# शिक्षामणि ।

# S'IKSHA'MANI.

BY

*DI'NA NA'THA DEVA.*

श्री दीननाथ देव प्रणीत

PUBLISHED BY

MUNGI'LA'LL CHIRA'WA'

*Barabazar, Cotton Street, No 132*

प्रकाशक

मुन्नीलाल चिड़ावावाला ।

कलकत्ता बडाबाजार तुलापट्टी नं० १३२ ।

CALCUTTA,

*PRINTED BY*

*PANDIT VIS'WANA'THA BRAHMACHA'RI'.*

*At the Bhàrata-Darpana Press No. 75*

*Cotton Street, Barabazar.*

1889



*Price 1/8 per copy, postage 4 As.* कीमत १॥) डाकमहसूल ।)

# शिक्षामणि ।

# S'IKSHA'MANI.

BY

*DI'NA NA'THA DEVA.*

श्री दीननाथ देव प्रणीत ।

PUBLISHED BY

MUNGI'LA'LL CHIRA'WA'WA'LA'.

*Barabazar, Cotton Street, No 132, Calcutta.*

प्रकाशक

मुङ्गीलाल चिड़ावावाला ।

कलकत्ता बडाबाजार तुलापट्टी नं० १३२ ।

CALCUTTA,

*PRINTED BY*

*PANDIT VIS'WANA'THA BRAHMACHA'RI'.*

*At the Bhàrata-Darpana Press No 75*

*Cotton Street, Barabazar*

1889



*Price 1/8 per copy, postage 4 As.* कीमत १॥) डाकमहसूल ।) आने

# PREFACE.

This work is intended to facilitate the acquirement of the English tongue The idea of compiling it was suggested by Hakím Muhammad Jawwád of Mohán, Zillah Unao I hope my labours will be acceptable and useful to the public.

In conclusion, I acknowledge my warmest obligations to the Reverend John Hector M A and the Reverend A P. Telfer M A. of the Free Church of Scotland Mission, who have assisted me in the undertaking I shall be glad to receive any suggestions that will be sent to me for the improvement of this book

*Díná Nátha Deva*

# भूमिका।

प्रगट हो कि परमेश्वर की कृपा से यह शिक्षामणि नामक पुस्तक मैंने अपने परम मित्रों की सलाह से बनाकर तय्यार की है, उन लोगोंने मुझसे कहा कि अंगरेजी भाषा की एक ऐसी किताब बने कि जिस की सहायता से बहुत थोड़े काल में अंगरेजी बोलने और समझने की सामर्थ होजाय इस कारण मैंने ऐसे पाच हजार शब्द चुनकर इकट्ठे किये जिन से बहुत से शब्द अङ्गरेजी व्याकरण के कायदे से बनते हैं, जो प्रतिदिन की बोलचाल में काम देते हैं आशा है कि ये पांच हजार शब्द और व्याकरण की रीतें जो अति सूक्ष्म कर लिखदी हैं कण्ठ करलेने से अति शीघ्र अङ्गरेजी बोलने में अभ्यास होजायगा और अङ्गरेजी के साथ हिन्दी में उन का उच्चारण और उन के माने लिख दिये हैं जिस से अङ्गरेजी सीखने को शिक्षक की भी आवश्यकता नहीं और फिर इन्हीं पाच हजार शब्दोंसे वाक्य बना कर लिखे हैं जिस से उनके अभ्यास की दृढता हो और अङ्गरेजी मुहावरा भी आजाय और इस में चिट्ठी, बैनामा, रसीद इत्यादि लिखे हैं ॥ धन्यवाद देता हूं अपने मित्रों को जिन्होंने यह सलाह देकर अङ्गरेजीभाषा शीघ्र सीखने का उपाय कराया और उसके अभिलाषियों को लाभ पहुंचाया और पादरी जौन् हेक्टर् एम् ए साहिब और पादरी ए पी टेल्फर् एम् ए साहिब ने शोध कर मेरा मनोरथ पूर्ण किया।

दीननाथ देव।

# सूचीपत्र।




## स्तुति।

कृपासिन्धु भगवान प्रभु, करौं सदा गुण गान
मैं याचक प्रभु आप को, कीजे शक्ति प्रदान ॥ १ ॥
निशि वासर व्याकुल हृदय, चिन्ता लग रहि सोय
शुभाचरण निज भक्ति प्रभु, दीजे एहि अब टोय ॥ २ ॥
जा प्रताप निज चित्त को, भेद सुनावौं खोल
गुण अगाध नहिं लिख सकौं, सागर रूप अतोल ॥ ३ ॥
महिमा तुमरे नाम की, जानी अपरम्पार
कृपादृष्टि प्रभु कीजिये, काव्य होत विस्तार ॥ ४ ॥

## AN ADDRESS TO THE DEITY.

O gracious Lord ! on me Thy mercy show,
Of body, mind, on me, the strength bestow ;
Within my frail and throbbing anxious heart
A happy thought and lasting peace impart,
That I my inward views in full express,
With all my soul for ever Thee address,
And still from morn to night, from night to morn,
Thy glorious name my verses might adorn.

स्वर।

अ आ इ ई उ ऊ

ऋ ॠ ऌ ॡ ए ऐ

ओ औ अं

व्यञ्जन।

क ख ग घ ङ।

च छ ज झ ञ।

ट ठ ड ढ ण।

त थ द ध न।

प फ ब भ म।

य र ल व।

श ष स ह।

क्ष त्र ज्ञ।

१ २ ३ ४ ५ ६ ७ ८ ९ १०

## बारहखड़ी ।

| | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| क | का | कि | की | कु | कू | के | कै | को | कौ | कं | कः । |
| ख | खा | खि | खी | खु | खू | खे | खै | खो | खौ | खं | खः । |
| ग | गा | गि | गी | गु | गू | गे | गै | गो | गौ | गं | गः । |
| घ | घा | घि | घी | घु | घू | घे | घै | घो | घौ | घं | घः । |
| च | चा | चि | ची | चु | चू | चे | चै | चो | चौ | चं | चः । |
| छ | छा | छि | छी | छु | छू | छे | छै | छो | छौ | छं | छः । |
| ज | जा | जि | जी | जु | जू | जे | जै | जो | जौ | जं | जः । |
| झ | झा | झि | झी | झु | झू | झे | झै | झो | झौ | झं | झः । |
| ट | टा | टि | टी | टु | टू | टे | टै | टो | टौ | टं | टः । |
| ठ | ठा | ठि | ठी | ठु | ठू | ठे | ठै | ठो | ठौ | ठं | ठः । |
| ड | डा | डि | डी | डु | डू | डे | डै | डो | डौ | डं | डः । |
| ढ | ढा | ढि | ढी | ढु | ढू | ढे | ढै | ढो | ढौ | ढं | ढः । |
| ण | णा | णि | णी | णु | णू | णे | णै | णो | णौ | णं | णः । |
| त | ता | ति | ती | तु | तू | ते | तै | तो | तौ | तं | तः । |
| थ | था | थि | थी | थु | थू | थे | थै | थो | थौ | थं | थः । |
| द | दा | दि | दी | दु | दू | दे | दै | दो | दौ | दं | दः । |
| ध | धा | धि | धी | धु | धू | धे | धै | धो | धौ | धं | धः । |
| न | ना | नि | नी | नु | नू | ने | नै | नो | नौ | नं | नः । |
| प | पा | पि | पी | पु | पू | पे | पै | पो | पौ | पं | पः । |
| फ | फा | फि | फी | फु | फू | फे | फै | फो | फौ | फं | फः । |
| ब | बा | बि | बी | बु | बू | बे | बै | बो | बौ | बं | बः । |
| भ | भा | भि | भी | भु | भू | भे | भै | भो | भौ | भं | भः । |

| | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| म | मा | मि | मी | मु | मू | मे | मै | मो | मौ | मं | मः। |
| य | या | यि | यी | यु | यू | ये | यै | यो | यौ | यं | यः। |
| र | रा | रि | री | रु | रू | रे | रै | रो | रौ | रं | रः। |
| ल | ला | लि | ली | लु | लू | ले | लै | लो | लौ | लं | लः। |
| व | वा | वि | वी | वु | वू | वे | वै | वो | वौ | वं | वः। |
| श | शा | शि | शी | शु | शू | शे | शै | शो | शौ | शं | शः। |
| ष | षा | षि | षी | षु | षू | षे | षै | षो | षौ | षं | षः। |
| स | सा | सि | सी | सु | सू | से | सै | सो | सौ | सं | सः। |
| ह | हा | हि | ही | हु | हू | हे | है | हो | हौ | हं | हः। |
| क्ष | क्षा | क्षि | क्षी | क्षु | क्षू | क्षे | क्षै | क्षो | क्षौ | क्षं | क्षः। |
| ळ | ळा | ळि | ळी | ळु | ळू | ळे | ळै | ळो | ळौ | ळं | ळः। |

---

## संयुक्त अक्षर ॥

क्य ख्य ग्य घ्य ङ्य च्य छ्य ज्य झ्य ञ्य ट्य ठ्य ड्य ढ्य ण्य त्य थ्य द्य ध्य न्य प्य
फ्य ब्य भ्य म्य य्य र्य ल्य व्य श्य ष्य स्य ह्य क्ष्य। क्र ख्र ग्र घ्र च्र छ्र ज्र झ्र
ट्र ठ्र ड्र ढ्र त्र थ्र द्र ध्र न्र प्र फ्र ब्र भ्र म्र य्र व्र ष्र स्र ह्र क्ष्र। क्न ख्न ग्न घ्न च्न
छ्न ज्न झ्न ट्न ठ्न ड्न ढ्न ण्ण त्न थ्न द्न ध्न न्न प्न फ्न ब्न भ्न म्न श्न ष्ण स्न ह्न क्ष्ण। क्ल
ख्ल ग्ल घ्ल च्ल छ्ल ज्ल झ्ल ट्ल ठ्ल ड्ल ढ्ल त्ल थ्ल द्ल ध्ल न्ल प्ल फ्ल ब्ल भ्ल म्ल श्ल ष्ल स्ल ह्ल
क्व ख्व ग्व घ्व च्व छ्व ज्व झ्व ट्व ठ्व ड्व ढ्व ण्व त्व थ्व द्व ध्व न्व प्व फ्व ब्व भ्व म्व ल्व
व्व श्व ष्व स्व क्ष्व। क्म ग्म ङ्म घ्म त्म झ्म ध्म न्म प्म म्म ल्म श्म ष्म स्म ह्म क्ष्म।
कृ खृ गृ घृ चृ छृ जृ झृ टृ ठृ डृ ढृ णृ तृ थृ दृ धृ नृ पृ फृ बृ भृ मृ यृ
लृ वृ शृ षृ सृ हृ क्षृ। र्क र्ख र्ग र्घ र्च र्छ र्ज र्झ र्ट र्ठ र्ड र्ढ र्ण र्त र्थ
र्द र्ध र्न र्प र्फ र्ब र्भ र्म र्य र्र र्ल र्व र्श र्ष र्स र्ह र्क्ष। ङ्क ङ्ख ङ्ग ङ्घ ञ्च ञ्छ ञ्ज ञ्झ
ण्ट ण्ठ ण्ड ण्ढ ण्ण न्त न्थ न्द न्ध न्न म्प म्फ म्ब म्भ म्म। स्क स्ख ङ्ग ङ्घ श्च ञ्छ ञ्ज ञ्झ
ष्ट ष्ठ ड्ड ड्ढ ष्ण स्त स्थ द्द द्ध ङ्क स्प स्फ द्ब द्भ ह्म ङ्क ह्न ह्ब।

काम दल पल हट खाट टाट पास किरण सीखना रुई रूप कृपा केशव बैठना घोडा दौडना अश्व दुःख शङ्कर शङ्ख सुन्दर क्रिया क्या द्वार पश्चात् आश्चर्य कुब्जा मुद्गर आत्मा पद्मिनी ब्राह्मण आज्ञा चिह्न कृष्ण वाञ्छा श्लोक वास्ते मध्य इन्हें उन्हे।

तुम कौन हो। यह क्या है। बहुत अच्छा। हम कल आवेंगे। झूठ मत बोलो।

## थूकना ॥

बहुत आदमी ऐसे हैं जिन को थूकने का सलीका नहीं। पहले तो आदमी को जहां तक बन पडे थूकना नहीं चाहिये। थूकना बुरी आदत है ख़ामख़ाही लोग थूका करते है। अक्सर लोग मकान की दीवारों पर थूकते हैं। और यह देखने में बुरा है इस से बीमारी पैदा होती है और इस से धर्मका भी नाश होता है क्योंकि जब दीवार का थूक सूख जाय तब दूसरे आदमी को नहीं मालूम कि दीवार पर थूक है वो सजे में अपना गीला कपडा दीवार पर सुखाता है तब वो कपडा थूक लग कर अशुद्ध हो जाता है फिर कहां धर्म रहा फिर देखो कि जब तुम थूकते हो तब तुम्हारा थुक कहीं दूसरे पर पड गया तो फौजदारी होजाती है इसी वास्ते सड़क की ऐसी जगह पर थूकना चाहिये जहां पर किसी का आवा गमन न हो और अगर कोई रोगी हो और उसको रात दिन थूकना पड़े तो एक उगालदान रख ले उसमें थूका करे और रोज उगालदान को साफ किया करे।

## उठना बैठना ॥

सभा में जाकर ऐसी जगह बैठना चाहिये जिस में सभा शोभाहीन न हो किसी के पीछे न बैठे और न बडों के सामने बैठे बल्कि सामने से कुछ हटके और बहुत धीरे बैठे और धीरे उठे जिससे किसीके काम में हानि न हो और जब किसी से बोले तो बहुत धीरे, बोले और जब कोई आदमी काम करता हो तो जरा अपेक्षा करके बोले कभी ऐसी बात न कहे जिस से किसीके दिल को चोट लगे।

दोहा—

लवनि मेष परिमाण युगवर्ष कल्पशरचण्ड। भज सिन मन तेहि राम कह काल जासुको दण्ड॥

चौपाई—

यह लघुजल धितरत कतवारा। असमुनि पुनि कह पवन कुमारा॥ प्रभु प्रताप

बड़वानल भारी। शोषेउ प्रथम पयोनिधि बारी॥ तब रिपु नारि रुदन जलधारा। भयो वहोरि भयो तेहि खारा॥ सुनि अस युक्ति पवन सुतकेरी। बिहँसे रघुपति कपित नहेरी॥ जामवन्त बोले दोउ भाई। नलनील हि सब कथा सुनाई॥ राम-प्रताप सुमिरि उर माहीं। करहु सेतु प्रयास कछु नाहीं॥ बोलि लिये कपिनि कर वहोरी। सकल सुनहु विनती इक मेरी॥ राम चरण पङ्कज उर धरहू। कौतुक एक भालु कपि करहू॥ धावहु मरकट विकट वरुथा। आनहु बिटप गिरिनके यूथा॥ सुनि कपि भालु चले करि हूहा। जय रघुवीर प्रताप समूहा॥

---

## सतसङ्गत महिमा।

दो॰ यथा सु अञ्जन आंजि दृग साधक सिद्ध सुजान।
कौतुक देखहिं शैल वन भूतल भूरि निधान॥

गुरुपद रज मृदु मञ्जुल अञ्जन। नयन अमिय दृग दोष विभंजन॥
तेहिकरि विमल विवेक विलोचन। वरणौं रामचरित भवमोचन॥
वदौं प्रथम महीसुर चरणा। मोहजनित संशय सबहरणा॥
सुजन समाज सकल गुणखानी। करौ प्रणाम सप्रेम सुबानी॥
साधुचरित शुभसरिस कपासू। सिरस विशद गुणमय फलजासू॥
जो सहि दुख परछिद्र दुरावा। वन्दनीय जेहि जगयशपावा॥
मुदमङ्गल मय सन्त समाजू। ज्योंजग जङ्गम तीरथ राजू॥
राम भक्ति जहं सुरसरि धारा। सरस्वतिब्रह्म विचार प्रचारा॥
विधिनिषेध मय कलिमल हरणी। कर्मकथा रविनन्दिनि वरणी॥
हरिहर कथा विराजत वेणी। सुनत सकल मुद मङ्गल देनी॥
वट विश्वास अचल निजधर्मा। तीरथराज समाज सुकर्मा॥
सबहि सुलभ सबदिन उपदेशा। सेवतसादर समन कलेशा॥
अकथ अलौकिक तीरथ राऊ। देइसद्य फल प्रगट प्रभाऊ॥

दो॰ सुनिसमुझहि जनमुदितमन मज्जहिं अति अनुराग॥
लहहि चारफल अछततनु साधु समाज प्रयाग॥

मज्जन फल देखिय ततकाला। काकहोहिंपिक बकहुमराला॥

सुनि आश्चर्य करहि जनिकोई। सतसङ्गति महिमा नहिगोई ॥
वाल्मीकि नारद घटयोनी। निजनिजमुखन कहोनिजहोनी ॥
जलचर थलचर नभचर नाना। जे जड चेतन जीव जहाना ॥
मतिकीरति गति भूति भलाई। जबजेहियतन जहां जेहिपाई ॥
सो जानव सतसङ्ग प्रभाऊ। लोकहु वेद न आन उपाऊ ॥
बिनु सतसङ्ग विवेक न होई। रामकृपा बिनु सुलभ न सोई ॥
सतसङ्गति मुद मङ्गल मूला। सोइफलसिधसब साधन फूला ॥
शठ सुधरहि सतसङ्गति पाई। पारस परसि कुधातु सुहाई ॥
विधिवश सुजन कुसङ्गति परहीं। फणिमणिसम निजगुण अनुसरहीं ॥
विधिहरिहर कविकोविद वाणी। कहत साधुमहिमा सकुचानी ॥
सो मोसन कहि जात न कैसे। शाकबणिकमणिगुणगणजैसे ॥
दो॰ वन्दौं सन्तसमान चित हित अनहित नहिं कोउ ॥
अंजलिगत शुभसुमनजिमि सम सुगधकरदोउ ॥
सन्त सरलचित जगतहित जानिसुभाव सनेहु ॥
वालविनय सुनि करिकृपा रामचरण रतिदेहु ॥
वहुरि बन्दि खलगण सतिभाये। जे बिन काज दाहिने बांये ॥
परहित हानि लाभ जिन्हकेरे। उजरे हर्ष विषाद बसेरे ॥
हरि हर यश राकेश राहुसे। पर अकाज भट सहसबाहुसे ॥
जेपर दोष लखहि सह साखी। परहितघृत जिनके मनमाखी ॥
तेज कृशानु रोष महिषेशा। अव अवगुण धनधनिकधनेशा ॥
उदय केतु सम हित सबहीके। कुम्भकरण समसोवत नीके ॥
परअकाजलगि तनुपरिहरहीं। जिमिहिमउपल कृषीदलगरहीं ॥
वन्दौं खल जस शेष सरोषा। सहस वदन वरणै परदोषा ॥
पुनि प्रणवौ पृथुराज समाना। परअघ सुनै सहस दशकाना ॥
वहुरि शक्र सम बिनवौ तेही। सतत सुरानीक हित जेही ॥
वचन वज्र जेहि सदा पियारा। सहसनयन परदोष निहारा ॥
दो॰ उदासीन अरि मीतहित सुनत जरहि खलरीत ॥
जानुपाणियुगजोरि करि विनती करौं सप्रीति ॥
मैं आपनि दिशि कीन निहोरा। तिननिज ओरन लाउबभोरा ॥

वायस पालिय अति अनुरागा। होहिनिरामिषकवहु'किकागा॥
वन्दौ सन्त असज्जन चरणा। दुखप्रद उभयवीच कछुवरणा॥
विछुरत एक प्राण हरि लेहीं। मिलत एक दारुण दुखदेहीं॥
उपजहि एकसङ्ग जलमाहीं। जलजजोंकजिमिगुणविलगाहीं॥
सुधा सुरा सम साधु असाधू। जनक एक जगजलधि अगाधू॥
भलअनभल निजनिज करतूती। लहतसुयश अपलोक विभूती॥
सुधा सुधाकर सुरसरिसाधू। गरलअनलकलिमल सरिव्याधू॥
गुण अवगुण जानत सवकोई। जोजेहि भाव नीक तेहिसोई॥

दो॰ भले भलाईपै लहहिं लहहि निचाई नीच।
सुधा सराहिय अमरता गरलसराहिय मीच॥

खलअघ अगुणसाधु गुणगाहा। उभय अपार उदधि अवगाहा॥
तेहिते कछु गुण दोष वखाने। सग्रहत्याग न विनुपहिचाने॥
भलेउ पोच सवविधि उपजाये। गनि गुणदोष वेद विलगाये॥
कहहि वेद इतिहास पुराना। विधिप्रपञ्चगुण अवगुणसाना॥
दुख सुख पापपुण्य दिन राती। साधु असाधु सुजाति कुजाती॥
दानव देव ऊंच अरु नीचू। अमियसजीवनि माहुरमीचू॥
माया ब्रह्म जीव जगदीशा। लच्छ अलच्छ रंक अवनीशा॥
काशि मगह सुरसरि कर्मनाशा। मरु मालव महिदेव गवाशा॥
स्वर्ग नरक अनुराग विरागा। निगमागम गुणदोष बिभागा॥

दो॰ जड चेतन गुणदोषमय विश्व कीन्ह करतार॥
सन्त हंसगुण गहहिंपय परिहरि वारिविकार॥

अमविवेक जव देहि विधाता। तव तजि दोषगुणहिं मनराता॥
काल स्वभाव कर्म वरिआई। भलेउ प्रकृतिवश चूकभलाई॥
सो सुधारि हरिजन जिमिलेहीं। दलिदुखदोष विमल यशदेहीं॥
खलहु करहि भलपाइ सुसगू। मिटहि न मलिन सुभाव अभगू॥
लखि सुवेष जग वञ्चक जेऊ। वेष प्रताप पूजियत तेऊ॥
उघरहि अन्त न होइ निवाहू। कालनेमि जिमि रावण राहू॥
किये कुवेष साधु सनमानू। जिमिजग जामवन्त हनुमानू॥
हानि कुसङ्ग सुसङ्गति लाहू। लोकहु वेद विदित सब काहू॥

गगन चढ़ै रज पवन प्रसंगा। कीचड़ मिलइ नीच जलसंगा॥
साधु असाधु सदन शुकसारी। सुमिरहिंराम देहिंगनि गारी॥
धूम कुसङ्गति कारिख होई। लिखिय पुराणमंजुमसिसोई॥
होइ जलअनल अनिल संघाता। होइ जलद जग जीवन दाता॥

दो० ग्रह भेषज जल पवनपट पाइ कुयोग सुयोग॥
होइकुवस्तु सुवस्तु जग लखहिं सुलच्छण लोग॥
समप्रकाशतम पाषदुहुं नामभेद विधिकीन्ह॥
शशिपोषकशोषकसमुझि जगयशअपयशदीन्ह॥
जड चेतन जग जीवजे सकल राममय जानि॥
वन्दौं सबके पदकमल सदाजोरि जुगपाणि॥
देव दनुज नर नाग खग प्रेत पितर गन्धर्व॥
बन्दौं किन्नर रजनिचर कृपा करहु अबसर्व॥

आकर चारि लाख चौरासी। जातजीवनभ जलथल वासी॥
सियाराममय सब जग जानी। करौं प्रणाम जोरियुग पानी॥
जानि कृपाकरि किंकर मोहू। सबमिलिकरहुछांडिछलछोहू॥
निजबलबुधिभरोस मोहिनाहीं। ताते विनय करउं सबपाहीं॥
करनचहौं रघुपति गुणगाहा। लघुमतिमोरि चरित अवगाहा॥
सूझन एकौ अंग उपाऊ। मन मति रंक मनोरथ राऊ॥
मति अतिनीच ऊंचरुचिआछी। चाहियअमियजगजुरैनछाछी॥
छमिहहिं सज्जन मोरिढिठाई। सुनिहहिं बालवचन मनलाई॥
ज्यों बालक कह तोतरि बाता। सुनहि मुदित मनपितु अरुमाता॥
हंसिहहिं क्रूरकुटिल कुविचारी। जे पर दूषण भूषण धारी॥
निजकवित्त केहिलाग न नीका। सरसहोउ अथवा अतिफीका॥
जे पर भणित सुनत हरषाहीं। ते वर पुरुष बहुत जगनाहीं॥
जग बहु नर सुरसरि समभाई। जे निज बाढ बढ़हिं जलपाई॥
सज्जन सुकृतसिन्धु सम कोई। देखि पूरविधु बाढइ जोई॥

यहां तक हिन्दी वर्णमाला इत्यादि शेष हुआ आगे अंगरेजीके साथ हिन्दी का भी ज्ञान होजायगा।

# शब्दमणि।

## सूचना।

इस पुस्तक में अंगरेजी शब्दों का उच्चारण जो हिन्दी अक्षरों में लिखा है ठीक हिन्दी भाषा के अनुसार है अर्थात् (ऐ) का उच्चारण (बैठना) इस शब्द में जिस प्रकार होता है उसी प्रकार करना उचित है और (औ) का उच्चारण (दौड़) (चौड़ा) इन शब्दों में जिस प्रकार होता है करना चाहिये और (ए) का उच्चारण संस्कृत के माफ़िक् दीर्घ नहीं है बल्कि ह्रस्व है परन्तु जहां पर इस उच्चारण के परे e (ई) आती है वहां संस्कृत के माफ़िक् (ए) को दीर्घ करदेते हैं और e ई को नहीं बोलते हैं जैसे them (देम्) में एकार ह्रस्व है और tale (टेल्) में एकार दीर्घ है। ये बातें इस किताब के थोड़ेसे पन्ने पढ़ने से साफ़ मालूम हो जायेंगी।

प्रगट हो कि अंगरेजी में छब्बीस अक्षर हैं वह दो प्रकार के हैं अर्थात् छोटे और बड़े छापे में ये दोनों प्रकार के अक्षर अगर सीधे हों तो रोमन् (Roman) और टेढ़े हों तो इटेलिक् (Italic) कहलाते हैं और हाथ से लिखने में ये दोनों प्रकार के अक्षर छापे के अक्षरों से भिन्न प्रकार के होतेहैं सो पीछे लिखे जायेंगे॥ बड़े अक्षरों को कैपिटल् लेटर् (Capital letter) और छोटे अक्षरोंको स्मौल् लेटर् (Small letter) कहतेहैं, सो ये हैं।

| रोमन Roman | | इटैलिक् Italic | | नाम। | उच्चारण। |
|---|---|---|---|---|---|
| बड़े Cap | छोटे Sm | बड़े Cap | छोटे Sm. | | |
| A | a | *A* | *a* | ए | अ |
| B | b | *B* | *b* | बी | ब् |
| C | c | *C* | *c* | सी | स्, क् |
| D | d | *D* | *d* | डी | ड् |
| E | e | *E* | *e* | ई | ई |
| F | f | *F* | *f* | एफ् | फ् |
| G | g | *G* | *g* | जी | ज्, ग् |
| H | h | *H* | *h* | एच् | ह् |
| I | i | *I* | *i* | आइ | इ, आइ |
| J | j | *J* | *j* | जे | ज् |
| K | k | *K* | *k* | के | क् |
| L | l | *L* | *l* | एल् | ल् |
| M | m | *M* | *m* | एम् | म् |
| N | n | *N* | *n* | एन् | न् |
| O | o | *O* | *o* | ओ | ओ |
| P | p | *P* | *p* | पी | प् |
| Q | q | *Q* | *q* | क्यू | क् |
| R | r | *R* | *r* | आर् | र् |
| S | s | *S* | *s* | एस् | स् |
| T | t | *T* | *t* | टी | ट् |
| U | u | *U* | *u* | यू | यू, अ |
| V | v | *V* | *v* | भी | भ् |
| W | w | *W* | *w* | डबिल्यू | व् |
| X | x | *X* | *x* | एक्स् | क्स, गज् |
| Y | y | *Y* | *y* | वाइ | य्, आइ |
| Z | z | *Z* | *z* | ज़ेड् | ज् |

अंगरेजी में व् नहीं है, V का उच्चारण नीचे के होठको ऊपर के दांतों से दबाकर हिन्दी व की तरह बोलते हैं परन्तु इसमें मुंह को जरा सकोड़ लेते हैं, हमने उसे ( भ् ) से प्रकाश किया है ।

W का उच्चारण ऊ के माफिक है परन्तु उस के बोलने में मुंहको जरा सकोड़ लेते हैं हमने उसे व् से प्रकाश किया है ।

जानना चाहिये कि जो आवाज् आदमी के मुंहसे निकलती है उसे ( Word ) वर्ड, शब्द कहते हैं अंगरेजी में हर एक शब्द के माने होते हैं और जिसके कुछ माने नहीं उसे शब्द नहीं कहते फिर उस शब्दके टुकड़े होसक्ते हैं बड़े या छोटे बड़ा टुकड़ा छोटे टुकड़ों से बनता है बड़े टुकड़े को ( syllable ) सिलेबिल् कहते हैं और छोटे टुकड़े को ( letter ) लेटर् अक्षर कहते हैं इस अक्षर से एक आवाज जाहिर होती है ( syllable ) सिलेबिल् पूरी आवाज को कहते हैं जो एक दफे बोलीजाय चाहे वह एक अक्षर से बने या दो या ज़ियादे अक्षरों से पस लेटर् से सिलेबिल् और सिलेबिल् से वर्ड बनता है और शब्द एक सिलेबिल् का होता है या दो या जियादे का। आठसे जियादे सिलेबिल् का शब्द नहीं देखा गया,(Incomprehensibility)इनकौम्प्रीहेन्सिबिलिटी, इस शब्दमें आठ सिलेबिल् हैं अर्थात् इन्+कौम्+प्रि+हेन्+सि+बिल् +इ+टी॥ अंगरेजी में दो तीन से ज़ियादे सिलेबिल् के शब्द कम बोले जाते हैं, अंगरेजी वर्णमाला में छब्बीस अक्षर हैं और वह ये है a ए b बी c सी d डी e ई f एफ् g जी h एच् i आइ j जे k के l एल् m एम् n एन् o ओ p पी q क्यू r आर् s एस् t टी u यू v भी w डबिल्यू x एक्स् y वाइ z जेड्॥ अक्षर दो तरह के होते हैं(vowel)भऊएल (स्वर)(consonant) कौन्सोनेण्ट (व्यंजन)+भऊएल् वह अक्षर है जिस के उच्चारण में वही खुद बोलाजाय दूसरा कोई अक्षर न आवे और वह पांच अक्षर हैं a ए e ई i आइ o ओ u यू॥ कौन्सोनेण्ट वह अक्षर हैं जिनके उच्चारण में उस के सिवाय दूसरा अक्षर भी बोलाजाय जैसे b बी इस में बी के

साथ ई बोली जाती है अगर ऐसा न हो तो उच्चारण करना असाध्य होगा कौनसोनेण्ट (व्यञ्जन) इक्कीस हैं, b बी c सी d डी f एफ् g जी h एच् j जे k के l एल् m एम् n एन् p पी q क्यू r आर् s एस् t टी v भी w डब्लियू x एक्स् y वाइ z जेड् । कभी w और y भी vowel भउएल् होते हैं अर्थात् जब वह किसी सिलेबिल् या शब्द के बीच या अन्तमें हो परन्तु जब वह किसी सिलेबिल् या शब्दके आदि में आवें तो (consonant) कौन्सोनेण्ट होते है जैसे how, हउ boy बौय् इन् शब्दोंमें w, y (vowel) भउएल् हैं और with विथ् और your योर् में w, y (कौनसोनेण्ट) हैं ।

जब दो भउएल् इकट्ठे होकर एक साथ बोले जावें और दोनो के बीच कोई दूसरा अक्षर नहो तो उसे (Diphthong) डिफ्थौंग् कहते हैं जैसे (Out) अउट् शब्द में o u । इसी तरह जब तीन भउएल् इकट्ठे होंतो उसे tripthong ट्रिफ्थौंग् कहते हैं जैसे view व्यू शब्द में i, e w, डिफ्थौंग् में अगर दोनों भउएल् का उच्चारण हो तो उसे (proper diphthong) प्रौपर् डिफ्थौंग् अगर एक ही भउएल् बोला जाय तो उसे improper diphthong) इम्प्रौपर् डिफ्थौंग् कहते है जैसे प्रौपर् डिफ्थौंग् out अउट् इम्प्रौपर् डिफ्थौंग् boat, बोट् पहले दृष्टान्त में अगर u या o निकालडालें तो ot औट् या ut अट् होगा लेकिन दूसरे दृष्टान्त में अगर a निकालडालें तो भी उस शब्द का उच्चारण बोट् होगा ।

अब जानना चाहिये कि भउएल् यातो (Long) लौङ्ग होता है या (short) शौट° । उच्चारण में अगर कोई भउएल् भही बोलाजाय जो उसका नाम है तो उसे लौङ्ग भउएल् कहते है जैसे a का उच्चारण "ए" होय e का उच्चारण ई होय (i) का उच्चारण "आइ" होय (o) का उच्चारण ओ होय और (u) का उच्चारण यू होय तो उन्हे लौङ्ग कहते हैं जो ऐसा नहो तो शौट भउएल् कहते हैं ऐसी अवस्था में a का उच्चारण ऐ e का उच्चारण ए i का उच्चारण इ o का उच्चारण औ और u का उच्चारण अ होता है ॥

सिलेबिल् के अन्त में जो भउएल् आता है वह लौङ्ग होता है जैसे u-nityूनिट् । यहां पर जो u यू के बाद लकीर है उस से उस शब्द के दो सिलेबिल् अलग होगये परन्तु कारखाई में उसे यों लिखते हैं ( unit ) जब दो भउएल् इकट्ठे हों तब दूसरे का उच्चारण नहीं होता और पहला लौङ्ग होता है जैसे ( boat ) बोट, में a का उच्चारण नहीं है और o का उच्चारण लौङ्ग है ।

अगर किसी सिलेबिल् की अन्त में e ई आवे और उस ई के पहले कोई दूसरा अक्षर आवे और उस दूसरे अक्षर से पहले कोई भउएल् आवे तो वह भउएल् लौङ्ग होजायगा और e ई नहीं बोली जायगी जैसे (bone) बोन्, अगर bon लिखते तो बौन् होता । और कुछ अक्षरों का उच्चारण इस कायदे के माफिक नहीं है और वो ये हैं ।

au और aw का उच्चारण औ होता है ।

eu और ew का उच्चारण यू होता है ।

ou और ow का उच्चारण अउ होता है ।

oi और oy का उच्चारण औय होता है ।

oo का उच्चारण ऊ होता है ।

y का उच्चारण य होता है ।

z का उच्चारण ज़ होता है ।

dw का उच्चारण ड्व होता है ।

ch का उच्चारण च होता है कभी छ और क भी ।

sh का उच्चारण श होता है ।

th का उच्चारण हिन्दुस्तानियों के यहां द होता है अंगरेज जरा जबान बढ़ाकर बोलते हैं अर्थात् जीभ को ऊपर के दांत से मिलाकर ऊपर के होंठ की दहनी नोक से द के माफिक़ बोलते हैं । c का उच्चारण e i और y के पहले स होता है बाकी अक्षरों के पहिले क होता है इस में पहले उच्चारण को c soft (सी सौफ्ट) और दूसरे उच्चारण को

c hard (सी हार्ड) कहते हैं। कभी ch का उच्चारण क-ओकार हार्ड कहलाता है।

g का उच्चारण e i और y के पहले ज होता है बाकी सब जगह ग होता है इसमें भी पहले उच्चारण को g soft (जी सोफ्ट) दूसरे को (g hard) (जीहार्ड कहते हैं; बाकी अक्षरों का उच्चारण दूसरे पन्ने में लिखागया है॥ याद रहे कि q के बाद हमेशः u आता है जैसे queen क्वीन् require रीक्वायर इत्यादि में।

पढ़नेवालोंको ये पट्टियां भी याद रखना चाहिये।

Ba बे be बी bi बाई bo बो bu ब्यू by बाई।

ca के ce सी ci साई co को cu क्यू cy साई।

da डे de डी di डाई do डो du ड्यू dy डाई।

ga गे ge जी gi जाई go गो gu ग्यू gy जाई।

wa वे we वी wi वाई wo वो wu व्यू wy वाई।

ya ये ye यी yi याई yo यो yu यू।

ab ऐब् eb एब् ib इब् ob ओब् ub अब्।

ac ऐक् ec एक् ic इक् oc ओक् uc अक्।

ad ऐड् ed एड् id इड् od ओड् ud अड्।

ag ऐग् eg एग् ig इग् og ओग् ug अग्।

ar आर् er अर् ir इर् or ओर् ur अर्।

bla ब्ले ble ब्ली bli ब्लाई blo ब्लो blu ब्लू bly ब्लाई।

pre प्रे pre प्री pri प्राई pro प्रो pru प्रू pry प्राई।

cha चे che ची chi चाई cho चो chu चू chy चाई।

tha दे the दी thi दाई tho दो thu दू thy दाई।

sha शे she शी shi शाई sho शो shu शू shy शाई।

dwa ड्वे dwe ड्वी dwi ड्वाई dwo ड्वो dwy ड्वाई।

daw } डौ dew } ड्यू dow } डउ doi } डाय्
dau } deu } dou } doy } ,,

tab टैब् teb टेब् tib टिब् tob टौब् tub टब् ।

tabe टेब् tebe टीब् tibe टाइब् tobe टोब् tube ट्यूब् ।

e के पहले r रहनेसे उच्चारण में कुछ फर्क पड़ता है ।

pare पेअर् pere पियर् pire पायर् pore पोर् pure, प्योर् ।

qua क्वे que क्वि qui क्वाई quo क्वो ।

boo बू poo पू bea } बी bae } बे
bei } bai }
bee }

table टेबिल् conscious कौन्शस् desirous डिजाइरस् action ऐक्शन् pension पेन्शन् geometrician जियोमेट्रीशन् commercial कमर्शेल् influential इन्फ्लूएन्शेल् nature नेचर् centre सेण्टर् ।

मालूम हो कि ble ple इत्यादि शब्द के अन्त में आने से इनका उच्चारण बिल्, पिल् होता है, ous अन्त में आनेसे अस् होता है, tion, sion, cian ये तीनों अन्त में शन् बोलेजाते हैं इसी तरह cial शेल् tial शेल् ture चर् tre टर् होता है जैसे ऊपर के शब्दों से प्रकाश है अंगरेजी इबारत में जितने अक्षर एक शब्द के होते हैं उनको मिलाकर लिखते हैं और जब एक शब्द तमाम होजाता है तब थोडी जगह छोड़देते हैं इसीसे एक एक शब्द अलाहिदा २ मालूम होता है पढ़नेवालों को चाहिये कि जब वो किसी इबारत में बड़ा शब्द देखें उसके टुकड़े करके उच्चारण करें। दो २ तीन २ अक्षर मिलाकर टुकड़े करलें फिर टुकड़ों को मिलाकर शब्द जानलें इसी तरह हर एक शब्द को पढ़भीलें और लिखभीलें जो कायदे नीचे लिखे जाते हैं उनसे इबारत पढ़ने में मदद मिलती है ।

जब दो कौन्सोनेण्ट दो भऊएल् के बीच में आवें तो वह अलग होजाते हैं अर्थात् एक एक सिलेबिल् में दूसरा दूसरे सिलेबिल् में मिलाया

जाता है जैसे les-son(लेस्सिन्)इसी तरह जब दो भउएल् दो कौन्सनेण्ट के बीचमें आवें तो दोनों जुदे २ सिलिबिल् में बोले जाते हैं जैसे po-et (पोएट्)॥ ये प्रत्यय वा उपसर्ग अर्थात् असल शब्द के पहले या पीछे किसी प्रयोजन से जो टुकड़ा लगाया जाता है उस टुकड़े को जुदा सिलेबिल् समझना चाहिये जैसे impossible इम्पौसिबिल में im इम् और eating ईटिङ्ग में ing इङ्ग ॥ इन टुकड़ों के लगानेसे क्रिया से संज्ञा और संज्ञासे क्रिया इत्यादि बनती हैं जैसे improve इम्प्रूभ उन्नति करना क्रिया है improvement, ईम्प्रूभमेण्ट उन्नति, संज्ञा है storm तूफान संज्ञा है stormy तूफानी विशेषण है।

A का उच्चारण कभी ए कभी ऐ कभी आ कभी औ होता है जैसे bale बेल् bad बैड् fast फ़ास्ट ball बौल् ॥ E का उच्चारण कभी ई कभी ए कभी बहुत हो कम यानी उस का उच्चारण होना मालूम ही नहीं होता और कभी आ होता है जैसे theme थीम् let, लेट् open, ओपिन् clerk क्लार्क।

O का उच्चारण तीन प्रकार का है ओ, औ, ऊ, जैसे note नोट् not नौट् move मूभ् और कभी यू जैसे son(सन्) ॥ U का उच्चारण तीन प्रकार का है यू, अ, उ, जैसे mule म्यूल् tub टब् full फुल्॥ इन सबों के भिन्न उच्चारण के लिये कोई कायदा नहीं परन्तु पढ़ते २ जल्द मालूम होजाता है और वज़न् पर अर्थात् एक जाति शब्दों पर ख्याल करने से मालूम होजाता है जैसे ball बौल् tall टौल् fall फौल् ये तीनों शब्द एक ही वज़न् पर हैं इनमे a का उच्चारण औ है इसी तरह e, o, u का भी हाल है परन्तु यह कायदा खास नहीं अकसर हुआ करता है, यादरहे कि व्याकरण में अकसर ऐसे ही कायदे होते हैं।

जाननाचाहिये कि शब्द में जब एक से जियादे सिलेबिल् हों तो उनमें से एक सिलेबिल् को औरों की अपेक्षा ज्यादा जोर देकर उच्चारण करते हैं इस जोर देनेका नाम accent एकसेण्ट है और जिस

सिलेबिल् में ऐक्सेण्ट हो उसका नाम (Long syllable) लौङ्ग सिलेबिल् या (accented syllable) ऐक्सेण्टेड् सिलेबिल् है जिस पर यह नहो उस का नाम (short syllable) या (unaccented syllable) है, एक सिलेबिल् के शब्द में ऐक्सेण्ट नहीं होता, जिस सिलेबिल् पर ऐक्सेण्ट देने से सुनने में अच्छा मालूम हो वही ऐक्सेण्ट ठीक है जैसे singing में sing पर जोर देना बेहतर है अगर ing पर दें तो सुनने में बुरा लगता है इसी प्रकार जो सिलेबिल असल शब्द में लगाया जाय अर्थात् प्रत्यय और उपसर्ग पर ऐक्सेण्ट नहीं होता परन्तु कभी २ विशेष अर्थ में उन पर भी जोर देते हैं जैसे not correct but incorrect नौट् करेक्ट् बट् इन् करेक्ट्, दुरुस्त नहीं ना दुरुस्त; यहां in उपसर्ग पर ऐक्सेण्ट दिया गया, कभी ऐक्सेण्ट के बदलने से अर्थ में अन्तर पड़ता है जैसे absent ऐब्सेण्ट में अगर ab ऐब पर जोर दें तो उसके माने गैरहाजिर, और sent सेण्ट पर जोर दें तो उसके माने गैरहाजिर होना, पहला विशेषण है दूसरा क्रिया है।

बाजे अक्षर लिखने में आते हैं और बोलने में नहीं आते जैसे calm काम् होता है, यहां l नहीं बोला गया अगर बोला जाता तो सुनने में बुरा लगता पस जिस अक्षर का उच्चारण सख्त मालूम होता है उस का उच्चारण नहीं करते, सख्त उच्चारण किसी भाषा में नहीं होता परन्तु कभी ऐसा होता है कि जो शब्द अंगरेजों के यहां सख्त हैं वो हिन्दी वालों के यहां सख्त नहीं, तो ऐसी जगह पर मातृभाषा के विद्वान मनुष्य का उच्चारण ठीक समझना चाहिये, कभी सख्त शब्द को भी ऐसे विद्वान मनुष्य अच्छा समझते हैं।

एक सिलेबिल् के शब्द को monosyllable मौनोसिलेबिल् और दो सिलेबिल् के शब्द को (dissyllable) डिस्सिलेबिल् तीन सिलेबिल के शब्द को trisyllable ट्राइसिलेबिल और तीन से अधिक सिलेबिल् के शब्द को polysyllable पौलीसिलेबिल् कहते हैं जिस

मोनोसिलेबिल् के अन्त में f l या s हो वह अकसर डबल अर्थात् द्विरुक्त होता है जैसे snuff, fall, lass ॥ Of, yes इत्यादि शब्द, इस कायदे से वर्जित हैं अगर एक सिलेबिल् के शब्द के अन्त में एक ही कौन्सोनेण्ट हो और उस कौन्सोनेण्ट के पहले सिर्फ एक भउएल् हो तो जब उस शब्द में एक ऐसा प्रत्यय लावें जिस के आदि में भउएल् हो तो उस असल शब्द के कौन्सोनेण्ट को डबल करेंगे जैसे fit फिट् से fitting फिटिङ्ग, इस में t डबल हुई अगर कई सिलेबिल् का शब्द हो और उस शब्द के अखीर् सिलेबिल् पर एक्सेण्ट हो और यही ऊपर की शर्त हो तो भी उसी कायदे से डबल् होगा जैसे befit बिफिट से befitting बिफिटिङ्ग।

Primitive word प्रिमिटिभ् वर्ड उसे कहते हैं जो उस भाषा के किसी शब्द से न निकला हो जिसमें बोला जाता है जैसे art हुनर Kind महरबान ये शब्द अंगरेजी के किसी शब्द से नहीं बने हैं अर्थात् मूल हैं + Derivative word डेरीभेटिभ् वर्ड वह है जो उसी भाषा के किसी शब्द से निकले हो जिसमें वह बोला जाता है जैसे art से artful Kind से Kindness निकले ॥ Compound word कौम्पउण्ड वर्ड वह है जो दो तीन शब्द से मिलकर बने जैसे father-in-law फादर्इन्लौ, यह वर्ड तीन शब्दों से बना है और लिखने के समय प्रत्येक शब्द के बाद ऐसी लकीर (—) खैंचना चाहिये और जब ऐसा शब्द एकही शब्द समझा जाता है तब वह लकीर नहीं खैंचते।

अगर किसी असल शब्द के अन्त में e हो और उस e के बाद ऐसा प्रत्यय लावें जिस के आदि में भउएल हो तो e को निकाल डालते हैं जैसे place से placing अगर उस प्रत्यय के आदि में कौन्सोनेण्ट हो तो e को नहीं निकालेंगे जैसे pale से paleness परन्तु Duly, truly, awful, argument इत्यादि शब्द में e नहीं है इसी तरह courageous इत्यादि शब्द भी इस कायदे से वर्जित हैं जिस शब्द के अन्त में एक भउएल

के बाद i आवे तो उसके आगे प्रत्यय लानेसे y साबित रहेगी और अगर y के पहले कौन्सोनैण्ट हो तो y को i से बदल देते हैं जैसे Joy से joyful और happy से happiness परन्तु जब y के बाद i आवे तो y को नहीं बदलेंगे जैसे carry से carrying इस का सबब यह है कि अगरेजी मे दो आई इकट्ठी नहीं होती।

डिकशनेरी मे हर सिलेबिल् के बाद एक लकीर है और जिस सिलेबिल् पर ऐक्सेण्ट है उस के अन्त के अक्षर पर ( ´ ) यहचिह्न देते हैं और जहां यह चिह्न हो वहा लकीर की जरूरत नहीं सिलेबिल् का अन्त उसी चिह्न से जाहिर होजाता है जैसे dis-turb′ance डिस्टरबेन्स, यह लकीर और यह निशान सिवाय डिक्शनेरी के कहीं नहीं आते।

अगर एक शब्द किसी पङ्क्ति के अन्त में लिखा जावे परन्तु पूरी जगह न हो तो उस शब्द के हिस्से करके दूसरी पङ्क्ति तक लेजासक्ते हैं मगर पहली पङ्क्ति में से एक सिलेबिल् का हिस्सा नहीं लेजासक्ते और पहली पङ्क्ति में बेफायदा जगह छोडना भी अनुचित है पस सिलेबिल् के अक्षरों को इस तरह से जानना जरूर है कि फलाना अक्षर फलाने सिलेबिल् में है और इसका जानना उच्चारण से और डिक्शनेरी से मालूम हो सक्ता है जैसे अगर ( influence ) शब्द को दो पङ्क्ति मे लिखें तो पहली पङ्क्ति में influ या in लिखना चाहिये बाकी दूसरी पङ्क्ति में, और अखीर सिलेबिल् ence को e एक पङ्क्ति में और nce दूसरी पङ्क्ति में नहीं लिखना चाहिये जब ऐसे हिस्से करने हैं तब पहली पङ्क्ति के अन्त में एक लकीर खेचते हैं।

अगरेजी में त की जगह ट और थ की जगह ठ, द की जगह ड, ध की जगह ढ लिखते है आज कल हिन्दुस्तानी नाम और अक्षर रोमन अर्थात् अंगरेजी में लिखने के लिये एक अक्षर के

नीचे बिन्दी इत्यादि देकर दूसरा अक्षर बना लिया है चुनाचि इसी कायदे के माफिक डाकघर में अक्सर शहरों के नाम लिखे जाते हैं और वह कायदा यों है।

अ आ इ ई उ ऊ ऋ ॠ ऌ ॡ ए ऐ ओ औ अं अः
a, á, i, i′, u, ú, ri, ri′, li, li′, e, ai, o, au, an ah

क ख ग घ ङ च छ ज झ ञ ट ठ ड
k, kh, g, gh, ṅ, ch, chh, j, jh, n̄, t, th, ḍ,

ढ ण त थ द ध न प फ ब भ म
ḍh, n t, th, d, dh, n, p, ph, b, bh, m,

य र ल व श ष स ह क्ष।
y, r, l, v, s′, sh, s, h, ksh.

शब्द पर ज़ोर देने का नाम Emphasis एम्फिसिज़् है जैसे come, come, the time is up कम् कम् दी टाइम इज़् अप् आओ २ वक़्त होगया है यहां कम् शब्द पर जोर दिया गया जिस शब्द पर ताकीद हो उस पर एम्फिसिज़ वाजिब है।

छटवें सफे में जो पट्टियां लिखी है उनके सिवाय जो पट्टियां नीचे लिखी हैं उन्हे को याद रखना चाहिये।

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| fa | फे | fe | फी | fi | फाई | fo | फो | fu | फ्यू | fy | फाई |
| ha | हे | he | ही | hi | हाई | ho | हो | hu | ह्यू | hy | हाई |
| ja | जे | je | जी | ji | जाई | jo | जो | ju | ज्यू | jy | जाई |
| ka | के | ke | की | ki | काई | ko | को | ku | क्यू | ky | काई |
| la | ले | le | ली | li | लाई | lo | लो | lu | ल्यू | ly | लाई |
| ma | मे | me | मी | mi | माई | mo | मो | mu | म्यू | my | माई |
| na | ने | ne | नी | ni | नाई | no | नो | nu | न्यू | ny | नाई |
| pa | पे | pe | पी | pi | पाई | po | पो | pu | प्यू | py | पाई |
| ra | रे | re | री | ri | राई | ro | रो | ru | र्यू | ry | राई |
| sa | से | se | सी | si | साई | so | सो | su | स्यू | sy | साई |
| ta | टे | te | टी | ti | टाई | to | टो | tu | ट्यू | ty | टाई |
| va | भे | ve | भी | vi | भाई | vo | भो | vu | भ्यू | vy | भाई |
| za | जे | ze | जी | zi | जाई | zo | जो | zu | ज्यू | zy | ज़ाई |
| af | ऐफ् | ef | एफ् | if | इफ् | of | ओफ् | uf | अफ् | | |
| al | ऐल् | el | एल् | il | इल् | ol | औल् | ul | अल् | | |
| am | ऐम् | em | एम् | im | इम् | om | ओम् | um | अम् | | |
| an | ऐन् | en | एन् | in | इन् | on | ओन् | un | अन् | | |
| at | ऐट् | et | एट् | it | इट् | ot | ओट् | ut | अट् | | |
| sma | स्मे | sme | स्मी | smi | स्माई | smo | स्मो | smu | स्म्यू | smy | स्माई |

दो तीन इत्यादि अक्षरों और syllable (सिलेबिल्) के शब्द क्रम से लिखे जाते है

map मैप् mat मैट् bat बैट् bed बेड् set सेट् hit हिट् pit पिट् rid रिड् rod रौड् hot हौट् lot लौट् mud मड् nut नट् hut हट् clan क्लैन् fret फ्रेट् ...nd बर्ड् bold बोल्ड् must मस्ट् back बैक् blunt ब्लन्ट stand स्टैण्ड, brisk ब्रिस्क, frost फ्रौस्ट vain भेन् vault भौल्ट् law लौ day डे pay पे hand हैण्ड ...ond पौण्ड bind बाइण्ड bound बाउण्ड ab-sent, ऐब्सेण्ट ac-cent ऐक्सेण्ट ...un-dle बन्डिल् ac-count-ant ऐक्काउन्टैण्ट mul-ti-ply मल्टिप्लाइ, qua-li-...-ca-tion क्वालिफिकेशन् in-stru-men-tal-i-ty इन्स्ट्रुमेन्टैलिटि।

अब जानना चाहिये कि अंगरेजी में ह्रस्व बहुत है यहां तक कि कभी दीर्घ शब्द भी रूपान्तर होकर ह्रस्व होजाते हैं जैसे see (सी) के अन्त में दीर्घ उच्चारण है और जब इस से seeing (सिइङ्ग) शब्द बना तो उस मूलशब्द see (सी) के अन्त मे ह्रस्व उच्चारण हुआ॥

इस पुस्तक में अंगरेजी शब्दों के उच्चारण में जहां ह्रस्व है वहां पर उस को नीचे लिखो रीति से उच्चारण करना चाहिये, हिन्दी पढनेवालों की तरह उस का उच्चारण बिल्कुल छोडना न चाहिये॥ यह कायदा इस दृष्टान्त से समझना चाहिये कि copy शब्द का उच्चारण हिन्दी में यों लिखा जाता है (कौपि) इस को कौप् न पढना चाहिये इस प में जो इ है उसे साफ ह्रस्व उच्चारण की रीति से पढना चाहिये। हिन्दुस्थान के लोग ऐसे शब्दों को दीर्घ कर डालते हैं परन्तु अंगरेज ह्रस्व पढते हैं इस लिये ह्रस्व पढना ठीक है।

अब एक तरह के शब्दों के दृष्टान्त से अक्षरों का भिन्न भिन्न उच्चारण दिखलाया जाता है।

Bale बेल् male मेल् rate रेट् shade शेड्। bad बैड् rat रैट्। fast फ़ास्ट cast कास्ट bask बास्क cask कास्क॥ ball बौल् fall फ़ौल्। these दीज् theme थीम् scheme स्कीम्। let लेट् set सेट् sell सेल् tell टेल्। open ओपिन् oven अभिन्। note नोट् devote डिभोट्, not नौट् hot हौट् for फोर् nor नौर् move मूभ् prove प्रूभ् son सन् kingdom किङ्डम् tube ट्यूब् rule रूल् mule म्यूल् tub टब् rub रब् full फुल् pull पुल्, law लौ raw रौ dew ड्यू new न्यू out अउट् stout स्टउट् brow ब्रउ how हउ point पौइण्ट joint जौइण्ट boy बौय् coy कौय् boot बूट् shoot शूट् dwarf ड्वार्फ thwart थ्वर्ट् bush बुश्, push पुश् depth डेप्थ् length लेङ्थ् yard यार्ड yarn योर्न् badge बैज् hedge हेज् knowledge नौलेज् bridge ब्रिज् ridge रिज् accuse ऐक्क्यूज् profuse प्रोफ्यूज् admission ऐड्मिशन् permission पर्मिशन् accustom ऐकस्टम् kingdom किङ्डम् achieve ऐचीभ् believe बिलीभ् receive रिसीभ् deceive डिसीभ् arraign ऐरैन् reign रैन् sign साइन्। benign बिनाइन् resign रिजाइन् consign कान्साइन् ascend ऐसेण्ड descend डिसेण्ड condemn कान्डेम् autumn औटम् solemn सौलम् column कौलम् hymn हिम् bitch बिछ् ditch डिछ् crutch क्रछ् catch कैछ् match मैछ् bury बेरी busy बिजी, business

बिज्नेस् bustle बसिल् castle कासिल् epistle ऐपिसिल् calf काफ् half हाफ् palm पाम् calm काम् tongue टङ्ग rogue रोग् catalogue कैटेलौग् plague प्लेग् vague भेग् lamb लैम् limb लिम् climb क्लाइम् comb कोम् tomb टूम् dumb डम् cough काफ् rough रफ् laugh लाफ् daughter डौटर् slaugter स्लौटर्, debt डेट् doubt डउट् early अर्लि earn अर्न each ईच् eager ईगर् elephant एलिफेण्ट epitaph ऐपिटाफ् example एग्ज़ाम्पिल् examine एग्-जैमिन्, fasten फासिन् hasten हेसिन् soften सौफिन् fertile फर्टिल् ductile डक्टिल् flow फ्लो glow ग्लो brow ब्रउ frown फ्राउन् gnash नैश् gnat नैट् guess गेस् guest गेस्ट haughty हौटि bright ब्राइट् might माइट् high हाई sigh साई indigestion इन्डिजेश्चन् suggestion सजेश्चन् question क्वेश्चन् knave नेभ् knife नाइफ् leisure लीजर pleasure प्लेजर money मनी monkey मङ्की antique एन्टीक् oblique औब्लीक् neigh ने neighbour नेबर् centre सेन्टर् sabre सेबर् roll रोल् toll टोल् stir स्टर् first फर्स्ट thirst थर्स्ट sue शू sugar शुगर् voice भोइस् rejoice रिजोइस् wrath रौथ् wrist रिस्ट ।

## नीचे जो शब्द लिखे हैं उनके उच्चारण पर भी खयाल करना चाहिये ।

Buy बाई circuit सर्किट् Czar ज़ार् disguise डिस्गाइस् guide गाइड् guilt गिल्ट juice जूस् kiln किल् kitchen किचेन् lieu ल्यू lieutenant लेफ्-टिनेण्ट Machine मेशीन् mosque मौस्क palanquin पैलङ्कीन् nephew नेभ्य pearl पर्ल pincers पिन्जर्स plough प्लउ psalm साम् puisne प्युनि rhyme राइम् quote कोट् ocean ओशन् sponge स्पञ्ज soldier सोल्जर् treatise ट्रीटीज् volunteer भौलन्टीअर् ।

अंगरेजी भाषा के शब्दों में बहुधा अक्षर का उच्चारण नहीं होता जैसा ऊपर लिखा गया है ।

Heir, (एअर्) honest, (औनेस्ट) hour (अवर्) इन शब्दों में h का उच्चारण नहीं होता और जो शब्द इन से निकले हैं जैसे honesty (औनेस्टी) heiress (एअरेस्) इत्यादि उन में भी h का उच्चारण नहीं होता।

नीचे जो शब्द अर्थ समेत लिखे हैं उन का उच्चारण भी कुछ कठिन है उन को खूब याद रखना चाहिये।

First (फर्स्ट) पहिला second (सेकिण्ड) दूसरा third (थर्ड) तीसरा fourth (फोर्थ) चौथा fifth (फिफ्थ) पांचवां sixth (सिक्स्थ) छटा seventh (सेभिन्थ) सातवां eighth (एट्थ) आठवां ninth (नाइन्थ) नवां tenth (टेन्थ) दसवां eleventh (इलेभिन्थ) ग्यारवां twelfth (ट्वेल्फ्थ) बारवां thirteenth (थर्टीन्थ) तेरवां fourteenth (फोर्टीन्थ) चौदवां fifteenth (फिफ्टीन्थ) पन्दरवां sixteenth (सिक्सटीन्थ) सोलवां seventeenth (सेभिन्टीन्थ) सत्तरहवां eighteenth (एट्टीन्थ) अठारवां nineteenth (नाइन्टीन्थ) उन्नीसवां twentieth (ट्वेन्टिएथ) बीसवां thirtieth (थर्टिएथ्) तीसवां fortieth (फोर्टिएथ्) चालीसवां fiftieth (फिफ्टीएथ्) पचासवां sixtieth (सिक्सटीएथ्) साठवां seventieth (सेभिन्टिएथ्) सत्तरवां eightieth (एट्टिएथ्) अस्सीवां ninetieth (नाइन्टिएथ्) नव्वेवां hundredth (हण्ड्रेड्थ्) सौवां thousandth (थाउज़ेण्डथ्) हजारवां। अब इन अङ्कों से से th या eth को निकाल डालें तो twenty (ट्वेण्टि) बीस thirty (थर्टि) तीस इत्यादि हो जायेंगे। इन में first फर्स्ट second सेकिण्ड इत्यादि लगादें तो twenty first ट्वेण्टिफर्स्ट इक्कीसवां thirty second थर्टि सेकिण्ड बत्तीसवां इत्यादि हो जायगा।

---



# WORDS.

## शब्द ।

### A

A (ए) एक

Abandon (ऐबैण्डन्) त्याग करना, छोड़ना

Abate (ऐबेट्) कम करना

Abbey (ऐबी) मठ

Abbreviation(ऐब्रीभियेशन्)संक्षेप

Abhor (ऐब्होर्) घिन करना

Abide (ऐबाईड्) रहना

Ability (ऐबिलिटी) लियाकत्

Able (एबिल्) लायिक

Abode (ऐबोड्) जगह

Abolish (ऐबोलिश) उठादेना

Abominable(ऐबोमिनेबिल्)जबून्

Abound (ऐबाउण्ड) भरजाना

Above (ऐबभ्) ऊपर

Abridge (ऐब्रिज्) संक्षेप करना

Abroad (ऐब्रोड) परदेश

Abruptly (ऐब्रप्टली) अकस्मात्

Abscess (ऐब्सेस्) फोड़ा

Abscond (ऐब्स्कोण्ड) भागना

Absent (ऐब्सेण्ट) गैरहाजिर

Absolve (ऐब्सोल्भ) गुनाह माफ करना

Absolutely (ऐब्सोल्यूट्ली) निहायत, बिलकुल

Absorb (ऐब्सोर्ब) सोखलेना

Abstain (ऐब्स्टेन्) परहेज करना

Abstinence (ऐबस्टिनेंस) परहेज्

Abstract (ऐबस्ट्रैक्ट) संक्षेप

Absurd (ऐब्सर्ड) असंभव

Abundant (ऐबन्डेण्ट) बहुत्

Abuse (ऐब्यूज्)गालीदेना, विपरीत करना

Academy (ऐकैडेमी) पाठशाला

Accent (ऐक्सेण्ट) ज़ोर+आवाज

Accept (ऐक्सेप्ट) मंजूर करना

Access (ऐकसेस्) रसायी, पहुंच

Accession (ऐक्सेशन्) सिंहासन पर बैठना

Accident(ऐक्सिडेण्ट)दैवी, आफत्

Accompany(ऐकम्पेनी) साथहोना

Accordance (ऐकौर्डेंस) मुताबिक्

Accomplice (ऐक्कौम्प्लिस्)साथी

Accomplish (एक्कौम्प्लिश्) तमाम् का

According to (ऐकौर्डिंग्टु) अनुसार
Accost (ऐकौस्ट) सलाम करना (अजनबी को)
Account (ऐकाउण्ट) हिसाब, बयान
Accrue (ऐक्रू) हासिल होना
Accumulate (ऐक्युम्यूलेट) जमा करना
Accurate (ऐक्यूरेट) ठीक
Accuse (ऐक्यूज़) तोहमत लगाना
Accustom (ऐकस्टम) रवत करना
Ache (एक) दर्द
Achieve (ऐचीभ) करना
Acid (ऐसिड) खट्टा
Acknowledge (ऐक्नौलेज) इकरार करना
Acquiesce (ऐकक्वीएस्) कबूल करना
Acquaint (ऐक्केण्ट) जताना
Acquire (ऐकक्वायर) हासिल करना
Acquit (ऐक्विट) छोड़देना
Across (ऐक्रौस) आर पार
Act (ऐकट) काम + आईन्
Action (ऐकशन्) काम

Active (एकटिभ) चालाक
Actual (ऐकचुएल्) ठीक
Acute (ऐक्यूट) तेज़
Adapt (ऐडैप्ट) लायिक करना
Add (ऐड) जोड़ना
Adder (ऐडर) सांप
Addict (ऐडिक्ट) लगेरहना (बुरा ईमें)
Address (ऐड्रेस) कहना + सरनामा
Adequate (ऐडिक्वेट) लायिक, काफी
Adhere (ऐढियर) चिपकना
Adjacent (ऐडजेसेण्ट) लगाव
Adjoining (ऐडजौयनिङ्ग) लगाव
Adjourn (ऐडजर्ण) मुलतविरखना
Adjunct (ऐडजंकट) संयुक्त
Adjust (ऐडजस्ट) ठीककरना, ते करना
Adjutant (ऐड्जुटेण्ट) लशकर का सरदार
Administer (ऐड्मिनिस्टर) बन्दोबस्त करना
Admiral (ऐड्मिरैल) जहाज का सरदार
Admire (ऐड्मायर) तारीफ् करना
Admission (ऐड्मिशन्) दाखिल

Admit (ऐड्मिट्) दाखिल करना, मानना

Admonish (ऐड्मौनिश्) समझाना

Adopt (ऐडौप्ट्) अमल में लाना+गोद लेना

Adore (ऐडोर्) पूजना

Adorn (ऐडौर्ण) संवारना

Advance (ऐड्भैंस) जियादती, पेशगी

Advantage (ऐड्भैण्टिज्) फायदा, मौका

Adventure (ऐड्भेंचर्)बड़ा काम, अहवाल, जोखों का काम

Adversary (ऐड्भर्सेरि) बैरी

Adverse (ऐडभर्स)खिलाफ, आफत् लानेवाला

Advertise (ऐड्भरटाइज्) इश्ति हार देना

Advice (ऐड्भाइस्) सलाह

Advise (ऐड्भाइज्) सलाह देना

Aerial (एईरियल्) आस्मानी

Afar (ऐफार्) दूरसे

Affable (ऐफेबिल्) मिलंसार

Affair (ऐफेयर्) काम

Affect (ऐफेक्ट) असर करना

Affectation (ऐफेक्टेशन्)बनावट् (झूठा)

Affection (ऐफेक्शन्) महब्बत, प्यार्

Affidavit(ऐफिडेभिट्)हलफ्नामा

Affinity (ऐफिनिटि) मेल

Affirm (ऐफर्म) इक्रार करना, बताना

Affix (ऐफिक्स) लगाना, विभक्ति, प्रत्यय

Afflict (ऐफ्लिक्ट) दुःख देना

affliction (ऐफ्लिक्शन्) रंज

Afford (ऐफोर्ड्) देना

Affright (ऐफ्राइट्) डराना

Afoot (ऐफुट्) पैदल

Afraid (ऐफ्रेड्) डराहुआ

After (आफ्टर्) पीछे, बाद

Afterwards (आफ्टर वर्ड्स्) इस् के बाद्

Again (ऐगेन्) फिर्

Against (ऐगेन्स्ट) विपच

Age (एज्) उम्र्, समय

Aged (एजेड्) बूढा

Agent (एजेण्ट) गुमाश्ता

Agitate (ऐजिटेट्) घब्राना

Ago (ऐगो) गुजरे

Agony (ऐगनि) अन्तकाल की तकलीफ, बड़ी भारी तकलीफ

Agree (ऐग्री) कबूल करना
agriculture(ऐग्रीकल्चर)खेतीबाड़ी
Ague (एग्यू) जूड़ी
Ah (आ) हाय
Aid (एड्) मदद्
Ail (एल्) दर्द
Aim (एम्) इरादा करना
Air (एयर) हवा, डौल, बजा
Aisle (आइल्) गिरजेके अन्दर का रास्ता
Akin (एकिन्) नातेदार
Alarm (ऐलार्म) डराना
Alas (ऐलास्) हाय
Ale (एल्) शराब्
Algebra (ऐलजेब्रा) बीजगणित
Alien (एलिएन्) अजनबी
Alight (ऐलाइट्) उतरना
Alike (ऐलाइक) समान, बराबर
Alive (ऐलाइभ) जिन्दा
All (औल्) तमाम्
Allege (ऐलेज्) इकरार करना कहना
Allegience (ऐलिजिएंस)ताबेदारी
Alley (ऐली) गली
Alliance (ऐलायंस) दोस्ती
Alligator (ऐलीगेटर) घड़ियाल
Allot (ऐलौट्) हिस्सा देना
Allow (ऐलउ) हुक्म देना
Allowance (ऐलौएन्स) हुक्म, तंखाह
Alloy (ऐलौय्) मिलाव (खोटी-धातका)
Allude (ऐलूड्) इशारा करना
Allure (ऐल्योर) फुसलाना
Allusion (ऐलूजन्) इशारा
Ally (ऐलाइ) दोस्त
Almanac (ऐलमैनैक) पत्रा
Almighty (औल्माइटी) सर्वशक्तिमान
Almond (आमन्) बादाम्
Almost (औल्मोस्ट) प्राय, करीब्
Alms (आम्स) खैरात्
Aloft (ऐलौफ्ट) ऊपर्
Alone (ऐलोन्) अकेला, फकत्
Along (ऐलौङ्ग) साथ, आगे
Aloof (ऐलूफ्) दूर
Aloud (ऐलउड्) चिल्लाके
Alphabet (ऐल्फबेट्) वर्णमाला
Already (औल्रेडी) पहलेही से
Altar (औल्टर्) बलिदान की जगह

Alter (ओलटर्) बदलना
Alternate (औल्टर्नेट्) पारी, बारी
Although (औल्द्दो) अगरचे,
Altitude (ऐल्टि ट्यूड्) ऊंचाई
Altogether (औल्टुगेदर्) बिलकुल
Alum (ऐलम्) फिटकरी
Always (औल्वेज्) हमेशा
Amass (ऐमास्) जमा करना
Amaze (ऐमेज्) तअज्जुब करना
Ambassador (ऐम्बैसेडर्) एलची
इस शब्द को e से लिखना वेहतर है जैसे embassador
Ambiguous (ऐम्बि ग्युअस्) शक किया गया
Ambition (ऐम्बिशन्)उच्चाभिलाष
Ambush (ऐम्बुश्) घात की जगह
Amen (एमेन्) ऐसाही हो
Amend (ऐमेण्ड) सुधारना
Amends (ऐमेण्डस्) एवज्, बदला
Amiable (एमिएबिल्) सुन्दर
Amicable (एमिकेबिल्) दोस्ताना
Amid (ऐमिड्) बीच
Ammunition (ऐम्यूनिशन्) लड़ाई का सरंजाम गोला बारूद इत्यादि
Among (ऐमङ्ग) बीच
Amorous (ऐमोरस्) प्रेमशील
Amount (ऐमउण्ट) कुल, सब
Amphibious(ऐम्फिबिअस)जमीन और पानी में रहने वाला
Ample (ऐम्पिल्) बहुत
Amulet (ऐम्युलेट्) तावीज्, यन्त्र
Amuse(ऐम्यूज्)बहलाना, खुश करना
An (ऐन्) एक
Analogy(ऐनैलोजि)मेल, कायदेका मेल
Analyze (ऐनेलाइज्) मूलपदार्थ जुदा जुदा करना
Anarchy (ऐनर्कि) बदअमली
Ancestor (ऐनसेस्टर्) पुरखा
Anchor (ऐङ्कर्) लङ्गर
Anchorite (ऐङ्कोराइट्) सन्यासी
Ancient (एन्शेण्ट) पुराना
And (ऐण्ड) और
Anecdote (ऐनेक्डोट्) कहानी
Angel (एन्जिल्) देवता
Anger (ऐङ्गर्) गुस्सा
Angle(ऐङ्गिल्)वंसी लगाना, कोन
Angry (ऐङ्ग्रि) खफा
Anguish (ऐन्ग्विश्) दरद
Animal (ऐनिमैल्) जानवर

Animate (ऐनिमेट्) जान्दार
Animosity (ऐनिमौसिटि) बैर
Ankle (ऐङ्किल्) पैर की गांठ
Annals (ऐनैल्स) कथा
Annex (ऐनैक्स)मिलाना, शामिल करना
Annihilate (ऐनाइलेट्) मेटना
Anniversary (ऐनिभर्सेरि) वर्षी
Announce (ऐनउन्स) जाहिर करना
Annoy (ऐनौय्) दिक करना
Annual (ऐन्यूऐल्) सालियाना
Annul (ऐनल्) बातिल करना
Anoint (ऐनौइण्ट) तेल मालिश करना राज्याभिषेक के समय
Anonymous (ऐनौनिमस्) बेनाम
Another (ऐनदर्) दूसरा
Answer (ऐन्सर्) जवाब
Ant (ऐण्ट) च्यूंटी
Antidate (ऐन्टिडेट्) पहले की तारीख डालना
Anticipate (ऐन्टिसिपेट्)भविष्यत् का अनुमान करना
Antidote(ऐन्टिडोट्)जहर मोहरा
Antimony (ऐन्टिमनि) सुरमा
Antiquarian (ऐन्टिक्वेरिअन्) पुरानी बात् का दरयाफ्त करने वाला
Antique (ऐन्टीक्) पुराना
Antiquity (ऐन्टिक्विटि) अगला समय
Anvil (ऐन्भिल्) निहाई
Anxiety (ऐङ्जाइटि) फिकार
Anxious (ऐङ्क्शस्) चाहनेवाला
Any (ऐनि) कोई
Apace (ऐपेस्) जलदी
Apart (ऐपार्ट) अलग
Apartment (ऐपार्टमेण्ट) कोठरी
Aphorism (ऐफोरिज़्म्) नसीहत, विधि
Apology(ऐपौलोजि)माफ मांगना, विनती
Apoplexy (ऐपौप्लेक्सि) लकवा
Apothecary (ऐपौथिकेरि) दवा बनानेवाला
Apparel (ऐपेरेल्) पोशाक
Apparent (ऐपेरेण्ट) जाहिर
Apparition (ऐपरिशन्) भूत
Appeal (ऐपील्) रुजु करना
Appear (ऐपियर) दिखलाई देना
Appearance (ऐपियरेंस्) सूरत

Appease (ऐपीज़्) ठंडा करना, तसल्लि देना
Appellation (ऐपलेशन्) खिताब
Appendix (ऐपेंडिक्स) किसी पुस्तक के अन्त में जो कुछ लिखा जाय
Appertain (ऐपर्टेन्) इलाका-रखना
Appetite (ऐपिटाइट्) भूख
Applause (ऐप्लौज्) तारीफ
Apple (ऐपिल) सेब पुतली
Apply (ऐप्लाइ) लगाना, दरखास्त-करना
Application (ऐप्लिकेशन्) दरखास्त
Applicable (ऐप्लिकेबिल) लायक
Appoint (ऐप्वोयिण्ट) मकरर-करना
Appraise (ऐप्रेज़्) जांचना
Apprehend (ऐप्रिहेण्ड) गिरफ्तार करना, थोड़ा समझना, डरना
Apprentice (ऐप्रेंटिस) सीखनेवाला
Approach (ऐप्रोच्) पास आना
Approbation (ऐप्रोबेशन्) पसन्द
Appropriate (ऐप्रोप्रियेट्) मुनासिब
Approve (ऐप्रूभ्) पसन्द करना
Apt (ऐप्ट) लायक, झुक जाना
Aquatic (ऐक्वाटिक्) दरयाई, पानीका
Arbitrary (आरबिट्रेरि) खुद-मुख्तारी
Arbitration (आर्बिट्रेशन्) सालीसी
Arbour (आर्बर्) कुञ्ज
Arch (आर्च) महराब
Archer (आर्चर्) तीरंदाज्
Architect (आर्किटेक्ट) मकान बनानेवाला
Ardour (आर्डर्) शौक
Area (एरिया) रकबा, क्षेत्रफल
Argue (आर्ग्यू) दलील करना
Argument (आर्ग्यूमेण्ट) दलील, बहस, ग्रन्थ का अभिप्राय, मजमून्
Arise (ऐराइज्) उठना
Arithmetic (एरिथ्मेटिक्) गणित
Ark (आर्क) जहाज
Arm (आर्म) बांह
Armour (आर्मर्) जिरा, लोहे के कपड़े
Arms (आर्मस्) हथियार
Army (आर्मि) फौज्
Aromatic (एरोमेटिक्) खुशबूदार

Around (ऐरउण्ड) आसपास
Arouse(ऐरउज़्) जगाना, उठाना
Arraign (ऐरेन्) तोहमत लगाना
Arrange (ऐरेञ्ज) बन्दोबस्त करना,
Array (ऐरे) सजाना
Arrear (एरियर्) बाकी
Arrest (ऐरेस्ट) गिरफतार करना
Arrive (ऐराइभ्) पहुंचना
Arrogant (ऐरोगेण्ट) गुस्ताख
Arrow (ऐरो) तीर
Arsenal(आर्सिनेल्)हथयार खाना, अस्त्रालय
Arsenic (आर्सेनिक्) संखिया
Art (आर्ट) विद्या, गुण, फरेब
Artery (आर्टेरि) वह नस जिस से सारे बदन में खून पहुंचे
Article (आर्टिकिल्) शर्त, चीज़
Articulate (आर्टिक्युलेट्)उच्चारण करना
Artifice (आर्टिफिस्) हिकमत्
Artificial (आर्टिफिशेल्)बनाया-हुआ
Artillery (आर्टिलेरि) तोपेन, जो लोग तोपों का इन्तजाम करें
Artisan (आर्टिजेन्) कारीगर
Artist (आर्टिस्ट) कारीगर
Artless (आर्टलेस्) अनाड़ी
As (ऐज़्) जब जैसा, क्यों के
As if (ऐज़् इफ़्) गोया, जैसेकि
Ascend (ऐसेण्ड) चढ़ना
Ascertain (ऐसर्टेन्) दरयाफ़्त करना
Ashame (ऐशेम) शर्मिन्दा होना
Ashes (ऐश्एज़्) राख, भभूत
Ashore (ऐशोर्) किनारे पर (समन्दर की)
Aside (ऐसाइड्) एक तरफ़
Ask (आस्क) पूछना, मांगना
Aspect (ऐस्पेक्ट) रुप
Aspire (ऐस्पायर्) चाहना
Ass (ऐस्) गधा
Assail (ऐसेल्) हमला करना
Assassin (ऐसेसिन्) कातल करने-वाला
Assault (ऐसौल्ट) हमला
Assay (ऐसे) धातु कसना
Assemble (ऐसेम्बिल्) जमा होना
Assembly (ऐसेम्ब्लि) मजलिस
Assent (ऐसेण्ट) मरजी
Assert (ऐसर्ट्) इकरार् करना
Assessment (ऐसेस्मेण्ट) खिराज, महसूल,
Assiduity (ऐसिड्युइटि) मेहनत

Assign (ऐसाइन्) देना
Assist (ऐसिस्ट) मददेना
Associate (ऐसोशियेट) साथ मिलारहना, दोस्त
ा)काम करना, दिला-सादेना
म्) लेना मानलेना, इखतियार करना,
ओरैंस्) बीमा
ना) दमा
-(ऐस्टोनिश्मेण्ट) अचरज
) झटका
ट्रोलोजि) ज्योतिष
ऐस्ट्रोनमि) ज्योतिष
ाइड्) अलग
ाईलम्) शरण
ा, की तरफ
थम्) फौर
स्ट) नास्तिक
लैटिक्) पहलवानी
स्) मुल्क का नकशा
(ऐट्मस्फियर्) हवा
Atom (एटम्) परमाणु
Atone (ऐटोन्) मेटना
Atrocious (ऐट्रोशस्) महादेषी

Attach (ऐटैच्) लगाना, कुरकी-करना
Attack (ऐटैक्) हमला
Attain (ऐटेन्) हासिल करना
Attempt (ऐटेम्प्ट्) इरादा, कोशिश
Attendance (ऐटेण्डेन्स्) हाजरी
Attendant (ऐटेण्डेण्ट) नौकर
Attention (ऐटेंशन्) ध्यान
Attest (ऐटेस्ट) तस्दिक करना
Attire (ऐटायर्) पोशाक
Attitude (ऐटिट्यूड्) आन्, वजा
Attorney (ऐटौर्नि) वकील
Attract (ऐट्रैक्ट) खैंचना
Attribute (ऐट्रिब्यूट) गुण, ठैराना
Auction (औक्शन्) नीलाम
Audacious ( ) गुस्ताख
Audience (औ ) सुननेवाला
Auditor (औडिटर्) हिसाब्-जांचनेवाला
Aught (औट्) कोई चीज्
Augment (औग्मेण्ट) बढ़ाना
August (औगस्ट) महीने का नाम
Aunt (औण्ट) चची
Auspicious (औस्पिशस्) शुभ
Austere (औस्टियर्) सखत

Authentic (औथें'टिक्) सच्चा

Author (औथर्) ग्रन्थकार, बनानेवाला

Authority (ऐथौरिटि) सनद इख्तियार

Authorize(औथराइज्)इखतियारदेना

Autumn (औटम्) पत भर

Auxiliary (औग्ज़िलियेरि) मददगार

Avail (ऐभेल्) फायदा होना

Avarice (ऐभ्रिस) लालच

Avaunt (ऐभौण्ट) दूर होना

Avenge (ऐभेंज) बदला लेना

Avenue (ऐभेन्यू) पेड़ों के बीच में रस्ता

Avoid (ऐभौयिड्) परहेज करना

Avow (ऐभउ) इकरार करना, कबूल करना

Aver (ऐभर्) कहना

Averse (ऐभर्स) नापसन्द

Aversion (ऐभर्शन्) घिन,

Avert (ऐभर्ट) दूर करना

Awful (औफुल्) भयानक

Awhile (ऐवाइल्) थोड़ीदेर

Awkward (औक्वर्ड) बद

Await (ऐवेट्) राह देखना

Awake (ऐवेक्) जगना, जगाना

Award (ऐवार्ड) पञ्चों का फैसला

Aware (ऐवेयर्) मालूम होना

Away (अवे) गायब

Awe (औ) डर

Ax, axe (ऐक्स) कुल्हाड़ी

Ay (आय्) हां

Aye (ए) हमेशा

Azure (ऐज्योर्) नीला

## B

Babble (बैबिल्) बकना

Baby (बेबि) बालक

Baboon (बेबून्) लंगूर

Bachelor (बैछिलर्) कुंआरा

Back (बैक्) पीठ, फिर

Backbite (बैक्बाइट)चुगली खाना

Backward (बैक्वर्ड) सुस्त, पीछे

Backwards (बैक्वर्ड्स्) पीछे

Bad (बैड्) खराब

Badge (बैज्) निशानी

Baffle (बैफिल्) हराना, शिकस्तदेना

Bag (बैग्) थैला

Baggage (बैगेज्) सफर या लशकर का सामान्

Bail (बेल्)हाजिर जामनी

Bailiff (बेलिफ) प्यादा
Bake (बेक्) पकाना
Baker (बेकर) नान्बाई
Balance (बैलैंस) तराजू, बाकी
Bald (बौल्ड) गञ्जा
Bale (बेल्) गांठ, बस्ता
Ball (बौल्) गेंद नाच
Ballad (बैलड) गीत
Ballast (बैलस्ट) कंकर या पत्थर जो जहाज इत्यादि के नीचे रखते हैं
Balloon (बेलून्) गुब्बारा
Balmy (बामि) खुशबूदार
Bamboo (बैम्बू) बांस
Band (बैण्ड) दल, पट्टी
Bandage (बैण्डेज्) पट्टी
Bandit (बैण्डिट्) लोटेरा
Bane (बेन्) जहर, विष
Banish (बैनिश) देश से निकाल-देना
Bank (बैङ्क, कोठी, किनारा (नदीका)
Bankrupt (बैङ्करपट) दिवालिया
Banner (बैनर) झण्डा
Banquet (बैंक्वेट्) नौता
Baptise (बैपटाइज़्) किरिष्टान करना
Bar (बार्) रोकना, अदालत में वकील की जगह
Barbarian (बार्बेरियन्) जङ्गली
Barbarous (बारबरस्) जङ्गली, गंवार
Barber (बार्बर्) नायी, हज्जाम
Bard (बार्ड) कवि
Bare (बेयर्) खाली
Bargain (बार्गेन्) सौदा
Barge (बार्ज) बजरा
Bark (बार्क) नाव, छाल भौंकना
Barley (बार्लि) जौ
Barometer (बैरौमिटर्) हवा के घटने बढ़ने का हाल मालूम करने का यन्त्र
Barrack (बैरक्) छांवनी
Barrel (बैरिल्) पीपा
Barren (बैरिन्) ऊसर
Barrier (बैरियर्) सरहद, सिवाना
Barrister (बैरिस्टर्) वकील
Barter (बार्टर्) अदल बदल कारभार
Base (बेस्) कमीना
Bashful (बैशफुल्) शरमिन्दा
Basin (बेसिन्) बर्त्तन
Basis (बेसिज़्) जड़
Bask (बास्क) तापना
Basket (बासकेट्) टोकरी

Zenith (ज़ेनिथ्) शिर के ऊपर आकाश का स्थान।

Zephyr (ज़ेफ़र्) हवा।

Zero (जीरो) सुन्न, बिन्दी।

Zinc (जिङ्क) जसता।

Zigzag (जिग्ज़ेग्) टेढा, बांका।

Zodiac (ज़ोडिऐक्) राशि (बारह राशि का)।

Zone (जोन्) कमरबन्द, मुल्का।

Zoology (जोऔलोजि) जीव विद्या, जिस विद्या से पशु का वृत्तान्त मालूम हो।

---

## नाम लिखने की रीति ॥

हिन्दुस्तानी आदमी और शहरों के नाम को अगरेजी में लिखने की रीति यह है कि जो नाम लिखना हो उस को पहिले हिन्दी में लिखे फिर हिन्दी के एक एक अक्षर के बदले एक एक अगरेजी का अक्षर क्रम से नीचे लिखी हुई वर्णमाला के अनुसार लिखे और विद्वान लोग उसी को बारह पृष्ठ की वर्णमाला के अनुसार लिखते हैं। काररवाई में बारह पृष्ठ के अनुसार नाम लिखने में कुछ हानि होती है; क्योंकि लोग इसे कम समझते हैं। इस लिये काररवाई में जो नीचे ककेरा लिखा है वही काम आता है।

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अ | आ | इ | ई | उ | ऊ | ए | ऐ | ओ | औ |
| a | a | i | ee | u | oo | a | ai | o | ou |
| e, u (कभी कभी) | | | | | | e | | | ow |
| क | ख | ग | घ | ङ | च | छ | ज | झ | ञ |
| k | kh | g | gh | n | ch | ch | j | jh | n |
| ट | ठ | ड | ढ | ण | त | थ | द | ध | न |
| t | th | d | dh | n | t | th | d | dh | n |
| प | फ | ब | भ | म | य | र | ल | व | श |
| p | ph | b | bh | m | y | r | l | w | sh |
| ष | स | ह | क्ष | ज्ञ | | | | | |
| sh | s | h | ksh | gy | | | | | |

अब देखो हमें अगरेजी में रामदास लिखना है तो क्यों कर लिखें पहिले इस नाम में जो क्रमसे देवनागरी में अक्षर हैं उनके बदले एक एक अगरेजी अक्षर उसी क्रमसे इस वर्णमालाके अनुसार लिखना चाहिये अर्थात् र की जगह वर्णमाला में R है इस के साथ जो दूसरा अक्षर अर्थात् आकार है उसकी जगह a है अब (रा) की जगह Ra हो गया फिर म की जगह m है उसे लाये तो अंगरेजी में Ram बनगया इसी तरह दास की जगह Das लाने से Ram Das (रामदास) हुआ इस रीति से जो लोग अंगरेजी नहीं जानते हैं वह भी देख के झट किसी का नाम अगरेजी में लिखेंगे यहां पर साफ मालूम हुआ कि अगरेजी में एक अक्षर को दूसरे अक्षर से नहीं मिलाते अलग अलग लिखते है इसी वास्ते देवनागरी के जो किसी अक्षर में मात्रा हो उस मात्रा के बदले अगरेजीमें जुदा अक्षर लिखते हैं इसी तरह युक्त व्यञ्जन जिन अक्षरों से बना है उन्हीं के बदले अगरेजी का एक एक अक्षर क्रमसे अलग लाते हैं जैसे स्क में स के बदले S और क के बदले K लाके स्क की जगह Sk लिखेंगे।

डाकघर में गवर्नमेण्ट के पोस्ट मास्टर लोग डौक्टर हण्टर साहब और लौर्ड रिपन साहब के हुक्म से किसी जगह का नाम काररवाई की रीति से और किसी जगह का नाम बारह पृष्ठ की वर्णमाला के अनुसार लिखते हैं और फिर दो चार बरस बाद उस रीति को बदल देते है इसी वास्ते नाम लिखने की रीति में किसी तरह से जबर्दस्ती नहीं है चाहे जिस नियम से लिखे परन्तु ऐसे नियम से न लिखे कि जो दूसरे आदमी की समझ में न आवे बाजे शहरों के नाम एक ही रीति से लिखते हैं दूसरी रीति से नहीं लिखते और वो यह है।

| | |
|---|---|
| Calcutta कलकत्ता। | Delhi दिल्ली। |
| Bombay बम्बै। | Lahore लाहौर। |
| Madras मदरास। | Gwalior ग्वालिअर। |
| Burdwan बर्दवान। | Jeypore जयपुर। |
| Benares बनारस। | Oodeypore उदयपुर। |
| Allahabad इलाहाबाद। | Hyderabad हैदराबाद। |
| Cawnpore कानपुर। | Howrah हावडा। |

बाकी शहरों के नाम चाहे जिस रीति से लिखें बेरीति न लिखें एक यह बडी आश्चर्य्य की बात है कि कानपुर में पुर को Pore लिखते हैं और सहारनपुर में

पुर को Pur लिखते हैं ॥ जिस तरह हिन्दुस्तानियों के नाम कारवाई में लिखे जाते हैं उसी तरह अंगरेजों के नाम भी लिखे जाते हैं. यह नाम १२ पृष्ठा के अनुसार नहीं लिखते और बाजे अंगरेजी नाम के लिये विशेष अक्षर मुकर्रर हैं उन का जानना आवश्यक समझ कर उन्हें नीचे लिख देते हैं।

Adam ऐडम्।
Addison ऐडिसिन्।
Alexander ऐलेगज़ैण्डर्।
Andrew ऐण्ड्रू।
Bacon बेकन्।
Bernard बर्नर्ड।
Bonaparte बोनापार्टा।
Charles चार्लस्।
David डेभिड्।
Davis डेभिस्।
George जोर्ज।
Graham ग्रेहेम्।
Gray ग्रे।
Gregory ग्रिगरि।
Grenville ग्रेन्भिल्।
Harrison हैरिसिन्।
Harvey हार्भी।
Henry हेन्रि।
Irving अर्भिङ्ग।
Jackson जेक्सिन्।
James जेम्स।
Jane जेन्।
John जौन्।
Johnson जौन्सिन्।
Joseph जोज़ेफ्।
Louis लुई।
Mac Donald मैक्डोनल्ड।
Makenzie मेकेन्ज़ी।
Mary मेरी।
Mathews मैथुग्रज्।
Montgomery मौण्ट गौमरि।
O'Brien उब्राएन्।
Paine पेन्।
Paul पौल्।
Pearson पीअर्सिन्।
Richard रिचर्ड।
Robertson रौबर्टसन्।
Robinson रौबिन्सन्।
Samuel सैम्यूएल्।
Shakespeare / Shakspeare / Shakspere } शेक्स्पिअर्।
Smith स्मिथ्।
Thomas टौमेस्।
Thomson / Thompson } टौम्सिन्।
William विलिअम्।
Wright राइट्।
Xavier जेभिअर्।
Zoroaster ज़ोरोऐस्टर्।

---

## अंगरेजी महीनोंके नाम इत्यादि ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| January | जैन्युऐरि | September | सेप्टेम्बर् |
| February | फेब्रूऐरी | October | औक्टोबर् |
| March | मार्च | November | नोभेम्बर् |
| April | एप्रेल् | December | डिसेम्बर् |
| May | मे | | |
| June | जून् | | |
| July | जूलाइ | | |
| August | औगस्ट् | | |

Instant (इन्सटैण्ट) हालका महीना
Ultimo (अल्टिमो) गयामहीना
Proximo (प्रौक्सिमो) आनेवाला महीना

## हफ्ते के दिन ।

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| Sunday | सण्डे | इतवार | Thursday | थर्सडे | वृहस्पति |
| Monday | मण्डे | सोमवार | Friday | फ्राइडे | शुक्र |
| Tuesday | ट्यूज्डे | मङ्गल | Saturday | सैटर्डे | शनिवार |
| Wednesday | वेन्ज्डे | बुध | | | |

## फेहरिस्त हिन्दी और अंगरेजी शब्दों की ।

| | |
|---|---|
| अच्छा Good (गुड्) | आसमान Sky (स्काइ) |
| अंगूर Grape (ग्रेप्) | इलाइची Cardamum (कार्डेमम्) |
| अंगोछा Towel (टउएल्) | इमली Tamarind (टैमराइण्ड) |
| अञ्जीर Fig (फिग्) | ईश्वर God (गौड्) |
| अन्धा Blind (ब्लाइण्ड) | उठना Get up (गेट्अप्) |
| अनार Pomegranate (पौम्ग्रनेट्) | उंगली Finger (फिङ्गर्) |
| अमरूद Guava (ग्वाभा) | ऊंचा High (हाई) |
| आंख Eye (आई) | ऊंट Camel (कैमेल्) |
| आना Come (कम्) | ककड़ी Cucumber (कुकम्बर्) |
| आम Mango (मैंगो) | कंघी Comb (कोम्) |
| आलू Potato (पटैटो) | कबूतर (Pigeon) पिजिअन् |

कलम् Pen (पेन्)
कसौटी Touchstone (टच्स्टोन्)
कागज Paper (पेपर्)
कान Ear (ईअर्)
किशमिश Raisin (रेज़िन्)
कुत्ता Dog (डौग्)
कुरता Cóat (कोट्)
कुर्सी Chair (चेअर्)
केला Plantain (प्लैण्टेन्)
कोई Any (एनि)
कोहनी Elbow (एल्बऊ)
कौन Who (हू)
खजूर Date (डेट्)
खनखजूरा Centipede (सेण्टिपीड्)
खटमल Bug (बग्)
खड़ा होना Stand up (स्टैण्डअप्)
खराब Bad (बैड्)
गन्धक Sulphur (सल्फ़र्)
गधा Ass (ऐस्)
गन्ना Sugarcane (शुगर्केन्)
गरमी Summer (समर्)
गला Throat (थ्रोट्)
गाय Cow (कऊ)
गाल Cheek (चीक्)
गैण्डा Rhinoceros (रायनौसेरस्)
गेहूं Wheat (वीट्)
घड़ी Clock (क्लौक्)
घण्टा (बजाने का) Bell (बेल्)
घण्टा (समय का) Hour (अवर्)
घुटना Knee (नी)
घोड़ा Horse (हौर्स)
चकमक Flint (फ्लिण्ट)
चचा (Uncle) अङ्किल्
चना Gram (ग्रैम्)
चुम्बक Loadstone (लोड्स्टोन्)
चमड़ा Skin (स्किन्)
चमार Shoemaker (शूमेकर्)
चादर Sheet (शीट्)
चांद Moon (मून्)
चांदी Silver (सिल्भर्)
चावल Rice (राइस्)
चिराग Lamp (लैम्प)
चीनी Sugar (शुगर्)
चूहा Mouse (मऊस्)
चौड़ा Broad (ब्रौड्)
छाता Umbrella (अम्ब्रेला)
छाती Breast (ब्रेस्ट्)
छुरी Knife (नाइफ्)
जस्ता Zinc (ज़िङ्क)
जांचना Test (टेस्ट्)
जाड़ा Winter (विण्टर्)
जान्ना Know (नो)
जाना Go (गो)
जीरा Cumin-seed (कमिन् सीड्)
जूता Shoe (शू)
जो Who (हू)
जोंक Leech (लीच्)
जौ Barley (बार्ली)

टट्टू Pony (पौनी)
टोपी Cap (कैप्)
तमाकू Tobacco (टुबैको)
तरकारी Curry (करि)
तांबा Copper (कौपर्)
तारा Star (स्टार्)
तीसी Linseed (लिन्सीड्)
तुम You (यू)
दर्जी Tailor (टेलर्)
दर्पण Mirror (मिरर्)
दस्ताना Gloves (ग्लभ्स्)
दहना Right (राइट्)
दही Curd (कर्ड)
दान्त Tooth (टूथ्)
दाई Nurse (नर्स)
दारचीनी Cinnamon (सिनेमन्)
दिन Day (डे)
दीमक White ant (वाइट्ऐण्ट)
दूध Milk (मिल्क)
दोपहर Noon (नून्)
धनिया Coriander-seed (कौरिऐण्डर् सीड्)।
धान्य Paddy (पैडी)
धोबी Washerman (वाशर्मैन्)
नमक Salt (सौल्ट्)
नारंगी Orange (औरेंज)
नरक Hell (हेल्)
नाऊ Barber (बार्बर्)
नाक Nose (नोज़्)
नीबू Lemon (लेमन्)
नारिअल् Cocoanut (कोकोनट्)
पगडी Turban (टर्बन्)
पन्ना Emerald (एमेरल्ड्)
पश्चिम West (वेस्ट)
पांव Foot (फुट्)
पाजामा Pantaloon (पैंटेलून्)
पानी Water (वाटर्)
पारा Mercury (मर्करी)
पीठ Back (बैक्)
पीतल Brass (ब्रास्)
पुखराज Topaz (टोपैज्)
पूर्व East (ईस्ट)
पेट Belly (बेली)
प्याज Onion (अनिअन्)
फिटकरी Alum (ऐलम्)
फैसला Decision (डिसिज़न्)
फौलाद Steel (स्टील्)
बकरी Goat (गोट्)
बत्ती Candle (कैण्डल्)
बजाज Draper (ड्रेपर्)
बडा Big (बिग्)
बन्दर Monkey (मङ्की)
बरस Year (ईअर्)
बसन्त Spring (स्प्रिङ्)
बहिन Sister (सिस्टर्)
बहुत Many (मेनि)
बिच्छू Scorpion (स्कोर्पिअन्)
बिल्ली Cat (कैट्)

बिल्लौर् Crystal (क्रिस्टैल्)
बुलाना Call (कौल्)
बेटा Son (सन्)
बेटी Daughter (डौटर्)
बेर Plum (प्लम्)
बैठना Sit (सिट्)
बैल {Ox (औक्स्) / Bullock (बुलक्)}
बोलना Tell (टेल्)
भाई Brother (ब्रदर्)
भैंस Buffalo (बफेलो)
मक्खन Butter (बटर्)
मक्खी Fly (फ्लाइ)
मकड़ी Spider (स्पाइडर्)
मच्छर Mosquito (मस्कीटो)
मटर Pea (पी)
महीन Thin (थिन्)
महीना Month (मंथ्)
मा Mother (मदर्)
मिठाई Sweetmeat (स्वीट्मीट्)
मिर्च (काली) Pepper (पेप्पर्)
मिर्च (लाल) Chillies (चिलीज्)
मिस्री Sugarcandy (शुगर्कैण्डी)
मूंगा Coral (कौरैल्)
मूली Radish (रैडिश्)
मुंह Mouth (मउथ्)
मैं I (आई)
मोटा Thick (थिक्)
मोती Pearl (पर्ल)

यह This (दिस्)
राज Mason (मेसिन्)
रात Night (नाइट्)
रीछ् Bear (बेअर्)
रुमाल Handkerchief (हेङ्कर्चिफ्)
रोटी Bread (ब्रेड्)
रेजगी Exchange (एक्स्चेञ्ज)
लम्बा Long (लौङ्)
लहसुन् Garlic (गार्लिक्)
लाल Red (रेड्)
लिखना Write (राइट्)
लुहार Blacksmith (ब्लैक्स्मिथ्)
लोहा Iron (आयर्ण)
लौङ्ग Clove (क्लोभ्)
वह That (दैट्)
वर्षा Autumn (औटम्)
वायु Air (एअर्)
शरीफा Custardapple (कस्टर्डऐपिल्)
शाम Evening (ईभ्निङ्)
शेर Tiger (टाइगर्)
शोरा Saltpetre (सौल्ट्पिटर्)
सङ्गमरमर Marble (मार्बिल्)
सब All (औल्)
सरसों Mustard (मस्टर्ड)
समुद्र Ocean (ओशन्) Sea (सी)
स्वर्ग Heaven (हेभिन्)
सवेरे Morning (मौर्निङ्)
सिन्दूर Vermillion (भर्मिलिअन्)
सिर Head (हेड्)

सींग Horn (हौर्ण)
सिआही Ink (इङ्क)
सीसा Lead (लेड्)
सुनार Goldsmith (गोल्ड्स्मिथ्)
सुपारी Betelnut (बीटिल्नट्)
सूअर Hog (हौग्)
सूर्य Sun (सन्)
सेव Apple (ऐपिल्)
सोना Gold (गोल्ड्)
सोजाना Sleep (स्लीप्)
सौंठ Ginger (जिञ्जर्)
हल्दी Turmeric (टर्मेरिक्)
हाथ Hand (हैण्ड)
हाथी Elephant (एलिफेण्ट)
हीरा Diamond (डाएमण्ड)
होंठ Lip (लिप्)

—०—

यहां पर दुर्वासा शब्द से एक ऋषि का नाम नहीं समझना चाहिये बलकि कोई ऐसा आदमी जिस में उनका गुण अर्थात् क्रोध पाया जाय॥

Number दो है, Singular एकवचन, इस से एक चीज़ जानी जाती है, जैसे boy लड़का; Plural बहुवचन, इस से एक से ज्यादा चीज़ें जाहिर होती हैं, जैसे boys लड़के।

Singular से Plural बनाने का यह कायदा है कि Singular के अन्त में s लगाने से Plural बनजाता है सिवाय उन शब्दों के जिन के अन्त में s, ss, sh, x, z ch, (च या छ) o बाद Consonant, f, fe, या y बाद Consonant के आवे, ऐसी अवस्था में *s* को जगह *es* लाते हैं और *f* या *fe* को *v* से बदलते हैं, और y को i से बदलते हैं परन्तु जो ch का उच्चारण क हो, o या y किसी Vowel के बाद आवे या अन्त में ff होवे तो केवल s लाते हैं, जैसे glass, glasses, dash, dashes, box, boxes, topaz, topazes, church, churches, hero, heroes, loaf, loaves, life, lives, lady, ladies, monarch, monarchs, folio, folios, day, days, stuff, stuffs

थोड़े से शब्द ऐसे भी हैं जैसे canto, octavo, duodecimo, quarto, brief, chief, dwarf, handkerchief, mischief, turf इत्यादि, इन के बहुवचन में s लगाते हैं।

Attorney और money का बहुवचन attornies और monies होता है। बाजे शब्दों के बहुवचन बनाने का कोई कायदा नहीं, जैसे man, men, foot, feet, goose, geese, mouse, mice, child, children इत्यादि॥ यौगिक शब्द अर्थात् जो शब्द दो तीन शब्द मिलकर बना हो उसके बहुवचन बनाने में कभी पहिले शब्द कभी पिछले शब्द के अन्त में बहुवचन का चिह्न लाते हैं अर्थात् जो शब्द मुख्य हो उसी में बहुवचन का चिह्न लगाते हैं, जैसे father-in-law fathers-in-law, footman, footmen

लेटिन ग्रीक इत्यादि भाषाके बाजे शब्द अंगरेजी में आते हैं उनका बहुवचन उन्हीं भाषाओं की रीति से बनाते हैं जैसे formula, formulae, erratum, errata, oasis, oases, beau, beaux, (बोज़) seraph, seraphim; परन्तु beaus, और seraphs भी कहते हैं।

जिस Noun से धातु गुण, व्यक्ति वाचकार्थ या तौलने की चीज जाहिर हो उस

का बहुवचन नहीं होता, जैसे gold = सोना friendship = दोस्ती Agra = नाम एक शहर का rice = चावल, परन्तु जब इन से वही चीज कई तरह की समझी जाय तब इनका बहुवचन होता है । बाजे Noun को बहुवचन और एकवचन में एक ही सूरत होती है जैसे sheep = भेड या भेडें बाजे Noun का एकवचन होता ही नहीं हमेशा बहुवचन बोले जाते है जैसे scissors (सिजर्स) कैंची customs महसूल, goods माल tidings खबर इत्यादि ।

बाजे Noun के माने Singular में कुछ और Plural में कुछ, जैसे manner तरह, manners रवैया ।

Manservant (नौकर) singular है इसका plural menservants,

शब्द, अक्षर, और सख्यावाचक शब्दोंके बहुवचन बनाने में ('s) ऐसे चिह्न singular के अन्त में लाते हैं, जैसे I do not want to hear your if's and but's हम तुम्हारा अगर मगर नहीं सुना चाहते हैं, dot your i's आई के ऊपर बिन्दी दो, write seven 5's अर्थात् सात दफे पांच का अङ्क लिखो । परन्तु no (नहीं) का plural noes है अर्थात् कई दफे नहीं करना, इसी तरह yea (हां) का plural ayes है । Gallows (सूली) यह शब्द हमेशा singular है summons एक वचन है इस का बहुवचन summonses होता है, people माने बहुत से लोग, deoples माने भिन्न भिन्न जाति ।

## (Gender) लिङ्ग ।

अंगरेजी में Gender अर्थात् लिङ्ग तीन है १ला Masculine पुंलिङ्ग, जानदार नर का नाम है जैसे horse घोडा boy लडका, २रा Feminine स्त्रीलिङ्ग, जानदार मादीन का नाम, जैसे girl लडकी, mare घोडी, ३रा Neuter बेजान चीज का नाम, जैसे book किताब ॥ tree (दरखत) अगरचे जानदार है परन्तु neuter gender में दाखिल है क्योंकि वह चल फिर नहीं सक्ता ।

पुंलिङ्ग से स्त्रीलिङ्ग बनाने के तीन कायदे है, पहिला, पलिङ्ग कुछ उसका स्त्रीलिङ्ग कुछ होता है, ऐसे शब्द थोडे हैं, जैसे man आदमी, woman स्त्री, brother भाई sister बहन, इत्यादि , दूसरा पुंलिङ्ग के अन्त में ess या ix जो जिसके वास्ते मुकर्रर है उसके लानेसे, और ऐसी अवस्था में कभी कुछ अदल बदल भी होजाता है, जैसे Lion शेर, Lioness शेरनी, executor वसी, executrix ; तीसरा

पुंलिङ्ग के आदि या अन्त में भिन्न भिन्न शब्द लाने से, जैसे, a he goat बकरा, a she goat बकरी, a peacock मोर, a peahen मोरनी।

कीड़े और छोटे छोटे चौपायों को neuter gender में लिखते हैं। बाजे feminine का masculine नहीं होता, जैसे dowager (धनाढ्य की विधवा) milliner (टोपी बेचनेवाली) इत्यादि॥ Milliner को Shakespeare साहब ने masculine लिखा है।

Person पुरुष।

Noun में तीन परसिन् हैं पहिला First person उत्तम पुरुष, अर्थात् बोलनेवाला, जैसे I *Ramlal* do promise मैं रामलाल इकरार करता हूं, दूसरा Second person मध्यम पुरुष, अर्थात् सुननेवाला, जैसे *Ram* come here राम यहां आओ तीसरा, Third person अन्य पुरुष जिस का ज़िकर हो, जैसे *Ram* comes राम आता है।

First person में noun के साथ I=मैं या we=हम, ऐसे शब्दों का आना जरूर है।

Case=कारक।

Noun में तीन Case हैं, पहिला Nominative कर्त्ता, जो काम करे, जैसे *Ram* goes राम जाता है, दूसरा Possessive सम्बन्ध, जिस से कोई चीज इलाका रक्खे और वह nominative के अन्त में ('s) यह चिह्न देने से बनता है, अगर nominative के अन्त में s या x हो तो अक्सर s नहीं लगाते, इसी प्रकार singular nominative से singular possessive और plural nominative से plural possessive बनता है, जैसे Ram's book राम की किताब् Achilles' wrath ऐकीलीज का गुस्सा Felix' room फीलिक्स का घर brothers' भाइयों का।

Possessive का अर्थ 's के बदले of लगाने से भी होता है, जैसे the wall of the house मकान की दीवार। 's जान्दार के लिये आता है, बेजानके लिये नहीं आता सिवाय ऐसी जगहके जहां वक्त के माने पाये जावें, जैसे John's pen जौन् साहब का कलम, a few hour's leisure थोड़ी देर की फुरसत। of जान्दार और बेजान दोनों के वास्ते आता है, जैसे mind of man आदमी का दिल the leaf of the book किताब का पन्ना; man's mind भी कहते हैं। कभी एकशब्द का अर्थ 's लानेसे जो होता है वह of के लानेसे नहीं होता, of से दूसरा अर्थ

होता है, जैसे the Lord's Day प्रभू का दिन अर्थात् इतवार theDay of the Lord प्रलय का दिन जब proper noun के अन्तमें ss होता है तब possessive में 's लाते हैं जैसे Bass's ale बैस साहब की शराब।

कभी possessive के बाद एक शब्द लुप्त होता है अर्थात् लिखा नहीं जाता परन्तु अर्थ में उसे लेते हैं जैसे he went to St Paul's वह सेण्टपौल के (यहां) गया अर्थात् वह सेण्टपौल के गिर्जे में गया, यहां पर Church गिर्जा लुप्त हैं।

This picture of my friend माने यह हमारे दोस्त की तसवीर है अर्थात् उनका स्वरूप है।

This picture of my friend's के माने हमारे दोस्त के पास कई प्रकार की तसवीरें है उनमें से एक यह भी है।

Nominative के सिवाय बाकी सब case को Oblique case कहते हैं।

तीसरा Objective कर्म्म जिस पर कर्त्ता का या preposition (अव्ययशब्द) का काम पडे, जैसे call *Ram*= राम को बुलाओ, he went to Bharat वह भरत के पास गया। यहां पर Ram और Bharat यह दोनों Objective है। Ram पर बुलाने का काम और Bharat पर to (के पास) का काम पडा—जिसे बुलाते हैं, उसे nominative of address या vocative case कहते है, जैसे come here *Ram* राम यहां आओ। जिस कर्त्ता की क्रिया न हो उसे Case absolute कहते हैं, जैसे honour being lost, all is lost इज्जत् गई तो सब गयी।

### Pronoun सर्वनाम।

Pronoun सर्वनाम वह है जो Noun की जगह आवे और उस से वही Noun समझा जाय ताकि एक Noun को दोबार लाने की आवश्यक न हो, शब्द का दुहराना बोलने में अच्छा नहीं, Pronoun तीन प्रकार के हैं, Personal, Relative, Adjective।

Personal pronoun वह है जो आदमी के लिये आवे, उस की फिहरिस्त यह है।

1t Person

| | sing. | plu. |
|---|---|---|
| Nom | I मैं | we हम |
| Poss | my, mine मेरा | our, ours हमारा |
| Obj | me मुझे | us हमें |

2nd Person

| | sing | plu |
|---|---|---|
| Nom | thou तू | ye, you तुम |
| Poss | thy, thine तेरा | your, yours तुम्हारा |
| Obj | thee तुझे | you तुम्हें |

3rd Person

| | Sing mas | fem | neuter | Plu. |
|---|---|---|---|---|
| Nom | he | she | it वह | they वे |
| Poss | his | hers, her | its उस का | their, theirs उन का |
| Obj | him | her | it उस को | them उन को |

याद रहे ye का प्रयोग आज कल नहीं है उस को जगह you बोलते हैं, काव्य में कभी ye लाते हैं। my, thy, our, your, her, their के बाद noun लाते हैं, जैसे my book मेरी किताब इत्यादि और mine, thine, ours, yours, hers, theirs के बाद noun नहीं आता, जैसे this is mine यह मेरी है अर्थात् यह मेरी किताब या कोई चीज है।

Relative pronoun वह है जिस का noun उस के पहिले आया है, जैसे the boy *who* वह लडका जो, उसकी फिहरिस्त यह है।

| Sing or Plu | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| Nom | who | आदमी के लिये | which | बालक पशु वा बेजानके लिये | जो कौन |
| Poss | whose | | whose | | जिसका या किसका |
| Obj | whom | | which | | जिसको या किसको |

जब प्रश्न करते है तब which आदमी के लिये भी आता है जैसे which man कौन आदमी।

That (जो) और what (वह जो) ये शब्द भी Relative में दाखिल हैं इन की साधना नहीं होती। (That) यह शब्द आदमी, पशु और बेजान चीज सब के वास्ते आता है और all, some, same, any, who, (कौन) और, गुणवाचक शब्द जिनसे अत्यन्तता या पहिला दूसरा तीसरा इत्यादि ऐसी सख्या जाहिर हो इन के बाद आता है परन्तु Proper noun के बाद नहीं आता है।

Adjective pronoun वह है जो noun की जगह आवे और उस का गुण भी जाहिर करे, जैसे this book यह किताब, इस के चार भेद हैं, पहिला, possessive जिस से इलाका जाहिर हो इस में personal pronoun pessessive जो बिना noun के आवे वह सब दाखिल हैं, जैसे mine, yours इत्यादि। दूसरा Distributive अर्थात् कई चीजो में से एक२ को अलग निकालना और वह चारशब्द है each हरएक every हरएक either दो में से एक neither दो में से कोई नहीं तीसरा Demonstrative जिस से कोई चीज साफ समझी जाय, वह भी चारही शब्द हैं, this यह these ये सब that वह those वह सब, चौथा Indefinite जिस से कोई वस्तु वा सख्या का निश्चय न हो जैसे all सब any कोई some बाजे या कोई कोई other दूसरा another कोई और one कोई॥ every दो चीज से अधिक के लिये आता है each दो या दो से अधिक के लिये आता है।

साधारण बोलचाल में thou की जगह इज्जत के वास्ते you बोलते हैं। thou बोलने से तू तडाक होती है। गम्भीर विषय में काव्य में ईश्वर के सम्बोधन में दोस्ती में और तुच्छ समझने में thou लाते हैं।

वह लोग जिनको ओहदे का बडा इख्तियार है, और ग्रन्थकारक और समाचार पत्र के लिखनेवाले अपने लिये I की जगह We बोलते हैं।

Myself, thyself, himself, herself, itself, ourselves, themselves इन को reflexive pronoun कहते हैं यह personal pronoun में दाखिल है यह शब्द I, thou, he, she, it, we, they इन के बाद क्रम से लाते है कि जिस में बोली पर जोर हो। इन सब का अर्थ एक है अर्थात् निज या खुद, जैसे I myself did it मैंने खुद किया he himself did उसने खुद किया इत्यादि।

Whoever (जो कोई) whichever (जो कोई) whatever जो कुछ यह सब compound relative कहलाते है।

Hers, ours, yours और theirs इन के बाद possessive का (') ऐसा चिह्न नहीं आता है इसी वास्ते yours को your's नही लिखेंगे परन्तु other और one इन दोनों शब्दों में वह चिह्न आता है।

Each शब्द दो या दो से जियादे के लिये आता है। Every शब्द हमेशा दो से जियादेके लिये आता है। इसी तरह each other (आपस) दो के लिये आता है, और one another (आपस) दो से जियादेके लिये आता है। Each other और one another को reciprocal pronoun कहते हैं।

This के बदले the latter या the other और that के बदले the former या the one लाते हैं, यह सब demonstrative हैं और ऐसी जगह आते हैं कि जहां दो बातों को फिर लाना पड़े, तो उन के फिर लाने के बदले यह शब्द लाते हैं, जैसे virtue and vice are different in their nature, the one leads to happiness, the other to misery भलाई और बदी इन दोनों का स्वभाव भिन्न प्रकार है, एक से (अर्थात् भलाई से) सुख होता है, दूसरे से (अर्थात् बदी से) दुःख होता है। यहां पर the one की जगह the former या that और the other की जगह the latter या this भी लासकते हैं।

## ADJECTIVE

Adjective (विशेषण) वह है जिस से noun का गुण या संख्या प्रकाश हो, जैसे a red pen लाल कलम four men चार आदमी।

Adjective में तीन degree अर्थात् श्रेणी हैं। पहिला positive साधारण गुण, जैसे red लाल। दूसरा comparative वह है जो दो चीजों में से एक में अधिक गुण दिखावे, जैसे redder अधिक लाल। तीसरा superlative वह है जो तीन या अधिक चीजों में से एक में अधिक गुण दिखावे, जैसे reddest सब से अधिक लाल। Comparative और superlative यह दोनों positive से बनते हैं। Positive अगर monosyllable हो और उस के अन्त में e हो तो केवल r, अगर e न हो तो er लगाने से comparative और इसी तरह st या est लगाने से superlative बनता है, और यही रीति उन dissyllable के लिये है जिनके अन्त में e या y हो परन्तु ऐसी अवस्था में y को i से बदलते हैं जैसे—

| Positive | Comparative | Superlative |
|---|---|---|
| wise | wiser | wisest |
| red | redder | reddest |
| simple | simpler | simplest |
| happy | happier | happiest |

अगर positive में दो से अधिक syllable हो तो उसके पहिले more लाकर comparative और most लाकर superlative बनालेते हैं, जैसे—

| Positive | Comparative | Superlative |
|---|---|---|
| beautiful | more beautiful | most beautiful |

न्यूनता प्रकाश करने के लिये more की जगह less और most की जगह laest लाते हैं, जैसे happy से less happy और least happy

जिस शब्द के अन्त में accent हो उस में कभी er और est की रीति से साधना होती है जैसे discreet, discreeter, discreetest । बाजे adjective को degree नही होती, जैसे perfect पूरा wooden लकडी का ॥ थोडे से adjective की degree बनाने की कोई रीति नहीं है और वह यह हैं ।

| Positive | Comparative | Superlative |
|---|---|---|
| good | better | best |
| bad, evil, ill | worse | worst |
| far | farther | farthest |
| fore | former | foremost or first |
| forth | further | furthest |
| late (देर) | later | latest |
| late (पीछे) | latter | last |
| little | less | least |
| much, many | more | most |
| near | nearer | nearest |
| nigh | nigher | nighest, next |
| old | older, elder | oldest, eldest |
| hind | hinder | hindmost or hindermost |
| up | upper | upmost or uppermost |
| in | inner | inmost or innermost |
| out | outer, utter | outmost, utmost, uttermost |

Many का प्रयोग गिन्ती में और much का प्रयोग परिमाण में होता है, जैसे many men बहुत से आदमी much water बहुत पानी ।

Inferior (घटिया) superior (बढ़िया) exterior (बाहिरी) इत्यादि शब्दों को अंगरेजी में comparative नहीं कहते बल्कि positive कहते हैं और इनकी साधना यों होती है inferior, more inferior, most inferior

Elder और eldest (बडा) का प्रयोग ऐसे मनुष्य के लिये है जो एक ही

कुनबे के हैं। Older और oldest ( पुराना ) का प्रयोग चीजों के लिये है और मनुष्य के लिये भी जब उस का अर्थ ( पुराना ) हो। ईश्वर के लिये the Most high कहना ठीक है औरों के लिये इस के बदले highest कहेंगे।

Numeral adjective उस विशेषण का नाम है, जिस से संख्या प्रकाश हो, यह दो प्रकार के है, पहिला cardinal जैसे one एक two दो इत्यादि, दूसरा ordinal जैसे first पहिला second दूसरा इत्यादि। इस adjective में degree नहीं होती याद रहे कि two (दो) और second (दूसरा) इन दोनों शब्दों में बड़ा भेद है। Two से दो चीज समझते हैं और second से एक चीज समझते है अर्थात् कई चीजें सजा के रक्खी गयी हैं उन में से सब से पहिले जो रक्खा है उसे first (पहिला) कहते हैं उसके बाद जो रक्खा है उसे second (दूसरा) कहते हैं इसी तरह three, (तीन) four (चार) third (तीसरा) fourth (चौथा) इत्यादि को समझना चाहिये।

अगर एक adjective कई noun के पहिले एक दफे आवे तो वह adjective सब noun का गुणवाचक होगा जैसे a frugal man and woman अर्थात् किफायती आदमी और किफायती औरत यहां पर अंगरेजी में frugal (किफायती) को एक दफे लाये पर वह शब्द अर्थ में मर्द और औरत दोनों का विशेषण हुआ।

## ARTICLE

Article ( आर्टिकिल् ) उसे कहते है जो noun के पहिले आवे और उस noun को साफ बतावे कि वह कौन है, या साफ न बतावे, जैसे the man वह आदमी, यहां पर the ( वह ) शब्द से यह मालूम हुआ कि कोई जाना हुआ आदमी है, और a man कोई आदमी, यहां पर a ( कोई ) शब्द से यह मालूम हुआ कि कोई आदमी है उसका कुछ पता नहीं चाहे जो कोई हो। अब the ( वह ) और a ( एक ) यह दोनों article हुए।

Article दो हैं Definite और indefinite ॥ Definite वह जो noun को साफ बतावे और वह एक ही शब्द है अर्थात् the ॥ Indefinite वह जो noun को साफ न बतावे और वह भी एक ही शब्द है अर्थात् a, कभी a की जगह an लाते हैं। A को consonant के पहिले या long u के पहिले या w और y के माफिक आवाज के पहिले लाते हैं, जैसे a book, एक किताब, a university मदरसा a one कोई a European यूरुप का रहनेवाला a ewe एक भेडी। An को ऐसे h

के पहिले लाते हैं जिस का उच्चारण न हो या होवे तो उस अवस्था में दूसरे syllable पर accent हो, या सब vowel के पहिले लाते है सिवाय उन vowel के जिन का अभी जिकर होचुका है, जैसे an hour (ऐन् अवर्) एक घण्टा, an historical account (ऐन् हिस्टोरिकैल् ऐकाऊण्ट) इतिहास का वृत्तान्त, an author एक ग्रन्थकारक, an eagle एक उकाब। हिन्दी में article नहीं है। अक्सर अंगरेजी का जब हिन्दी में तरजुमा करते है तो article का तरजुमा नहीं करते जैसे the sun सूर्य्य। यहां पर sun माने सूर्य्य, और the का तरजुमा नहीं हुआ। The के माने वह, परन्तु वह सूर्य्य कहना ठीक नहीं।

The से ऐसी चीज समझी जाती है जिस का चरचा होचुका है, या जो दुनिया में एक ही है, या जिस से जाति जाहिर हो जैसे the boy वह लड़का जिसका जिकर हुआ है, the sun सूर्य्य (जो दुनिया में एक ही है) the horse घोड़ा (अर्थात् जानवरों में एक जाति है जिसे घोड़ा कहते हैं)।

A या an केवल एक वचन के पहिले आता है और बहु वचन के पहिले जब आताहै तब उसके बाद great many या good many ऐसे शब्द आते हैं जैसे a great many apples बहुत से सेव। Collective noun के पहिले भी a लाते हैं जैसे a dozen बारह, a hundred सौ।

The एक वचन और बहु वचन दोनों के पहिले आता है जैसे the boy, लड़का, the boys लड़के॥ हर noun के पहिले article लाना चाहिये और जहां विशेषण हो वहा विशेषण के पहिले लाना चाहिये। कहीं ऐसा भी होता है कि एक शब्द के पहिले कभी article लाते है कभी नहीं लाते।

कभी article का लाना और न लाना दोनों ठीक है जैसे the Reverend George Crabbe या Reverend George Crabbe (पादरी जौर्ज क्रैब् साहब) जिस noun के पहिले article न हो उस से उसकी कुल जाति या थोड़ी सख्या समझी जाती है जैसे man is mortal मनुष्य मरनेवाला है अर्थात् पृथिवी के सकल मनुष्य मरजायेंगे, there are men destitute of shame कितने मनुष्य ऐसे हैं जिनको शरम नहीं, यहा पर men से some men थोड़े आदमी समझना चाहिये। जिन चीजों को तौलते हैं या बर्तन में वजन करते है, जिन चीजों से धातु जड़ीबूटी या गुण समझा जाता है उनके पहिले article नहीं लाते, जैसे wheat गेहूं milk दूध, silver चांदी, brinjal बैगन, goodness

नेकी इत्यादि, इनके साथ article नहीं लाते, परन्तु जब इनसे एक ही चीज कई प्रकार की हैं ऐसा समझा जाय तब इन के साथ article लाते है, जैसे the wheat अर्थात् जमाली दूधिया इत्यादि अनेक प्रकार के गेहूं।

A few के माने (थोडा) और few का अर्थ (बहुत ही थोड़ा) अर्थात् कुछ नहीं।

Proper noun के पहिले भी article नहीं लाते।

Ganga (गङ्गा) इत्यादि शब्द के पहिले the लानेसे यह अभिप्राय है कि वहां नदी इत्यादि जाति वाचक शब्द अप्रकाश है। इसी तरह the Himalaya अर्थात् the mountain Himalaya हिमालय पर्वत, the David दाऊद अर्थात् the pious man David धार्मिक दाऊद।

वाक्यप्रणाली के अनुसार कहीं article लाते है, कहीं नहीं लाते, जैसे I am in haste हमें जल्दी है he is in a hurry उसे हरबडी है।

जिस आदमी को कुछ ऐसाही समझते है उसके नाम के साथ a लाते है, जैसे A Mr Thompson अर्थात् हम टौम्सिन साहब को छोटा समझते है।

कभी the शब्द से अतुल्य समझा जाता है, जैसे a most eminent physician का अर्थ, बड़े वैद्यों में से एक वैद्य, और the most eminent physician का अर्थ यह है कि केवल वही आदमी जिस का जिकर है दुनिया में बडा वैद्य है।

## VERB

Verb (क्रिया) उसे कहते है जिस से किसी काम का करना जाहिर हो जैसे write लिखना। यह तीन प्रकार के होते हैं।

पहिला Active Verb सकर्म्मक क्रिया, जिस में कर्त्ता कर्म्म दोनों पाये जावें, जैसे he writes a letter वह चिट्ठी लिखता है।

दूसरा Neuter Verb अकर्म्मक क्रिया, वह है जो कर्त्ता पर पूरी हो जाय, कर्म्म को न चाहे, जैसे he sleeps वह सोता है। यहां पर sleeps सोता है, अकर्म्मक क्रिया है क्योंकि उस का काम दूसरे पर नही पडा। अगर कहे कि जमीन पर सोता है, और उस अवस्था में जमीन को कर्म्म मानें तो नहीं हो सकता क्योंकि इस अवस्था में on (पर) का शब्द आया है जिस का object (कर्म्म) जमीन है।

तीसरा Passive Verb वह है जिस का कर्म्म किसी पर पडे। जिस पर यह कर्म्म पडता है उसे अगरेजी में कर्त्ता कहते है क्योंकि वह क्रिया का कर्म्म उठाता

है, जैसे the book is written किताब लिखी गई है। हिन्दी में ऐसे कर्त्ता को कर्म्म कहते हैं।

Verb में Number, Person, Mood और Tense होते हैं।

Mood बताता है कि काम किस तरह होता है। वह पांच हैं।

पहिला Indicative Mood जो व्याख्या करे जैसे I am going मै जाता हूं।

दूसरा Imperative Mood जो हुकम करे अनुमति चाहे या विनती करे, जैसे go जाओ let me go मुझे जाने दीजिये spare me मुझे माफ कीजिये।

तीसरा Potential Mood जो योग्यता, इखतियार, सम्भावना, इच्छा, अवश्यकता प्रकाश करे, जैसे I can go मैं जासकता हूं I may go मै चाहूं तो जाऊं it may rain मेह बरसे, would you give तुम मुझे दोगे अर्थात् तुम्हारी देने की इच्छा होगी you should go तुम्हें जाना चाहिये।

चौथा Subjunctive Mood जो शर्त या कल्पना प्रकाश करे, जैसे he will improve if he study अगर वह पढेगा तो तरक्की करेगा were I a king अगर मै राजा होता।

पांचवां Infinitive Mood (धातु) जिस से सब क्रिया बनती है, इस का कर्त्ता नहीं होता, जैसे to go जाना॥

Infinitve mood के सिवाय और सब verb को finite verb कहते है।

Tense से काल प्रकाश होता है। वह छे हैं।

पहिला Present Tense वर्त्तमान काल, जो मौजूद है, जैसे I am reading मैं पढता हूं।

दूसरा Past tense भूतकाल, जिस से यह प्रकाश हो कि एक काम हो गया है या होता था परन्तु न मालूम कि कब, जैसे he went वह गया he was going वह जाता था।

तीसरा Present Perfect Tense जो अभी होचुका है अर्थात् जो काम वर्त्तमान तक होता था, जैसे I have written मैंने लिखा है।

चौथा Past Perfect Tense ऐसा समय बताता है जो एक गुजरे हुए वक्त के पहिले गुजर गया है, जैसे he had diligently toiled before he was rewarded इनाम पाने से पहिले उसने बडी मेहनत की थी।

पांचवां Future Tense भविष्यत काल, जो आवेगा, जैसे I will read मै पढूंगा।

नेकी इत्यादि, इनके साथ article नहीं लाते, परन्तु जब इनसे एक ही चीज कई प्रकार की है ऐसा समझा जाय तब इन के साथ article लाते हैं, जैसे the wheat अर्थात् जमाली दूधिया इत्यादि अनेक प्रकार के गेहूं।

A few के माने (थोड़ा) और few का अर्थ (बहुत ही थोड़ा) अर्थात् कुछ नहीं।

Proper noun के पहिले भी article नहीं लाते।

Ganga (गङ्गा) इत्यादि शब्द के पहिले the लानेसे यह अभिप्राय है कि वहां नदी इत्यादि जाति वाचक शब्द अप्रकाश हैं। इसी तरह the Himalaya अर्थात् the mountain Himalaya हिमालय पर्वत, the David दाऊद अर्थात् the pious man David धार्म्मिक दाऊद।

वाक्यप्रणाली के अनुसार कहीं article लाते है, कहीं नहीं लाते; जैसे I am in haste हमें जल्दी है he is in a hurry उसे हरबड़ी है।

जिस आदमी को कुछ ऐसाही समझते हैं उसके नाम के साथ a लाते हैं, जैसे A Mr Thompson अर्थात् हम टौम्सिन साहब को छोटा समझते है।

कभी the शब्द से अतुल्य समझा जाता है, जैसे a most eminent physician का अर्थ, बड़े वैद्यों में से एक वैद्य, और the most eminent physician का अर्थ यह है कि केवल वही आदमी जिस का जिकर है दुनिया में बड़ा वैद्य है।

## VERB

Verb (क्रिया) उसे कहते है जिस से किसी काम का करना जाहिर हो जैसे write लिखना। यह तीन प्रकार के होते हैं।

पहिला Active Verb सकर्म्मक क्रिया, जिस में कर्त्ता कर्म्म दोनों पाये जावें, जैसे he writes a letter वह चिट्ठी लिखता है।

दूसरा Neuter Verb अकर्म्मक क्रिया, वह है जो कर्त्ता पर पूरी हो जाय, कर्म्म को न चाहे, जैसे he sleeps वह सोता है। यहां पर sleeps सोता है, अकर्म्मक क्रिया है क्योंकि उस का काम दूसरे पर नहीं पड़ा। अगर कहें कि जमीन पर सोता है, और उस अवस्था में जमीन को कर्म्म मानें तो नहीं हो सकता क्योंकि इस अवस्था मे on (पर) का शब्द आया है जिस का object (कर्म्म) जमीन है।

तीसरा Passive Verb वह है जिस का कर्म्म किसी पर पड़े। जिस पर यह कर्म्म पड़ता है उसे अंगरेजी में कर्त्ता कहते है क्योंकि वह क्रिया का कर्म्म उठाता

है, जैसे the book is written किताब लिखी गई है। हिन्दी में ऐसे कर्त्ता को कर्म कहते हैं।

Verb में Number, Person, Mood और Tense होते हैं।

Mood बताता है कि काम किस तरह होता है। वह पांच हैं।

पहिला Indicative Mood जो व्याख्या करे जैसे I am going मै जाता हूं।

दूसरा Imperative Mood जो हुकम करे अनुमति चाहे या विनती करे, जैसे go जाओ let me go मुझे जाने दीजिये spare me मुझे माफ कीजिये।

तीसरा Potential Mood जो योग्यता, इखतियार, सम्भावना, इच्छा, अवश्यकता प्रकाश करे, जैसे I can go मै जासकता हूं I may go मैं चाहूं तो जाऊं it may rain मेह बरसे, would you give तुम मुझे दोगे अर्थात् तुम्हारी देने की इच्छा होगी you should go तुम्हे जाना चाहिये।

चौथा Subjunctive Mood जो शर्त या कल्पना प्रकाश करे, जैसे he will improve if he study अगर वह पढेगा तो तरक्की करेगा were I a king अगर मै राजा होता।

पांचवा Infinitive Mood (धातु) जिस से सब क्रिया बनती है, इस का कर्त्ता नहीं होता, जैसे to go जाना॥

Infinitve mood के सिवाय और सब verb को finite verb कहते हैं।

Tense से काल प्रकाश होता है। वह छै है।

पहिला Present Tense वर्त्तमान काल, जो मौजूद है, जैसे I am reading मै पढता हूं।

दूसरा Past tense भूतकाल, जिस से यह प्रकाश हो कि एक काम हो गया है या होता था परन्तु न मालूम कि कब, जैसे he went वह गया he was going वह जाता था।

तीसरा Present Perfect Tense जो अभी होचुका है अर्थात् जो काम वर्त्तमान तक होता था, जैसे I have written मैंने लिखा है।

चौथा Past Perfect Tense ऐसा समय बताता है जो एक गुजरे हुए वक्त के पहिले गुजर गया है, जैसे he had diligently toiled before he was rewarded इनाम पाने से पहिले उसने बडी मेहनत की थी।

पांचवां Future Tense भविष्यत काल, जो आवेगा, जैसे I will read मैं पढूंगा।

छठा Future Perfect Tense हो भविष्यत काल में, जो पहिले आवेगा, जैसे I shall have written before he arrives उनके आनेसे पहिले मैं लिख चुकूंगा।

Participle उसे कहते हैं जिस में गुण और वक्त दोनों पाये जावें परन्तु उस का कर्त्ता न हो, जैसे having written I went away मै लिख कर चला गया। यहां having written (लिख कर) Participle है॥ हिन्दोवाले इस को क्रिया कहते हैं और I (मैं) को उस का कर्त्ता मानते हैं। Participle दो प्रकार के हैं, Present Participle और Past Participle।

Present Participle से वर्त्तमान और Past Participle से भूत काल का अर्थ निकलता है जैसे reading this book he goes away वह यह किताब पढता हुआ चलाजाता है; having heard this Rama suffused his eyes with tears यह सुनकर राम की आंखों से आंसू बहे।

फिर क्रिया दो प्रकार के है regular verb जिस के past tense और past participle के बनाने के लिये कायदा मुकर्रर हो और वह कायदा यह है कि शब्द के अन्त में d या ed लाकर past tense और past participle बनाते हैं; शब्द के अन्त में e होवे तो सिर्फ d लाते है, और e न हो तो ed लाकर बनाते है। दूसरा irregular verb जिस के past tense और past participle बनाने के लिये कायदा न हो और वह थोडेसे शब्द हैं उनको पीछे फेहरिस्त में लिखेंगे। अब conjugation क्रिया की साधना लिखी जाती है।

Active Voice सकर्मक क्रिया की साधना।

Verb to call बुलाना।

INDICATIVE MOOD.

Present Tense.

| | Singular. | | | Plural. | |
|---|---|---|---|---|---|
| 1 | I call | मैं बुलाता हूं | 1 | We call | हम बुलाते हैं |
| 2 | Thou callest | तू बुलाता है | 2 | You call | तुम बुलाते हो |
| 3 | He calls | वह बुलाता है | 3 | They call | वे बुलाते हैं |

Past Tense

| Singular. | | | Plural | | |
|---|---|---|---|---|---|
| 1 | I called | मैंने बुलाया | 1 | We called | हमने बुलाया |
| 2 | Thou calledst | तू ने बुलाया | 2 | You called | तुमने बुलाया |
| 3 | He called | उसने बुलाया | 3 | They called | उन्हों ने बुलाया |

Present Perfect Tense

| Singular | | | Plural. | | |
|---|---|---|---|---|---|
| 1 | I have called | मैंने बुलाया है | 1 | We have called | हमने बुलाया है |
| 2 | Thou hast called | तूने बुलाया है | 2 | You have called | तुमने बुलाया है |
| 3 | He has called | उसने बुलाया है | 3 | They have called | उन्होंने बुलाया है |

Past Perfect Tense.

| Singular | | | Plural | | |
|---|---|---|---|---|---|
| 1 | I had called | मैंने बुलाया था | 1 | We had called | हमने बुलाया था |
| 2 | Thou hadst called | तूने बुलाया था | 2 | You had called | तुमने बुलाया था |
| 3 | He had called | उसने बुलाया था | 3 | They had called | उन्होंने बुलाया था |

Future Tense.

| Singular | | | Plural | | |
|---|---|---|---|---|---|
| 1 | I shall call | मैं बुलाऊंगा | 1 | We shall call | हम बुलावेंगे |
| 2 | Thou wilt call | तू बुलावेगा | 2 | You will call | तुम बुलाओगे |
| 3 | He will call | वह बुलावेगा | 3 | They will call | वे बुलावेंगे |

Future Perfect Tense

| Singular | | | Plural | | |
|---|---|---|---|---|---|
| 1 | I shall have called | मैं बुला चुकूंगा | 1 | We shall have called | हम बुला चुकेंगे |
| 2 | Thou wilt have called | तू बुला चुकेगा | 2 | You will have called | तुम बुला चुकोगे |
| 3 | He will have called | वह बुला- चुकेगा | 3 | They will have called | वे बुला चुकेंगे |

## Potential Mood.

### Present Tense.

| Singular | | Plural | |
|---|---|---|---|
| 1 | I may call मैं बुला सक्ता हूं | 1 | We may call हम बुला सक्ते हैं |
| 2 | Thou mayst call तू बुला सक्ता है | 2 | You may call तुम बुला सक्ते हो |
| 3 | He may call वह बुला सक्ता है | 3 | They may call वे बुला सक्ते हैं |

### Past Tense.

| Singular | | Plural | |
|---|---|---|---|
| 1 | I might call मैंने बुलाया होगा | 1 | We might call हमने बुलाया होगा |
| 2 | Thou mightst call तूने बुलाया होगा | 2 | You might call तुमने बुलाया होगा |
| 3 | He might call उसने बुलाया होगा | 3 | They might call उन्होंने बुलाया होगा |

### Present Perfect Tense.

| Singular | | Plural | |
|---|---|---|---|
| 1 | I may have called मैंने बुलाया होगा। | 1 | We may have called हमने बुलाया होगा। |
| 2 | Thou mayst have called तूने बुलाया होगा। | 2 | You may have called तुमने बुलाया होगा। |
| | He may have called उसने बुलाया होगा। | 3 | They may have called उन्होंने बुलाया होगा। |

### Past Perfect Tense

| Singular | | Plural | |
|---|---|---|---|
| 1 | I might have called मैं बुला सक्ता। | 1 | We might have called हम बुला सक्ते। |
| 2 | Thou mightst have called तू बुला सक्ता। | 2 | You might have called तुम बुला सक्ते। |
| 3 | He might have called वह बुला सक्ता। | 3 | They might have called वे बुला सक्ते। |

Potential Mood में बाकी tense नहीं होते।

## Imperative Mood.

### Present Tense

| Singular | Plural |
| --- | --- |
| 2 Call, call thou, or do thou call<br>बुला या तू बुला । | 2 call, call you, or do you call<br>बुलाओ या तुम बुलाओ । |

इस में बाकी tense, person इत्यादि नहीं होते ।

## Infinitive Mood

| Present Tense | Present Perfect Tense |
| --- | --- |
| To call बुलाना | To have called बुलाया है । |

इस में बाकी tense नहीं हैं ।

अब जानना चाहिये कि Indicative Present Perfect और Infinitive Present Perfect दोनों का तर्जुमा हिन्दी मुहावरे के अनुसार एक है, इस का सबब यह है कि हिन्दी में Infinitive Mood को संज्ञा में दाखिल किया है, इस में काल नहीं मानते हैं ।

अगर to have called के माने, लोग कहते हैं कि उसने बुलाया है, ऐसा कहें तो बेहतर होगा ।

Subjunctive Mood की साधना Indicative Mood की साधना के माफिक है, इस में केवल if (अगर) though (अगरचे) इत्यादि शब्द क्रिया के पहिले लिखे जाते है, जैसे if I call अगर मैं बुलाऊं ।

इसी तरह सब Active verb वा Neuter verb की साधना होती है उन के कायदे पढनेवाले आप बना लेवें और वो कायदे ऊपर की साधनासे मालूमकरसक्ते हैं, अगर उन के तरीके को देखे तो सहज में मालूम होजायगा, जैसे I call यह Present है, इस में ed लगाई तो I called यह Past होगया, अगर इस के पहिले have लावे तो I have called यह Present Perfect हो गया इसी तरह औरों को भी समझना चाहिये ।

## Passive Voice

to be called बुलाया जाना।

### Indicative Mood.

#### Present Tense.

| Singular | | Plural | |
|---|---|---|---|
| 1 | I am called मैं बुलाया गया हूं | 1 | We are called हम बुलाये गये हैं |
| 2 | Thou art called तू बुलाया गया है | 2 | You are called तुम बुलाये गये हो |
| 3 | He is called वह बुलाया गया है | 3 | They are called वे बुलाये गये हैं |

#### Past Tense

| Singular. | | Plural. | |
|---|---|---|---|
| 1 | I was called मैं बुलाया गया था (किसी समयमें)। | 1 | We were called हम बुलाये गये थे। |
| 2 | Thou wast called तू बुलाया गया था। | 2 | You were called तुम बुलाये गये थे। |
| 3 | He was called वह बुलाया गया था। | 3 | They were called वे बुलाये गये थे। |

#### Present Perfect Tense

| Singular | | Plural | |
|---|---|---|---|
| *1* | *I have been called* मैं बुलाया गया हूं। | *1* | *We have been called* हम बुलाये गये हैं। |
| 2 | Thou hast been called तू बुलाया गया है। | 2 | You have been called तुम बुलाये गये हो। |
| 3 | He has been called वह बुलाया गया है। | 3 | They have been called वे बुलाये गये हैं। |

## Past Perfect Tense

| Singular | Plural |
|---|---|
| 1 I had been called मैं बुलाया गयाथा (किसी भूत काल के पहिले) | 1 We had been called हम बुलाये गये थे। |
| 2 Thou hadst been called तू बुलाया गया था। | 2 You had been called तुम बुलाये गये थे। |
| 3 He had been called वह बुलाया गया था। | 3 They had been called वे बुलाये गये थे। |

## Future Tense

| Singular | Plural |
|---|---|
| 1 I shall be called मै बुलाया जाऊंगा (किसी भविष्यत में) | 1 We shall be called हम बुलाये जावेंगे। |
| 2 Thou wilt be called तू बुलाया जावेगा। | 2 You will be called तुम बुलाये जाओगे। |
| 3 He will be called वह बुलाया जावेगा। | 3 They will be called वे बुलाये जावेंगे। |

## Future Perfect tense

| Singular | Plural |
|---|---|
| 1 I shall have been called मैं बुलाया जाऊंगा (किसी भविष्यत काल के पहिले)। | 1 We shall have been called हम बुलाये जावेंगे। |
| 2 Thou wilt have been called तू बुलाया जावेगा। | 2 You will have been called तुम बुलाये जाओगे। |
| 3 He will have been called वह बुलाया जावेगा। | 3 They will have been called वे बुलाये जावेंगे। |

## Potential Mood

### Present Tense

| Singular | | Plural. | |
|---|---|---|---|
| 1 | I may be Called.<br>मैं बुलाया जा सक्ता हूं। | 1 | We may be Called.<br>हम बुलाये जा सक्ते हैं। |
| 2 | Thou mayst be Called<br>तू बुलाया जा सक्ता है। | 2 | You may be Called<br>तुम बुलाये जा सक्ते हो। |
| 3 | He may be Called<br>वह बुलाया जा सक्ता है। | 3 | They may be Called<br>वे बुलाये जा सक्ते हैं। |

### Past Tense

| Singular | | Plural. | |
|---|---|---|---|
| 1 | I might be Called<br>मैं बुलाया गया हूंगा। | 1 | We might be Called<br>हम बुलाये गये होंगे। |
| 2 | Thou mightst be Called<br>तू बुलाया गया होगा। | 2 | You might be Called<br>तुम बुलाये गये होंगे। |
| 3 | He might be Called<br>वह बुलाया गया होगा। | 3 | They might be Called.<br>वे बुलाये गये होंगे। |

### Present Perfect Tense

| Singular | | Plural. | |
|---|---|---|---|
| 1 | I may have been Called.<br>मैं बुलाया गया हूंगा। | 1 | We may have been Called<br>हम बुलाये गये होंगे। |
| 2 | Thou mayst have been Called<br>तू बुलाया गया होगा। | 2 | You may have been Called<br>तुम बुलाये गये होंगे। |
| 3 | He may have been Called<br>वह बुलाया गया होगा। | 3 | They may have been Called<br>वे बुलाये गये होंगे। |

Past Perfect Tense.

| Singular | Plural. |
|---|---|
| 1 I might have been Called<br>मैं बुलाया जा सक्ता। | 1 We might have been Called.<br>हम बुलाये जा सक्ते। |
| 2 Thou mightst have been Called.<br>तू बुलाया जा सक्ता। | 2 You might have been Called<br>तुम बुलाये जा सक्ते। |
| 3 He might have been Called<br>वह बुलाया जा सक्ता। | 3 They might havé been Called<br>वे बुलाये जा सक्ते। |

Imperative Mood

Present Tense

| Singular | Plural |
|---|---|
| 2 Be Thou Called,<br>Do Thou be Called.<br>तू बुलाया जा। | 2 Be you Called,<br>Do you be Called<br>तुम बुलाये जाओ। |

Infinitive Mood

| Present Tense | Present Perfect Tense. |
|---|---|
| To be Called. | To have been Called |
| बुलाया जाना। | लोग कहते है कि बुलाया गया है। |

इस में भी Subjunctive का वही हाल है जो पीछे लिखा गया है। अगर इस Passive Verb को साधना में से Called को निकाल डालो तो Verb to be ( होना ) की साधना हो जायगी, उसके लिये कोई कायदा मुकर्रर नहीं। यह सब कायदे Regular Verb के है, Irregular Verb में उस के Past की जगह Past और called की जगह उस के Past Participle को लाते है जैसे Present (Write), Past (Wrote) Past Participle (Written)। पस अगर Write की साधना करनी हो तो Past Tense में called की जगह Wrote और बाकी Tense में called की जगह Written लावेंगे।

Will you give और would you give दोनों के माने एक है अर्थात् तुम दोगे, परन्तु ऐसी जगह पर Would कहने से जियादा इज्जत् है। Would (Past Tense) है, परन्तु माने Future के देता है। इसी तरह कभी Present से Future

के माने लेते है, जैसे He goes to-morrow वह कल जाते हैं अर्थात् कल जायेंगे।

भूतकाल की बाते वर्त्तमान में लिखने से इबारत का जोर होता है और पढ़नेवालेके दिल में असर होता है गोया उन के सामने मौजूद है।

Present से आदत् और हमेशगी के भी माने निकलते है, जैसे he snuffs वह नास लिया करता है। अर्थात् आदत् है, man is mortal मनुष्य मरनेवाले है। अर्थात् हमेशाही मरेंगे।

हर Verb के तीन form होते है अर्थात् तीन तरहसे लिखते है। पहिला Simple Form जिस से केवल काम का करना जाहिर होता है। दूसरा Progressive Form जिस से यह जाहिर होता है कि काम चल रहा है, पूरा नहीं हुआ। तीसरा Emphatic Form जिस से ताकोद जाहिर होती है, जैसे—

| Simple Form | Progressive Form | Emphatic Form |
|---|---|---|
| I Write | I am writing | I do write |
| मैं लिखता हूं। | मैं लिख रहा हूं। | मैं लिखता तो हूं। |

Indicative Present और Past के सिवाय किसी Tense और Mood में Emphatic Form नहीं होता।

जिस Verb को Progressive करना हो उसमें ing लगा कर उस के पहिले Verb to be का वह हिस्सा लाओ जिस में Verb को लेजाने की हाजत् हो, जैसे call को Indicative Past Progressive करना है तो calling किया और उस के पहिले Verb to be का Indicative Past अर्थात् was लाये तो was calling हो गया यही बनाना था। Passive Verb मे Progressive नहीं होता परन्तु आजकल के लिखनेवाले कहीं कहीं उस से भी Progressive लाते हैं; जैसे the house is being built मकान बन रहा है, लेकिन उस को विद्वान कम बोलते है।

Emphatic Form की साधना।

Indicative Mood

Present Tense

| Singular. | Plural |
|---|---|
| 1 I do Call | 1 We do Call |
| मै बुलाता तो हूं। | हम बुलाते तो है। |

Singular

2 Thou dost Call

तू बुलाता तो है।

3 He does Call

वह बुलाता तो है।

Plural

2 You do Call

तुम बुलाते तो हो।

3 They do Call

वे बुलाते तो हैं।

Past Tense

Singular

1 I did Call

मैंने तो बुलाया।

2 Thou didst Call

तूने तो बुलाया।

3 He did Call

उसने तो बुलाया।

Plural

1 We did Call

हमने तो बुलाया।

2 You did Call

तुमने तो बुलाया।

3 They did Call

उन्होंने तो बुलाया।

ऊपर की साधना से साबित् है कि call शब्द Principal Verb अर्थात् असल क्रिया है और have, has, might इत्यादि इस के भिन्न भिन्न Mood और Tense के चिह्न हैं, इन को Auxiliary Verb कहते है। इन की फेहरिस्त यह है।

Am (हूं), was (था), may (सकना), might (सका), can (सकना), could (सका), shall (गा), should (चाहिये), must (जरूर), यह सब हमेशा Auxiliary होते हैं, और will (गा), would (गा), have (है), had (था), be (होना), do (तो), did (तो), कभी Auxiliary और कभी Principal Verb होते हैं। चाहे यह Principal Verb हों चाहे Auxiliary, दोनो अवस्था में इन की साधना एक है, और वह साधना call शब्द की साधना के साथ ऊपर हो चुकी है, केवल एक बात में फर्क है, और वह यह है कि second person में doest तो Principal Verb है और dost बिना e के Auxiliary है।

Subjunctive Mood में Past Tense के रूप एक Tense है, उसे Suppositional Tense कहते हैं। इस से कोई कल्पना किया हुआ और होनेवाला या न होनेवाला काम जाहिर होता है, जैसे were he in power अगर उन्हें इखतियार हो अर्थात् उन्हें इखतियार नहीं है, if I were a king अगर मै राजा हूं।

याद रहे कि Subjunctive में Present और Future की साधना एक है,

और Indicative Present के माफिक है, केवल इतना ही फर्क है कि Indicative के तीनों Person में भेद है, Subjunctive में वह भेद नहीं है; जैसे if I call अगर मैं बुलाऊं if thou call अगर तू बुलावे if he call अगर वह बुलावे if we call अगर हम बुलावें; इसी तरह if you call, if they call। इस मे Present और Future की साधना एक होने का यह सबब है कि ऐसी जगह Present से यह प्रकाश होता है कि काम अभी होनेवाला है, और Future से यह प्रकाश होता है कि काम होगा चाहे वह देरी में हो; जैसे if I call अगर मैं बुलाऊं अर्थात् अब बुलाऊं या भविष्यत मे बुलाऊं।

Active, Neuter और Passive तीनों Verb का Participle होता है। Active Verb से जो Participle निकला है, उसे Active Participle कहते है, इस Participle का काम दूसरे पर पडता है, जिस पर पडता है वह उस का object कहलाता है, जैसे Reading the book किताब पढ़ते हुए। यहां पर Reading तो Active Participle है और book उस का object है।

Passive Verb से जो participle निकला है उसे Passive Participle कहते है। इस participle पर दूसरे का काम पडता है, जैसे having been informed (जब खबर पाई) अर्थात् किसी दूसरेने जो खबर दी तो वह खबर अपने पास आई।

अब Participle की साधना लिखी जाती है।

Active Participle.

| Present. | Past. |
|---|---|
| Calling (बुलाते हुए) | having called (बुला कर) |

Passive Participle

| Present | Past. |
|---|---|
| Called या being called (बुलाया पाकर) | Having been called (जब बुलाया पाया) |

Active Verb की साधना को Active Voice कहते हैं और Passive Verb की साधना को Passive Voice कहते हैं। Neuter Verb में Voice नहीं होता।

ऊपर की साधना से यह भी मालूम करना चाहिये कि कहीं दो Tense का तरजुमा एक है।

याद रहे कि अगर if, though इत्यादि शब्दों के साथ could, should इत्यादि Potential के चिह्न रहें तो उसे Subjunctive mood कहेंगे, जैसे if I should be called अगर मैं बुलाया जाऊं।

Potential Mood की साधना में may, might की जगह can, must, could, would, should भी लाते हैं। इस का कायदा यह है कि जिस के साथ जो आता है वह नीचे लिखा जाता है।

Potential Mood

Present Tense

I can call मैं बुला सक्ता हूं।

I must call मुझे जरूर बुलाना चाहिये।

Past Tense

I could call मै बुला सक्ता।

I would call मैं बुलाऊंगा।

I should call मुझे बुलाना चाहिये।

Present Perfect Tense

I must have called मैंने जरूर बुलाया होगा।

Past Perfect Tense

I could have called मैं बुला सक्ता।

I would have called मै बुलाता।

I should have called मुझे बुलाना चाहिये था या मैं बुलाता।

अब देखना चाहिये कि can और must सिवाय present के कहीं नहीं आते हैं; could, would, should सिवाय past के कहीं नहीं आते; must have सिवाय present perfect के कहीं नहीं आता, could have, would have, should have सिवाय past perfect के कहीं नहीं आते।

ऊपर जो साधना लिखी है उन का अर्थ देखनेसे साफ जाहिर है कि बाजे शब्द रूप में कुछ और अर्थ में कुछ अर्थात् रूप में past और अर्थ में future इत्यादि हैं।

May और उस का past tense might इन दोनों शब्द से इखतियार, अनुमति, अभिप्राय, सम्भावना, या इच्छा प्रकाश होती है, जैसे he may go वह जा सकता है अर्थात् उसे इखतियार है चाहे जाय चाहे न जाय, may I go? क्या मैं

जाऊं he studies that he may improve वह पढ़ता है कि जिस से वह उन्नति (तरक्की) करे ; it may rain सम्भव है कि मेह बरसे ; may he come मैं चाहता हूं कि वह आवे।

Can और उस का past could इन दोनों से सामर्थ प्रकाश होती है, जैसे he can go वह जा सक्ता है अर्थात् उस में जाने की सामर्थ है।

Should से चाहिये, अनुमाण और भविष्यत् में होना यह सब अर्थ निकलते हैं, जैसे you should study तुम्हें पाठ करना चाहिये, if I should write जो मैं लिखू, you said that we should go तुमने कहा था कि हम सबों को जाना होगा।

Would से इच्छा, प्रार्थना प्रकाश होती है, जैसे he would go वह जायगा would to god परमेश्वर करे।

Must से वर्त्तमान और भविष्यत् में जरूरत के माने निकलते हैं और must have से भूतकाल में जरूरत के माने निकलते हैं ; जैसे we must speak the truth हमें सच बोलना उचित है, we must die हम लोग मरेंगे इस में कुछ सन्देह नहीं है, I must have written मैंने जरूर लिखा होगा।

Ought माने (चाहिये)। I ought to go माने (मुझे जाना चाहिये)।

It may rain या it might rain दोनों के माने एक है, अर्थात् सम्भव है कि मेह बरसे।

He may have learnt उसने सीखा होगा अर्थात् सन्देह की बात है या तो सीखा है या नहीं सीखा। इस का प्रयोग यों साफ मालूम होजायगा ( I am not sure he may have learnt हमें ठीक नहीं मालूम उसने सीखा होगा।)

He might have learnt वह सीख सक्ता अर्थात् नहीं सीखा इस में कोई सन्देह की बात नहीं। इस का प्रयोग इस तरह समझना चाहिये ( had you assisted him he might have learnt अगर तुम मदद देते तो वह सीख सक्ता)

Could, would और should इन तीनों से वर्त्तमान और भविष्यत् का अर्थ निकलता है, जैसे if he would go अगर वह जावे अर्थात् अगर वह अब या भविष्यत् में जावे। कभी इन से भूतकाल का अर्थ भी निकलता है, जैसे he might be in the last meeting वह पिछली पञ्चायत में आये होंगे। यह सब इनके वाक्य सम्बन्ध अनुसार जाने जाते हैं।

ऊपर जो क्रिया की साधना लिखी है, उस के सिवाय और भी कई तरह की साधना बोल चाल के काम में आती हैं यह कठिन भी हैं। इन का समझना मुश्किल है, यह रूप में तो कुछ है, और अर्थ में कुछ और हैं, बाजे रूप में अर्थात् साधना में तो past tense है, और अर्थ में future tense है, अब इनकी फेहरिस्त माने समेत लिखी जाती हैं।

Were he an honest man he would pay his debts या If he were an honest man he would pay his debts अगर वह ईमान्दार है तो अपना कर्जा चुका दे अर्थात् वह इस वक्त ईमान्दार नहीं है, अगर ईमान्दार होता तो उस अवस्था में अपना कर्जा चुकाना चाहता, यहां पर were शब्द से खयाल समझा जाता है, अर्थात् एक चीज अब नहीं है, अगर होती तो उस अवस्था में ऐसा ऐसा होता। यहां से यह भी जाना गया कि were के बाद would आता है।

Had he been an honest man he would have paid his debts या If he had been an honest man he would have paid his debts अगर वह ईमान्दार होता तो वह अपना कर्जा बेबाक कर डालता अर्थात् वह अतीत काल में ईमान्दार नहीं था, अगर उस समय ईमान्दार होता तो अब तक कर्जा देडालता यहां से मालूम करो कि had been के बाद would have आता है।

He would give if he had any thing अगर इस वक्त उस के पास कुछ हो तो देगा।

He would give if he should have any thing अगर उस के पास कुछ होगा तो देगा।

He would have given if he had had anything अगर उस के पास कुछ होता तो देडालता।

It would afford me pleasure if I could perform it अगर हम यह काम अब कर सकें तो अब या भविष्यत में हम को आनन्द होगा।

He might succeed if he would try अगर वह चेष्टा करे तो उस का काम सिद्ध होसक्ता है।

He fights as if he contended for life या He fights as if he were contending for life वह ऐसा लडता है जैसे कोई अपनी जान बचाने के लिये लडे अर्थात् खूब लडता है।

He fought as if he had contended for life या He fought as if he had been contending for life वह ऐसा लडा जैसे कोई अपनी जान बचाने के वास्ते लडे अर्थात् खूब लडा।

I shall feel obliged if you can grant अगर तुम दोगे तो मैं अहसान मानूंगा।

I should feel obliged if you could or would grant अगर तुम दोगे तो मैं अहसान मानूंगा।

It was my desire that you would or should come मैं चाहता था कि तुम आओ।

It is my desire that you shall come मैं चाहता हूं कि तुम आओ।

I would that I were a young man अगर मैं जवान होता तो ऐसा ऐसा होता।

If it should rain he would not go अगर पानी बरसेगा तो वह नहीं जायगा।

Had you rather Caesar were and die all slaves than that Caesar were dead and live all freemen क्या तुम चाहते हो कि सीज़र के रहने से हम सभों को गुलामी कर के मरना बेहतर था इस से कि सीज़र मर जाय और हम सब स्वाधीन रहें। यहां पर had का अर्थ चाहना है।

My name had better be omitted हमारा नाम न दो तो अच्छा होगा।

He will never be better till he has felt the pangs of poverty जब तक वह गरीब की तकलीफ न सहेगा तब तक अच्छा नहीं होगा।

I have to pay मुझे देना पड़ेगा।

He is to go वह जायगा।

I am going to write मैं लिखूंगा इस में कुछ इरादा जाहिर होता है।

I am about to write मैं लिखूंगा अर्थात् लिखना बहुत जल्दी शुरू होगा।

He has come वह आया है
He is come वह आया है
} इन दोनों के माने में कुछ फरक नहीं अगरचे पहिला Present Perfect और दूसरा Present tense है। पहिला अंगरेजी के अनुसार है और दूसरा German भाषा की नकल है।

We cannot but do it हमें जरूर करना चाहिये। यहां से मालूम हुआ कि cannot but से must के माने निकलते हैं।

Not but that the work has some advantages किताब में कुछ फायदा है। यहां से जाना गया कि not but के माने (हां) कहना चाहिये।

I used to write मैं लिखा करता था।

Do और उस का past, did पूछने में, नाहीं करने में, imperative mood में, emphatic form में, या एक active verb के बदले आता है, जैसे do you know तुम जानते हो, I do not know मैं नहीं जानता do thou write तू लिख, I do write मैं लिखता तो हूं you do not attend as he does जितना मन वह लगाता है उतना मन तुम नहीं लगाते।

जो चीज मौजूद है उस के प्रसङ्ग में Present Perfect लाते हैं, जैसे Cicero has written poems इस के यह माने हुए कि सिसरो का काव्य अभी तक मिलता है। अगर उस का काव्य लोप होता तो यों कहते Ciero wrote poems। इसी तरह he came this morning माने वह आज सबेरे आया था अर्थात् वह सबेरे का वक्त अब नहीं है, अब (अर्थात् जब यह बात कहते हैं) दो पहर शाम इत्यादि हुई। he has come this morning माने वह आज सबेरे आया है अर्थात् वह समय अभी तक तमाम नहीं हुआ।

जब Present tense के पहिले when, before, as soon as, till, after यह सब शब्द आवे तब उस present से भविष्यत का अर्थ निकलता है, जैसे I will sent him when he comes जब वह आवेगा तब हम उसे भेजेंगे।

Participle बनाने में ie को y से बदल देते हैं, जैसे lie (पड़े रहना) से lying, die (मरना) से dying। परन्तु dye (रंगना) से dyeing (रंगते हुए) बनता है।

A house to let (एक मकान किराये में दिया जायगा) अशुद्ध है, a house to be let कहना चाहिये, परन्तु बोलचाल में to let आता है, इस लिये इस का प्रयोग भी ठीक है।

जिस verb के nominative और object दोनों से एक ही वस्तु समझा जाय उसे Reflexive verb कहते हैं, जैसे he killed himself उसने अपने को आप हत्या किया अर्थात् आत्मघातक हुआ।

Impersonal या Monopersonal verb वह है जिस का प्रयोग केवल third person Singular में है, जैसे it rains मेह बरसता है।

Defective verb वह है जिस् की पूरी साधना नहीं होती, जैसे quoth (कहा) जो Indicative past 3rd person singular में आता है, इसी तरह methinks मुझे मालूम होता है, methought मुझे ऐसा मालूम हुआ। methinks शब्द indicative present है, इस का past methought। इस में बाकी mood tense नहीं है इस का nominative भी नहीं है॥ अब Progressive form तरजुमे के साथ लिखा जाता है।

I am calling मैं बुलाता हूं या बुला रहा हूं।
I was calling मैं बुलाता था या बुला रहा था।
I have been calling मै बुला रहा हूं।
I had been calling मैं बुला रहा था।
I shall be calling मैं बुलाता रहूंगा।
I may be calling मैं बुलाता हूंगा।

इन progressive के सिवाय ६ और हैं, उन में से दो नीचे लिखे हैं, और चार यह है I shall have been calling मै बुलाता रहूंगा I might be calling, I may have been calling, I might have been calling सब के माने में बुलाता हूंगा।

| | |
|---|---|
| I am being called मैं बुलाया जाता हूं<br>I was being called मै बुलाया जाता था | इस तरह के शब्द कम बोले जाते हैं और बाजे इसे पसन्द नहीं करते। |

याद रहे कि अंगरेजी में was के माने (था), परन्तु (था) का तरजुमा was उसी जगह होता है जहां was के साथ कोई दूसरा verb नहीं आता या अगर आता है तो Indicative past progressive या passive past हो कर आता है और Past tense Indicative mood का तरजुमा हिन्दी मुहावरे के अनुसार (था) के साथ आता है, अगरचे वहां was नहीं है, जैसे I was absent मै गैरहाजिर था I was coming मैं आता था, I was called मै बुलाया गया था yesterday I came मैं कल आया था। Indicative past perfect में जो had है उस का तरजुमा भी (था) होता है, जैसे I had called मैंने बुलाया था।

## SHALL और WILL का फर्क ।

Shall से first person में केवल भविष्यत के माने निकलते है और second, third person मे इरादा इकरार इत्यादि अर्थात् भविष्यत के सिवाय और कोई अर्थ निकलता है, जैसे I shall go मै जाऊंगा you shall be rewarded तुम को जरूर इनाम मिलेगा, thou shalt not steal तुम को चोरी नहीं करना चाहिये he shall die वह जरूर मरेगा।

Will से first person में इरादा इकरार के माने निकलते है और second, third person में केवल भविष्यत का अर्थ निकलता है, जैसे I will go मेरा जाने का इरादा है you will die तुम मरोगे they will dine with us वह हमारे साथ खाना खायेंगे।

यह कायदा जो ऊपर लिखा है सो independent sentence (जो वाक्य दूसरे वाक्य के आधीन न हो) के लिये है। Indirect sentence (जो वाक्य दूसरे वाक्य के आधीन हो) में shall तीनों person के साथ भविष्यत के माने देता है और will तीनों person के साथ इकरार के माने देता है I tell you I shall come मैं तुम से कहता हूं कि मैं आऊंगा you say that you shall lose by the sale तुम कहते हो कि बिक्री में मेरा नुकसान होगा he says he shall not gain any thing वह कहता है कि मुझे कुछ नफा नहीं मिलेगा I tell you I will pay मै इकरार करता हूं कि मैं दूंगा he says he will pay वह कहता है कि मेरा देनेका इरादा है।

Interrogative sentence (सवाल) में shall से तीनो person में दूसरे से हुक्म मांगना जाहिर होता है और will से second third person में nominative का इरादा जाहिर होता है, जैसे shall I go तुम मुझे जाने दोगे shall you go तुम्हे जाने का हुकम हुआ shall he go तुम्हारी मर्जी है कि वह जाय will you go तुम्हारे जाने का इरादा है will he go क्या वह जायगा।

Subjunctive mood में तीनों person के साथ shall से केवल भविष्यत का अर्थ निकलता है और second third person के साथ will से इरादा जाहिर होता है, जैसे if thy brother shall steal अगर तेरा भाई चोरी करे if you will study you may improve अगर तुम पढने का इरादा करो तो तरक्की होगी।

जब nominative का इरादा जाहिर करना हो तब तीनों person के साथ will आवेगा ऐसी जगह will का उच्चारण जोर देकर होता है।

जैसे I will go मेरा जाने का इरादा है you will not study तुम्हारा पढ़ने का इरादा नहीं है he will not be obedient वह तावेदार होना नहीं चाहता है।

## ADVERB.

Adverb उसे कहते हैं जिस से किसी क्रिया या विशेषण या दूसरी क्रिया-विशेषण का गुण प्रकाश हो, जैसे he writes well वह अच्छा लिखता है, a very good man बहुत अच्छा आदमी very well sir बहुत खूब साहब। अक्सर विशेषण पर ly लगाने से adverb बनाता है, जैसे correct (दुरुस्त) से correctly (दुरुस्ती से)। Adverb से समय जगह इत्यादि के माने भी निकलते हैं और इन माने के अनुसार उस का नाम भी बदल जाता है, जैसे अगर समय ज़ाहिर हो तो उस का नाम adverb of time अगर जगह जाहिर हो तो उस का नाम adverb of place, अगर तरह जाहिर हो तो उस का नाम adverb of manner, अगर मना करना जाहिर हो तो उस का नाम adverb of negation ॥ थोड़े से adverb की पट्टी यह है।

Also, too } भी

certainly, indeed } बेशक हकीकत में।

hence यहां से।

perhaps शायद।

however सब तरह से।

here यहां।

there वहां।

far दूर।

not at all बिलकुल नहीं या कुछ नहीं

by no means किसी तरह से नहीं।

on no account किसी कारण से नहीं।

long ago अर्सा हुआ।

hereof इस का।

how कैसा।

hereto इस को।

hereby इस से।

namely अर्थात्।

now and then कभी कभी।

at length आखिर को।

why क्यों।

moreover सिवाय इसके।

the more जितना अधिक।

of course बेशक।

when जब, कब।

## PREPOSITION

Preposition उसे कहते है जो noun या pronoun के पहिले आवे और उन का दूसरे शब्द से जगह वा वक्त इत्यादि का इलाका जाहिर करे, जैसे the book is on the table किताब मेज पर है। यहां पर (on) शब्द से मेज और किताब इलाका जाहिर हुआ। Preposition की फेहरिस्त यह है।

about बाबत, चारों तरफ।
above ऊपर।
after पीछे, बाद।
against विरुद्ध।
along साथ।
among बीच (दो से जियादा के लिये)
amid बीच।
according to बमूजिब, अनुसार।
before आगे।
behind पीछे।
below नीचे।
beneath नीचे।
besides सिवाय।
between बीच ( दो के लिये )।
beyond परे, आगे।
but सिवाय।
by से, पास।
during बीच।
except सिवाय।
for लिये।
from से।
in में, अन्दर।
into अन्दर।
instead of बदले।
of का।
on पर।
over ऊपर।
out of मेंसे।
since से।
through बीच, मार्फत।
throughout बिल्कुल।
till तक।
to को।
towards तरफ।
under नीचे।
upon ऊपर।
with से, साथ।
within अन्दर।
without बगैर, बिना।

## CONJUNCTION

Conjunction उसे कहते है कि जो दो या ज्यादा शब्द या वाक्यों के बीच में आवे और उन को मिलाकर एक कर दें, उस से फायदा यह है कि शब्द को

दुहराना नहीं पडता, जैसे he and I went वह और मैं गया । यह असल में यों था he went वह गया और I went मैं गया । and शब्द के आने से went एक ही बार कहा गया । Conjunction से सबब इत्यादि के माने निकलते हैं और इन माने के अनुसार उन का नाम भी जुदा जुदा होता है, जैसे कारण जाहिर हो-ती उसे Causal Conjunction कहते हैं, अगर केवल शब्दों या वाक्य का मिलना जाहिर हो तो उसे Coupulative Conjuction कहते हैं, अगर केवल कहते हैं, उन की फिहरिस्त यह है ।

and और ।
as well as और ।
accordingly चुनाचे इस लिये, अनुसार
as क्योंकि ।
although अगर्चि ।
as soon as ज्यों ही ।
as if गोया, मानो ।
both दोनों ।
but लेकिन ।
because इस कारण ।
either यातो ।
further और भी ।
for क्योंकि ।
hence इस वास्ते ।
if अगर ।
in as much as जितना ।
in order that ताकि ।
incase इस शर्त पर ।
likewise और भी ।
neither न तो ।
nevertheless तौभी ।
notwithstanding तथापि, तिस पर भी
nor न ।
on the contrary इस के विपरीत ।
or या ।
provided इस शर्त पर ।
still तौभी ।
than अपेक्षा, से ।
therefore इस वास्ते ।
that कि ।
so that ताकि ।
whenever जब कभी ।
yet तौभी ।

## INTERJECTION

Interjection उसे कहते है जिस से मन का जोर जाहिर हो अर्थात् आश्चर्य सम्बोधन सुख दुःख इत्यादि जाने जावें वह थोड़े से शब्द हैं और उस के बाद यह चिह्न देते हैं (!)

Ah ! आह । Oh ! हैफ़

O ! सम्बोधन । Ha ! हाय ।

शब्द के आदि में im, in, या un, लाने से निषेध का अर्थ निकलता है और अन्त में less लाने से भी निषेधार्थ निकलता है, जैसे impossible असम्भव incorrect नादुरुस्त unhappy नाखुश artless बेहुनर, लेकिन इन के लाने का कुछ कायदा नहीं। विद्वान् जिस को जिस के साथ लाये वही चल गया, वजनों पर ख्याल करने से अक्सर कौन किस के साथ आता है मालूम हो जाता है।

बाजे noun से adjective और verb बनते हैं, जैसे Courage (हिम्मत) से Courageous हिम्मती और encourage हिम्मत देना॥ इसी तरह verb से noun और adjective बनते हैं, जैसे expend खर्च करना expense खर्च expensive कीमती noun के अन्त में अक्सर tion sion ment या ness होता है, जैसे action काम mansion मकान improvement तरक्की whiteness सफेदी।

## SYNTAX

Syntax उसे कहते हैं जिस से वाक्य की रचना आजाय।

1 Rule—Verb के number और person उसके nominative के number और person के अनुसार होते हैं अर्थात् nominative अगर sigular होगा तो verb भी singular होगा और nominative अगर plural होगा तो verb भी plural होगा और nominative अगर first person होगा तो verb भी first person होगा, इत्यादि और sentence अर्थात् वाक्य कम् से कम् दो शब्द से मिलकर बनता है, nominative और verb, और वाक्य में एक form होना चाहिये, चाहे simple form हो चाहे progressive चाहे emphatic

### दृष्टान्त।

Thou hearest तू सुनता है he reads and writes वह पढता है और लिखता है the Pleasures of Imagination was published एक किताब छपी थी जिसका नाम प्लेज़र्स ऑव् इमैजिनेशन्। यहा पर Pleasures एक वचन है क्यो कि वह एक ही किताब का नाम है। Part of the men were wounded थोडे आदमी घायल हुए थे। यहा part माने थोड़े, इस लिये वह plural है॥ जब infinitive mood या कोई sentence (वाक्य) nominative होता है तब verb

हमेशा 3rd person, singular होता है, जैसे to play is pleasant खेलने से खुशी होती है Dust thou art to dust returnest was not spoken of the soul ( तू खाक है और खाक होगा, यह कर्म आत्मा के लिये नहीं है)।

जब किसी adjective के बाद noun न हो और उसके पहिले the शब्द हो तो उस adjective को noun कहके plural समझना चाहिये, जैसे the vicious are always punished पापी हमेशा सजा पाते है।

Imperative mood में अक्सर कर्ता understood अर्थात छिपा रहता है, जैसे go जाओ।

2 Rule—Noun और pronoun दोनों एक ही verb के nominative नहीं हो सके जैसे the boy he is good को the boy is good या he is good कहना चाहिये परन्तु कभी ताकीद के वास्ते noun और pronoun दोनों को एक ही verb का nominative बनाते हैं।

अंगरेजी में कर्त्ता को क्रिया से पहिले लाते है, जैसे he comes वह आता है, परन्तु सवाल करने में, हुक्म या इच्छा प्रकाश करने में, I शब्द के छिपे रहने पर, और here, there, yet इत्यादि शब्दों के आने से क्रिया पहिले आती है, जैसे, will he come ? क्या वह आवेगा go thou तूजा may you be happy तुम खुश रहो had I been अर्थात् if I had been अगर मैं होता here is a book यहां एक किताब है there is no man in the house मकान् में कोई आदमी नहीं है। जो verb कई शब्दों से बनता है सवाल में उसका पहिला शब्द nominative के पहिले आता है बाकी अंश nominative के पीछे आता है, जैसे can you read तुम पढ सक्ते हो। यहां पर can कर्त्ता के पहिले आया और read पीछे॥ सवाल में who शब्द nominative होकर verb से पहिले आता है, जैसे who told you ? तुम से किस ने कहा।

3 Rule—जब एक क्रिया के दो या जियादे कर्त्ता एक वचन के हों और उन के बीच and आवे तो क्रिया और सर्व्वनाम इत्यादि जो जो शब्द उन से इलाका रखते हैं सब बहुवचन हो जायेंगे और अगर and की जगह or या nor आवे तो क्रिया इत्यादि एक वचन होंगे, जैसे Ram and Hari are present राम और हरि हाजिर है either Ram or Hari has written the letter यह चिट्ठी या तो रामने या हरिने लिखी है। जब एक क्रिया के कई कर्त्ता हों और उन में भिन्न

भिन्न person हो तो ऐसे वाक्य में अगर कर्त्ता first person होगा क्रिया भी first person होगी अगर कर्त्ता में first person न होगा और second person होगा तो क्रिया second person होगी और ऐसे मुकाम पर second person को आदि में और first person को अन्त में लाते हैं जैसे you, he and I were rewarded तुम को उनको और मुझे इनाम मिला था।

जब कई कर्त्तासे एक आदमी समझा जाय तब क्रिया एकवचन होगी, जैसे Darius the king of Persia was then twelve years old तब ईरान के बादशाह दारा की उमर बारह बरस की थी॥ जब कई कर्त्ता के साथ each, every, या as well as आवे या उन के साथ and आवे और उस and के बाद not आवे तब क्रिया एकवचन होगी जैसे every town every village *was burnt* हर एक शहर और हर एक गांव जल गयाथा Cicero as well as Caesar *was* remarkable for eloquence सिसरो और कैसर उमदा बोलने में मशहूर थे, He and not they was in the fault उस का कसूर था उन लोगों का नहीं। परन्तु हम कह सक्ते है he visits us every ten days अगरचे every के साथ days एक बहुवचन का शब्द है, इस के माने (हम उन से हर दसवे दिन मुलाकात् करते हैं)। Collective noun मुहावरे के अनुसार कभी एक वचन और कभी बहुवचन होता है।

The French and the English frigate के माने फरासीस और अगरेज दोनों की एक एक पल्टन।

The French and the English frigates के माने फरासीस और अंगरेज दोनों की बहुत सी पल्टनें।

4 Rule—Article के दोहराने से दो चीज् समझी जाती है जैसे *a* blue and *a* yellow flag कहने से दो झण्डोया समझना चाहिये एक नीली और एक पीली और a blue and yellow flag से एकझण्डी समझना चाहिये जिसमें दोनों रग है।

जब कई noun से एक चीज समझी जाय तो वह सब् एक ही case से होंगे जैसे *Ravan* the *Sovereign* of Ceylon was a great giant लङ्का का राजा रावण एक बडा राक्षस था।

5 Rule—जब दो noun एकट्ठे हों तब पहिला noun अर्थ अनुसार या तो possessive case हो जायगा या adjective, जैसे Ram's book राम की पुस्तक a silver watch एक चादी की घडी।

6 Rule—डबल Comparative और डबल Superlative नहीं बोलना चाहिये; जैसे more redder और most reddest को redder और reddest बोलना चाहिये।

7 Rule—एक शब्द को दूसरे शब्द के बदले नहीं लाना चाहिये, जैसे I am *awful* tired कहने से awful शब्द tired शब्द का विशेषण होकर adjective हो गया पर यह शब्द यहां पर adjective नहीं हो सका क्योंकि यह क्रिया का विशेषण है इस लिये I am awfully tired (मै बहुत थक गया हूं) कहना चाहिये।

8 Rule—Pronoun के number, gender और person उस के noun के number gender और person के अनुसार होते हैं, जैसे the girl has no clothes on her back उस लडकी के बदन पर कपडा नहीं है।

9 Rule—Than और as शब्दका कर्मकारक (object) नहीं होता बल्कि उन के बाद एक शब्द छिपा रहता है, जैसे wiser than I कहने से wiser than I am (मुझ से बुद्धिमान) समझा जाता है पस् am शब्द का कर्त्ता I है।

10 Rule—Active verb, active participle (अर्थात् जो participle active verb से निकला है) और preposition के बाद हमेशा objective आता है, जैसे he *wrote* the *book* उसने किताब लिखी *Reading* the *book* किताब पढते हुए he lives *in Calcutta* वह कलकत्ते में रहता है।

11 Rule—अगर एक क्रिया के बाद दूसरी क्रिया आवे तो वह दूसरी क्रिया infinitive हो जायगी जैसे he *went* to *write* वह लिखने गया।

12 Rule—To जो infinitive का चिह्न है वह bid, behold, dare, feel, hear, let, need (neuter) make, observe, see के बाद नहीं आता, जैसे I bade him do it मैंने उसे उस काम के करने की आज्ञा दी let me go मुझे जाने दो, परन्तु Passive verb मे ऐसी क्रिया के बाद to लाते है सिवाय let के, जैसे he was made to run वह दौडाया गया था।

13 Rule—जहां तक होसके relative को अपने noun के पास रहना चाहिये। वाक्य में relative पहिली क्रियाका कर्त्ता होता है और उसका noun दूसरी क्रिया का कर्त्ता होता है, जैसे he who reads will get reward जो पढ़ता है वह इनाम पावेगा इस को यों भी लिखते है whoever reads will get reward परन्तु ऐसी अवस्था मे whoever को तोड के he who बना कर parsing करते हैं।

14 Rule—जब एक relative के कई antecedent हों तब उस के number, gender इत्यादि आखिर antecedent के number इत्यादि के अनुसार होंगे, जैसे you are the friend who has relieved me तुम वही दोस्त हो जिन्होंने मुझे मदद दी है। यहां पर who शब्द का number इत्यादि friend शब्द के number इत्यादि के अनुसार है, you शब्द के अनुसार नहीं है।

15 Rule—कभी Passive verb का भी object होता है, जैसे they *were asked* a *question* उन् से एक सवाल पूछा गया था, परन्तु जहां तक बन पडे इस तरह से न बोलें।

16 Rule—बाजे Neuter verb का भी object होता है पर ऐसी अवस्था में obeject और verb दोनों एक ही शब्द से निकलते है जैसे he dreamt a dream उसने खाब में खाब देखा अर्थात् उसने खाब देखा। यहां पर dreamt खाब देखा और dream खाब दोनों एक ही शब्द अर्थात् dream (खाब देखना) से निकले है।

17 Rule बाजे verb अर्थ अनुसार active और neuter होते हैं, जैसे that conduct *becomes* him यह चाल उसके लायक है (active) और the boy *becomes* a man लड़का आदमी होजाता है (neuter)

18 Rule—कभी Neuter verb से भी passive बनता है, जैसे he is gone वह गया है he is come वह आया है।

19 Rule—Verb to be और ऐसे passive verb जिन से नाम रखना और कहलाना जाहिर हो उन के पीछे वही case होगा जो उनके पहिले है चाहे कर्त्ता हो चाहे कर्म जैसे he is a good man वह अच्छा आदमी है, यहां पर is क्रिया है और उस के दो कर्त्ता हैं he और man, एक पहिले एक पीछे, इसी तरह Homer was styled the prince of poets होमर् को कविराज कहते थे इस नियम के अनुसार बाजे ऐसे दृष्टान्त है कि verb के पहिले जो शब्द है वह singular है और verb भी उस के अनुसार singular है, और verb के पीछे plural शब्द है, जैसे it was they यह वह लोग थे।

20 Rule—Passive verb के बाद अक्सर by शब्द आता है, जैसे he *was instructed by* the Babu बाबूने उसे आज्ञा दी थी।

21 Rule—Infinitive mood किसी verb, adjective, noun या participle से इलाका रखता है, जैसे he *wants* to *see* you वह तुम से मुलाकात्

करना चाहता है eager to learn सीखने का इच्छुक a *desire* to *learn* सीखने की इच्छा।

22 Rule—Infinitive के बदले participle ला सकते हैं, जैसे I heard him speak (मैंने उसे बोलते सुना) के बदले I heard him speaking भी कहते है।

23 Rule—Participle खुद दूसरे शब्द से इलाका रखता है और उस से भी दूसरा शब्द इलाका रखता है, जैसे much depends upon *Ram's observing* the *rule* कायदे पर राम का ध्यान रहने से बहुत कुछ हो सक्ता है यहां पर (observing) participle हो कर राम से इलाका रखता है और rule शब्द observing से इलाका रखता है। इस इलाके का नाम government है।

24 Rule—Hence, thence, whence शब्दों के पहिले from नहीं आता है, परन्तु मुहावरे के अनुसार कभी आभी जाता है।

25 Rule—जब निषेध का अर्थ प्रकाश करना हो तब दो निषेधार्थ शब्द नहीं आते, कभी ऐसे दो शब्दों से हां के माने निकलते हैं, जैसे he has not done nothing की जगह he has not done anything (उसने कुछ नहीं किया) कहना चाहिये *nor* did he *not* perceive it उसने उसे देखा।

26 Rule—बाज़े शब्द के मुकाबले में दूसरे शब्द आते हैं, जैसे neither के बाद nor लाते हैं neither he nor I न वह न मैं—इन शब्दों की फेहरिस्त यह है।

| | | | |
|---|---|---|---|
| As के | बाद | as | आता है। |
| Do | ,, | so | ,, |
| So | ,, | as | ,, |
| Here | ,, | there | ,, |
| Where | ,, | there | ,, |
| When | ,, | then | ,, |
| Neither | ,, | nor | ,, |
| Either | ,, | or | ,, |
| Whether | ,, | or | ,, |

27 Rule—इसी तरह मुहावरे के अनुसार भिन्न भिन्न शब्द के बाद भिन्न भिन्न presosition लाते हैं और उन के लाने से माने भी बदल जाते है, जैसे fall गिरना, fall to शुरू करना fall on हमला करना।

28 Rule—Conjunction के बाद भी वही case, noun या pronoun का

और वही mood, tense किसी verb का आता है जो उस के पहिले है, जैसे *he and I* were present वह और हम हाजिर थे he spoke and wrote accurately उसने ठीक ठीक कहा और लिखा, परन्तु जब दोनों verb का काम एक वक्त में न हो तब यह कायदा रद्द होजायगा।

जब कई शब्द मिलाये जाते हैं तब conjuction केवल सब से पिछले शब्द के साथ आता है, जैसे the sun, the moon, and the stars सूर्य्य, चांद और तारे।

29 Rule—वाक्य में पहिले nominative आता है फिर verb फिर object, जैसे he writes a letter वह चिट्ठी लिखता है—Adjective अक्सर noun के पहिले आता है—Adverb मुहावरे के अनुसार कभी verb के पहिले कभी पीछे आता है और adjective के पहिले भी आता है—Preposition को noun या pronoun के पहिले लाते हैं—Interjection वाक्य के आदि में आता है।

हर क्रिया का कर्त्ता होता है।

30 Rule—None एक वचन और बहु वचन दोनों होसक्ता है, इस का verb अक्सर plural होता है।

31 Rule—Some शब्द प्रयोग में एक वचन और बहु वचन दोनों है। इस का कायदा यह है कि यह noun के साथ एक वचन होता है और विना noun बहुवचन, जैसे some one says कोई कहता है some say बाजे कहते हैं।

32 Rule—Comparative degree और other, rather, otherwise, else, इन शब्दों के बाद than आता है, जैसे better than I, no other than he।

एक जाति की चीजों में comparative degree के बाद of और, भिन्न जाति की चीजों में comparative degree के बाद than आता है। Superlative degree हमेशा एक जाति की चीजों से इलाका रखती है इसी लिये उस के बाद of आता है than नहीं आता।

मुहावरे में both की जगह कभी both of you भी कहते है।
As it appears (जैसा मालूम होता है) को as appears भी लिखते हैं।
In the hearing of the philosopher के माने ( पण्डितने सुना था )।
In hearing the philosopher के माने ( पण्डित की बात सुनी थी )।
In hearing of the philosopher के माने ( पण्डित के विषय कुछ सुना था )।
What do you think of my horse running ? के माने (हमारा घोडा दौडेया नहीं)।

What do you think of my horse's running ? के माने (हमारा घोड़ा कैसा दौड़ा ।)

Not only के बाद but also आता है, कभी फकत but आता है, जैसे he was not only illiberal but he was covetous वह केवल सूम न था बल्कि लालची था ।

33 Rule—अगर एक noun कई noun से इलाका रक्खे तो possessive का चिह्न केवल सब से पिछले noun के साथ आवेगा, जैसे Ram and Bharat's house अर्थात् एक मकान जिस में राम और भरत दोनों का दखल है । अगर Ram और Bharat दोनों के साथ वही चिह्न लाकर कहें Ram's and Bharat's house तो दो मकान समझे जायेंगे । एक राम का और एक भरत का । इस में किसी का साजा नहीं है । एक एक का अलग मकान है ॥ परन्तु जब as well as तुल्य के अर्थ में आकर साजा होने का प्रमाण देता है तब भी एक एक possessive के बाद possessive का चिह्न आता है जैसे they are Ram's as well as Bharat's books उन किताबों में राम और भरत दोनों का दखल है ।

जब एक noun के दो ऐसे possessive आते हैं कि जिस में possessive का चिह्न एक ही दफे दरकार हो तब भी दो चिह्न देते हैं अगर दो चिह्नवालों के बीच में और शब्द आजावें. जैसे not a day's nor even an hour's unnecessary delay will take place एक दिन क्या बल्कि एक घण्टे की भी नाहक देरी न होगी ।

जब adjective के साथ as, so या too आवे या noun के पहिले such आवे तब noun और इन शब्दों के बीच में article आवेगा, जैसे such a man ऐसा आदमी ।

यह शब्द (all) भी article के पहिले आता है, जैसे all the men सब लोग । यह शब्द singular के साथ परिमाण और plural के साथ गिन्ती जाहिर करता है, जैसे all the corn was sold सब अनाज बिक गया, all men are mortal सब लोग मरेंगे ।

दो प्रकार की चीजों में एक एक प्रकार की अव्वल चीज के लिये the two first कहते हैं । एक प्रकार की चीजों में प्रथम और द्वितीय चीज के लिये the first two कहते हैं ।

जब सवाल करें कि हमें कौन हुकम देता है तब जवाब में कहेंगे I am the man who commands you ( मैं तुम्हें हुक्म देता हूं )।

जब सवाल करें कि कौन है तब जवाब में कहेंगे I am the man who command you ( मै वही आदमी हूं जो तुम्हें हुक्म दिया करता हूं )।

That शब्द जब relative pronoun होता है तब वह proper noun के बाद नही आता परन्तु जब वह demonstrative pronoun होता है, तब proper noun के बाद आता है, जैसे It is Ram who destroyed Ravan, It was Duryodhan that indignant covetous king who betrayed his friends।

The poets of the age (इस समय के कवि लोग) कहने से सब कवि आगये क्या पुरुष क्या स्त्री। the best poetess of the county कहने से जिले की स्त्री कवियों में सब से अच्छी काव्य लिखनेवाली समझना चाहिये।

याद रहे कि अगरेजी में noun और pronoun के सिवाय और किसी में अर्थात् verb, adverb इत्यादि में gender नहीं होता।

याद रहे कि (All) यह शब्द कभी singular और कभी plural होता है, जैसे our all is at stake हमारी सब चीजों में जोखिम है, all that thou seest is mine जो तुम देखते हो सब हमारा है। यहां पर (all) singular है॥ All on board were drowned नाव में जितने थे सब डूब गये थे। यहा पर (all) plural है।

जब कोई relative दो शब्दो से इलाका रक्खे तब वह number, person में उस के माफिक होगा जो उस के पास है, जैसे you are the one that is in fault वह तुम ही हो जिसने कसूर किया है। यहां that शब्द का number, person, (one) शब्द के अनुसार है, (you) शब्द के अनुसार नहीं॥ It is not you alone that are disappointed फकत् तुम ही नही निराश हुये हो। यहा पर (that) का number, person, (you) के अनुसार है।

कभी Passive verb के बदले active verb लाते हैं, जैसे the line reads well इस के माने यह नहीं है कि सतर अच्छीतरह पढती है। इस का अर्थ यह है कि जब वह सतर पढी जाती है तो सुने में अच्छा मालूम होता है।

Parsing के माने बतलाना इस बात का कि फलाना शब्द कौन part of speech है अर्थात् noun है या verb है singular है या plural इत्यादि।

दृष्टान्त।

He will go to Allahabad and soon return.

वह इलाहाबाद जावेगा और जलदी लौटेगा।

*He* is a personal pronoun of the masculine gender, singular number, third person and the nominative case to the verb *will go*

*Will go* is an irregular verb neuter in the indicative mood, future tense third person, singular, agreeing with its nominative *he.*

*To* is a preposition, object Allahabad.

*Allahabad* is a proper noun of the singular number, neuter gender, third person, objective case governed by the presosition *to.*

*And* conjunction copulative joining two sentences.

*Soon*, adverb of time, belonging to the verb *return*

*Return* is a regular verb neuter, indicative future, third person singular, agreeing with its nominative *he.*

It is Ram's book यह राम की किताब है।

*It* is a personal pronoun of the neuter gender, third person, singular, and the nominative case to the verb *is*

*Is*, an irregular verb neuter, indicative present, third person, singular, agreeing with its nominative *it*

*Ram's* Proper noun, masculine gender, third person, singular possessive case, governed by the noun *book.*

*Book*, put in apposition to *it*

They struck each other उन की आपस में मारामारी हुई। यहां each other का parsing यों होगा, (Struck) verb है उस के nominative दो हैं they और each, और other उस का object है। यह वाक्य असल में यों था, they each struck the other।

ANALYSIS.

हर वाक्य में Subject और predicate होता है। जिस का बयान हो उसे subject कहते हैं और जो कुछ बयान हो उसे predicate कहते हैं और जो शब्द

इन से इलाका रखते हैं उन को उन का extension बोलते हैं, और इन टुकड़ों के निकालने का नाम analysis है जैसे—

Alexander, the king of Macedon, defeated Darius, the sovereign of Persia मकदूनिया के बादशाह सिकन्दरने ईरान के बादशाह दारा को शिकिस्त दी।

इस वाक्य का analysis यो है।

| SUBJECT | EXTENSION OF THE SUBJECT | PREDICATE | EXTENSION OF THE PREDICATE |
|---|---|---|---|
| Alexander | the king of Macedon | defeated | Darius the sovereign of Persia |

वाक्य तीन प्रकार के है—Simple sentence जिस में एक कर्त्ता और एक क्रिया हो और अगर जरूरत् हो तो एक कर्म्म भी हो, जैसे he likes you वह तुम्हें चाहता है।

Compound sentence जो दो तीन या जियादे वाक्य से मिलकर बने, जैसे he reads and writes well वह अच्छी तरह पढता और लिखता है—इस में एक से जियादा कर्त्ता या क्रिया होते है—इस के एक एक वाक्य को Co-ordinate Sentence कहते है।

अगर कोई वाक्य एक वाक्य के बीच में आकर कुछ बयान करे तो वह दोनों वाक्य मिलकर Complex sentence कहलाते है, बीच के वाक्य को Subordinate sentence कहते हैं, और उस असल वाक्य को Principal sentence कहते है।

Subordinate sentence तीन प्रकार के है, Noun sentence जो noun का सा अर्थ प्रकाश करे, Adjective sentence, जो गुण जाहिर करे, और Adverbial sentence जो क्रिया विशेषण के तौर पर हो, जैसे skill requires *that we should be diligent*, he mis-spent *the* time *which he had to spare*, he remains *where he was*।

Subject हमेशा nominative होता है और predicate हमेशा verb होता है।

जिस वाक्य में verb to be आता है उस verb to be को copula कहते है, जैसे man *is* mortal आदमी मरनेवाला है, यहा पर man तो Subject है mortal, predicate है और *is* copula है।

Simple sentence पांच प्रकार के हैं।

Assertive जो बयान करे, जैसे he eats वह खाता है।

Imperative जो हुकम दे, जैसे go जाओ।

Negative जो मना करे, जैसे don't go मत् जाओ।

Interrogative जो सवाल करे, जैसे who is he? वह कौन है।

Optative जो इच्छा प्रकाश करे, जैसे may you be happy तुम खुश रहो।

Direct sentence वह है जिस में nominative प्रथम पुरुष first person में आवे, जैसे "I cannot do it" said Ram रामने कहा मैं नहीं कर सक्ता। अगर इसी वाक्य को third person में कहें तो indirect sentence हो जायगा, जैसे Ram said that he could not do it। हिन्दी में दोनों का तरजुमा एक है, इसका कारण यह है कि हिन्दी में indirect sentence नहीं होता॥ यहां से यह भी मालूम हुआ कि direct sentence से indirect बनाने में अक्सर present tense का past tense और शब्दों में कुछ रद्द बदल भी होता है।

## PUNCTUATION

शब्दों के बाद यह चिह्न लाते है जो नीचे लिखे जाते है ताकि पढ़नेवाला दमले और देखने या सुननेवाला अच्छी तरह अर्थ समझ ले।

जब शब्दो का इलाका जरा अलग हो तब यह निशानी (,) लाते हैं इसे comma कहते हैं यह उन शब्दों के बाद भी आता है जो एक ही part of speech के है अर्थात् दो noun या दो verb इत्यादि के बीच, या उन शब्दों के बाद जहां कोई verb अर्थ अनुसार आवे औरलिखा न जाय या that के पहिले जब उसके माने हों (ताकि) जैसे Ram, Sham, and Hari came राम श्याम और हरि आये, virtue makes us happy, vice, unhappy नेकी से सुख होता है और बदी से दुःख होता है Be silent that you may hear चुप रहो ताकि तुम सुन सको।

जब इलाका और भी जियादा अलग हो तब यह चिह्न (;) Semicolon और जब और भी जियादा अलग हो तब यह चिह्न ( ) Colon लाते हैं और जब इन से भी जियादा अलग हो तब यह चिह्न ( ) period या full stop लाते हैं। जब और भी जियादा अलग हो तब सतर में थोडी जगह छोड़-कर दूसरी सतर

के शुरु में जरासी जगह खाली रखते है इस को paragraph कहते हैं। (∧) यह चिह्न सतर के नीचे आता है, इस से यह मतलब है कि सतर के ऊपर कुछ लिखा है जो गलती से रह गया था, इस को caret कहते है।

(?) यह निशानी सवाल की है इस का नाम note of interrogation।

(!) यह चिह्न interjection के बाद लाते है इसे note of admiration या exclamation कहते है।

() यह चिह्न बयान के लिये हैं इस के अन्दर जो शब्द आते है वह फकत् बयान के लिये हैं अगर उन को छोड दें तो कुछ हरज नहीं इस चिह्न का नाम parenthesis है, कभी इस चिह्न को यौं ( ) अर्थात् दो टेढ़ी लकीर से लिखने के बदले दो सीधी लकीर यौं—देते हैं,

जिस शब्द पर जियादा गौर कराना हो उस के निचे लकीर खेंचते है—छापे में लकीर नहीं खेचते और ऐसे शब्द को italic में छापते है।

दो उलटे (") और दो सीधे comma (") सिरे पर जिन शब्दों के बीच आते हैं उन से यह जाहिर होता है कि यह किसी दूसरे का वचन है और इस तरह प्रकाश किया गया है गोया वह खुद बोलता है या किसी दूसरी किताब से नकल की है इसे quotation mark कहते हैं।

| | |
|---|---|
| (*) Star<br>(†) Dagger.<br>(‡) Double dagger<br>(‖) Parallel | इन निशानियों से यह जाहिर होता है कि हांशिये अर्थात् किनारे में कुछ लिखा है। यह चिह्न note (टिप्पनी) की जगह पर अक्सर आता है। |

(’) यह निशानी दो अक्षरों के बीच सिरे पर लाते हैं इस से यह जाहिर होता है कि कोई अक्षर छूटा है, जैसे began के बदले ’gan, even के बदले e’en, इस चिह्न को apostrophe कहते है।

(′) यह accent का चिह्न है जिस syllable पर accent हो उस के शेष अक्षर के अन्त सिरे पर लाते हैं, जैसे ab′sent।

{या} इस चिह्न को *brace* कहते है। यह उन शब्दों के बीच में आते है जो किसी बात में शामिल हैं। काव्य में जब couplets दोहों के बीच में कोई triplets त्रिपदी आती है तब त्रिपदी की तीनों सतरों के बीच यही brace आता है॥

(—) इस चिह्न का नाम dash है जब एक बात यकायक छोड़ कर दूसरी बात लावें तब dash आता है।

जब दो शब्द मिल कर एक होजाय तब उनके बीच में एक छोटी लकीर लाते है इसे hyphen कहते हैं, जैसे father-in-law। एक शब्द के syllable प्रकाश करने में या एक शब्द को एक सतर के अन्तर और दूसरी सतर के आदि में लाने के वक्त भी यही hyphen का प्रयोग होता है।

जहां comma हो वहां इतनी देर ठहरें जितनी देर एक कहने में लगती है—semicolon में एक दो, इतनी देर—colon में एक दो तीन और full stop पर एक दो तीन चार, इतनी देर तक।

वाक्य के आदि में, ईश्वर के नाम में, proper noun में, proper noun से बने हुये adjective में. काव्य के हर सतर के आदि में, और full stop के अन्त में, जो पहिला अक्षर आता है वह बडा अक्षर (capital) होता है, परन्तु sun, moon earth अगरचे proper noun हैं तो भी छोटे अक्षर से लिखे जाते हैं।

I, O और Oh शब्द भी बडे अक्षर से लिखे जाते है॥ जब किसी शब्द को पूरा नहीं लिखते तब उसके बाद Full stop लाते है जैसे M. P. अर्थात् member of Parliament.

## PROSODY छन्दमाला।

Prosody वह विद्या है जिस से शब्दों के उच्चारण और काव्य के छन्द का ज्ञान हो। इस के दो खण्ड हैं। पहिला Orthœpy जिस से उच्चारण आजावे। दूसरा Versification जिस से भिन्न भिन्न छन्द मालूम होजाय।

## ORTHŒPY.

अक्षरों का उच्चारण और accent का हाल पहिले Orthography मे लिख आये है अब यहां पर थोडा सा बतलाना काफी है।

शब्द के पहिले दूसरे तीसरे syllable पर accent हुआ करता है, अन्त में कदाचित आता है। दो syllable के शब्द में अक्सर पहिले syllable पर accent होता है परन्तु जब वही शब्द noun, adjective और verb हो तब noun और adjective में पहिले syllable पर accent होगा और verb में दूसरे syllable पर, जैसे ab′sence, ab′sent और ab-sent′।

जब एक शब्द से दूसरा शब्द बनता हैं तब उस दूसरे शब्द के उच्चारण में असल शब्द से कभी भेद होता है, जैसे know में o तो long है और knowledge में o को देखो तो short है अगरचे उसी असल शब्द know से निकला है।

तीन syllable के शब्द में अक्सर पहिले या दूसरे syllable पर accent होता है, जैसे pi′ety, com-mit′-tee।

चार syllable के शब्द में अक्सर दूसरे तीसरे syllable पर accent होता है।

Accent दो प्रकार के हैं primary और secondary। Primary वह जो प्रधान है, secondary वह जो उस से कुछ उतरता है, बहुतसी dictionary में केवल primary accent दिये जाते है और कई dictionary ऐसी भी हैं जिन में primary accent का चिह्न यह (′) है और secondary का चिह्न यह (″) है, जैसे ad′-ver-tise″।

एक syllable के शब्द में accent नहीं होता परन्तु काव्य में होता है। कवि को इखतियार नहीं कि शब्द का उच्चारण या accent बदल दे।

पढना वृत्तान्त अनुसार कई आवाज से होता है, जैसे आनन्द का वृत्तान्त मीठी आवाज से, और शोक का वृत्तान्त धीमी आवाज से पढना चाहिये।

VERSIFICATION

तर्क करने में और बात चीत करने में जो साधारण बोल चाल है उसे Prose (गद्य) कहते हैं। इस में सब सतरें बराबर नहीं होतीं।

उच्च श्रेणी और मन रञ्जन भाषा का नाम Poetry (पद्य) है। इस में सब सतरें syllable के अनुसार किसी हिसाब से बराबर होती है अर्थात् या तो सब सतरें बराबर होती है या पहिली और तीसरी सतरें बराबर हों और दूसरी और चौथी सतरें बराबर हों, या नौ नौ सतरों का एक एक paragraph हो जिस मे हर paragraph की आठ सतरें बराबर हो और नवीं सतर बराबर नवीं सतर के हो इत्यादि॥ अब जानना चाहिये कि अगरेजी पद्य में सतरे syllable के अनुसार बराबर है अक्षर के अनुसार नहीं।

Rhyme Verse मिलाक्षर वह काव्य है जिस में सतरों के अन्त मेल में हो इस मेल का नाम rhyme है जैसे—

Hence on thy life and fly these hostile plains
Nor ask presumptuous what the king detains

(यह दुश्मनी प्रकाश करने की जगह है यहां से जान बचाकर भाग और जो राजा के पास है उसे मांगना गुस्ताखी भी है मत मांग)।

इसमेल के लिये तीन बातें जरूर हैं पहिला यह कि अन्त vowel या अन्त vowel का उच्चारण और उस के बाद जो अक्षर हैं वह एक हों, दूसरा यह कि अन्त vowel के पहिले जो अक्षर हैं वह एक न हों, तीसरा यह कि जिन syllable का मेल हो उन में से अगर एक में accent हो तो सब में भी accent हो। दृष्टान्त ऊपर लिख चुके हैं इन को Perfect rhyme कहते है। अंगरेजी में जब मिताक्षर इस नियम के विरुद्ध भी होते है तब उन्हें approximate या allowable rhyme कहते हैं॥ अंगरेजी में perfect rhyme बहुत कम हैं, बडे२ कवि भी allowable rhyme जियादा लाते हैं और perfect rhyme कम लाते हैं।

कभी सतर के बीच और अन्त में दोनों जगह rhyme आता है जैसे—

Brave martyred chief, no more our grief
For thee or thine shall flow;
Among the blest in heaven ye rest,
From all your toils below

यहां पर chief, grief और blest, rest में जो मेल है उसे middle और final rhyme कहते है।

Chorus (ध्रुवा) काव्य के दो एक सतर को कहते हैं जो कई सतर के बाद फिर दोहराया जाय।

दृष्टान्त।

When Britain first, at Heaven's command,
Arose from out the azure main,
This was the charter of the land,
And guardian angels sung this strain.
"Rule, Britania, rule the waves,
Britons never will be slaves"

* * * * * *
* * * * * *

The Muses, still with freedom found,
Shall to thy happy coast repair,
Blest isle! with matchless beauty crowned,
And manly hearts to guard the fair
"Rule, Britania, rule the waves,
Britons never will be slaves"

Blank Verse अमित्राक्षर वह काव्य है जिस में rhyme (मेल) न हो, जैसे—

Of man's first disobedience and the fruit
Of that forbidden tree whose mortal taste
Brought death into the world and all our woe
Sing heavenly muse that on the secret top
Of Oreb or of Sinai didst inspire

इस छन्द में Epic (महाकाव्य) लिखते हैं। महाकाव्य वह है जिस में कोई भारी मशहूर वृत्तान्त हो।

Epic में ऐसी बातें भी होती हैं जो उस से ऐसा सम्बन्ध रक्खें कि उस का लिखना और न लिखना दोनों बराबर है। इन को episode कहते हैं, यह इस लिये लाते हैं कि जिस में असल किस्से से जी न घबराय॥ असल किस्से से इस मे भिन्न बात है। Episode का वृत्तान्त थोड़ा और उमदा होना चाहिये। असल किस्से में एक मनुष्य मुख्य समझा जाता है उसे hero (बीर) कहते हैं। इस बीर के लाने से काव्य में एक ही वृत्तान्त होता है और कवि भी उस के वर्णन मे अपनी लिखावट का जोर दिखा सक्ता है। यह भी जरूर है कि यह वृत्तान्त अगले समय का हो॥ वाल्मिकि रामायण, व्यास जी का महाभारत Milton's Paradise Lost यह सब महाकाव्य है। रामायण का hero (बीर) राम है, महाभारत का बीर अर्जुन है और Paradise Lost का बीर Adam है।

महाकाव्य के अन्त में दुःख का वर्णन न होना चाहिये अगरचे Milton साहबने Paradise Lost के अन्त में Adam का दुःख प्रकाश किया है।

जानना चाहिये कि जिस syllable पर accent हो उसे long syllable और जिस syllable पर accent न हो उसे short syllable कहते है।

काव्य में हर सतर long और short syllable से मिल कर बनती है, केवल

long syllable या केवल short syllable से नहीं बनती और हर सतर में long और short syllable का एकसा परिमाण होना चाहिये ।

दृष्टान्त ।

The wrath of Peleus' son, the direful spring
Of all the Grecian woes, O goddess sing

अब देखो पहिली सतर में दस syllable हैं तो दूसरी सतर में भी दस syllable हैं । फिर पहिली सतर में दूसरा चौथा, छठा, आठवां, दसवां अर्थात् हर जोड़वाला syllable तो long है और बाकी अर्थात् हर बेजोडवाला syllable तो short है. यही हाल दूसरी सतर में भी है । अब मालूम हुआ कि सतरों में केवल syllable की गिन्ती बराबर न हो बल्कि accent का भी हिसाब रहे अर्थात् हर सतर में या तो जोडवाले syllable को long करें या बेजोडवाले को, इसी तरह short syllable का भी हिसाब रक्खें । और ऐसा भी होसक्ता है कि सारे काव्य में पहिली और तीसरी सतर बराबर हो औ दूसरी और चौथी सतर बराबर हो अगरचे सब सतरें बराबर न हों, ऐसे ही इन को और किसी हिसाब से लिखें परन्तु सारे काव्य में एक ही हिसाब रहे, कहीं कुछ और कहीं कुछ न हो ।

काव्य के एक २ line (सतर) को verse कहते हैं । जरूर है कि हर line ऊपर के लिखे हुये नियम के अनुसार हो और सुनने में भी अच्छा हो । सुनने में अच्छा होने का नाम Rhythm है ।

काव्य में दो या तीन syllable मिल कर एक foot होता है । बाजा छन्द दो२ syllable के foot का होता है और बाजा तीन२ syllable के foot का होता है । हर foot में long syllable (गुरु) और short syllable (लघु) होता है, और केवल long या केवल short syllable के foot से पूरा verse नहीं बनता वह सिर्फ verse के बीच में कहीं २ लाये जाते हैं कि जिस से एक ही रकम के foot आने से जी न घबराय ।

Verse में जितने feet होते है वह सब मिल कर metre या measure कहलाते हैं ।

Foot आठ प्रकार के हैं, चार दो syllable वाले और चार तीन syllable वाले उन की फिहरिस्त यह है ॥

दो syllable वाले।

1 एक foot जिस में पहिला syllable तो short और दूसरा long इसे Iambus कहते है, जैसे defend।

2 एक foot जिस में पहिला syllable तो long और दूसरा short इसे trochee कहते है, जैसे noble।

3 एक foot जिस में दो long syllable हों इसे spondee कहते है, जैसे vain man।

4 एक foot जिस में दो short syllable हों इसे pyrrhic कहते है, जैसे on a (hill) यहां पर hill शब्द फजूल है, इस के बिना लाये दो short syllable नहीं ला सके, इस लिये इसे लाये।

तीन syllable वाले।

1 एक foot जिस मे पहिला syllable तो long और दूसरा तीसरा short इसे Dactyl कहते है, जैसे virtuous।

2 एक foot जिस में पहिला और तीसरा syllable तो short और दूसरा long, इसे Amphibrach कहते हैं, जैसे contentment।

3 एक foot जिस में पहिला और दूसरा syllable तो short और तीसरा long इसे anapaest कहते हैं, जैसे intercede।

4 एक foot जिस में तीनों short syllable हों, जैसे numerable में merable।

काव्य में एक foot की सतर को monometer कहते है, दो feet की सतर को dimeter, तीन feet की सतर को trimeter, चार feet की सतर को tetrameter, पाच feet की सतर को pentameter, छे feet की सतर को hexameter, सात feet की सतर को septameter, आठ feet की सतर को octometer कहते हैं॥ Hexameter, septameter और octometer का प्रयोग बहुत कम है। Monometer और dimeter से पूरा काव्य नहीं बनता, यह tetrameter इत्यादि के साथ कहीं कहीं आते हैं कि जिस में मन लगा रहे। इसी तरह खाली spondee, pyrrhic और tribrach से verse नहीं बनता यह केवल दूसरे verse के बीच मे कहीं कहीं लाये जाते है॥ Iambus से जो verse बनता है उसे Iambic verse कहते है, इसी तरह जो verse trochee से बनता है उसे trochaic verse, जो anapaest से बनता है उसे anapaestic, जो dactyl से बनता है उसे dactylic verse कहते हैं॥ Iambic verse अक्सर trimeter, tetrameter, और

pentameter होता है। यह verse बहुत आता है किसी भारी विषय के विवरण को इसी में लिखते हैं ॥

Trochaic verse अक्सर trimeter, tetrameter, और pentameter होता है। इस में आनन्द की बातें और भजन लिखे जाते हैं ॥

Anapaestic verse अक्सर trimeter और tetrameter होता है, इस में भारी और आनन्द सब तरह की बातें लिखी जाती हैं।

बाजा verse साढे तीन या साढे चार feet का भी होता है।

Iambic verse में एक आधा trochee भी लाते हैं ताकि दिल लगा रहे ॥

Anapaestic इत्यादि तीन syllable वाले feet के verse के साथ अक्सर Iambic इत्यादि दो syallable वाले feet आते है। कोई काव्य ऐसा नहीं जिस में सब पूरे Anapaestic verse या dactylic verse हों। यह बातें आगे दृष्टान्त से साफ जाहिर हो जायेंगी ॥

Verse को syllable और accent के हिसाब से गिन कर परखने का नाम Scanning है ॥ जब परखते है तब short syllable को इस चिह्न (˘) से प्रकाश करते हैं और *long* syllable को इस चिह्न (–) से और एक एक *foot* को इस चिह्न (।) से।

Caesura (सिज़ीरा) यति verse के बीच में ठहरने का नाम हैं। कहीं दो यति हैं कहीं एक। जहां पर यति से सुन्ने में अच्छा मालूम होता है वहीं यति हुआ करती है। Scanning में यति को इस चिह्न (॥) से प्रकाश करते हैं।

Scanning में अगर दो syllable जल्दी बोले जाने के सबब एक syllable सा मालूम हो तो उसे एक syllable गिनेंगे।

दृष्टान्त।

*Imbic Pentameter.*

'Tis hard to say if greater want or skill
Appear in writing or in judging ill

SCANNING.

'Tĭs hārd । tŏ sāy ॥ ĭf greāt । ŏr wānt । ŏr skīll
Ăp pēar । ĭn wrīt ॥ ĭng ŏr । ĭn jŭdg । ing īll

*Trotchaic Trimeter with an additional syllable*

Twĭnklĕ | twĭnklĕ | lĭttlĕ | stār
Hōw I | wōndĕr | whăt yŏu | āre

*Anapeastic Trimeter*

I ăm mōn | ărch ŏf āll | I sŭrvēy
My rīght | thĕre ĭs nōne | tŏ dĭspūte
Frŏm thĕ cēn | trĕ ăll roūnd | tŏ thĕ sēa
I ăm lōrd | ŏf thĕ fōwl | ănd thĕ brūte

यहां पर दूसरी सतर के शुरू में anapaestic के बदले iambic आया है।

Couplet या distich दोहा, दो verse (सतर) का नाम है और triplet तीन सतर का होता है जिसे त्रिपदी कहते हैं।

एक चरण अर्थात् आधी सतर का नाम hemistich है।

सतर के एक एक शब्द के आदि में या बीच बीच में अगर वही अक्षर आवे तो उसे alliteration कहते हैं, जैसे—

*Apt alliteration's artful aid*

'If you *trust* before you *try*—you may repent before you die'

कई verse मिल कर एक stanza होता है, इसे stave भी कहते हैं।

Iambic Pentameter को Heroic या Epic Measure कहते हैं, इसी metre में महाकाव्य लिखते हैं। इस Heroic के अन्त में कभी एक verse भी छै Iambic feet का लाते हैं जिसे Alexandrine verse कहते हैं।

आठ heroic जो एक एक verse के अन्तर मे मेल रक्खें और उन के बाद एक Alexandrine जो आठवीं सतर से मेल रक्खे, यह नौ सतर मिल कर एक Spenserian Stanza बनता है।

काव्य की इबारत ऐसी होती है कि थोड़े शब्दों से बहुतसी बाते प्रकाश हों। इस मे बाजे शब्द ऐसे हैं कि वह गद्य में नहीं आते, बाजे ऐसे भी हैं कि उन का प्रयोग आगे था अब नहीं है या वह किसी दूसरी भाषा के मुहावरे हैं, कभी एक शब्द को बढ़ा देते हैं और कभी घटा देते हैं; जैसे chain के बदले enchain और open के बदले ope, कभी ऐसा भी होता है कि जो शब्द पहिले लाना चाहिये

उसे पीछे और जो पीछे लाना चाहिये उसे पहिले लाते हैं, जैसे कि objective case को active verb के पहिले लाना, nominative को verb के पहिले लाना, adjective को noun के बाद लाना इत्यादि ; कभी एक दो शब्द छोड़ भी देते हैं, जैसे Lives there who loves his pain, यहां पर there के बाद the man छोड़ दिया गया है। काव्य में adjective की जगह adverb और adverb की जगह adjective लिखा जाता है।

आगे के कवि लोग काव्य में accent, syllable और कायदे का बहुत खयाल नहीं करते थे परन्तु आज कल कवि लोगों को इखतियार नहीं है किसी ऐसे शब्द को छोटा करें जिस को आगे के बड़े बड़े कवि लोगोंने नहीं छोटा किया॥ जो accent कि dictionary में है वही accent कायम रखना चाहिये कवि को उस के विरुद्ध लिखने का अधिकार नहीं अर्थात् अगर पहिली सतर के दूसरे, चौथे, छठे और आठवें syllable पर accent हो तो हर सतर के दूसरे, चौथे इत्यादि syllable पर accent होगा और यह accent भी dictionary के अनुसार होना चाहिये।

## POETIC LICENSE

अर्थात्

## व्याकरण के सूत्र के विरुद्ध शब्द को काव्य में लाना।

काव्य में बाजे noun के साथ कभी ऐसा adjective आता है, जो उस noun का गुण नहीं प्रकाश करता, जैसे The tenants of the warbling shade इस का अर्थ शब्दानुसार यो है—

(गुनगुनाती हुई छाया के रहनेवाले)।

यहां पर कविने warbling (गुनगुनाती हुई) को shade (छाया) का विशेषण बनाया है, परन्तु छाया नहीं गुनगुनाती है, बल्कि पक्षी गुनगुनाती है। पक्षी का गुण छाया को दिया गया है। असल तात्पर्य्य यह है कि गुनगुनाती हुई चिड़िया जो पेड़ की छाया में रहती हैं।

काव्य में कभी noun और उस का pronoun दोनों एक ही verb का nominative होते हैं ; जैसे—

My friends, do they now and then send
A wish or a thought after me

यहां पर friends और they दोनों send के nominative है।

कभी either के बाद or लाने के बदले or के बाद or और neither के बाद nor लानें के बदले nor के बाद nor लाते है, जैसे—

Or by the lazy Scheldt or wandering Po

चाहे धीरे बहनेवाली शेल्ड नदी चाहे चक्कर देती हुई पो नदी के तीर।

Nor grief nor pain shall break my rest

शोक और दुःख से हमारी नींद नहीं टूटेगी।

जहां तक बन पड़े व्याकरण की नियम से चले व्याकरण के विरुद्ध जब चले कि बिना विरुद्ध चले काम न चले। ऐसी अवस्था में आगे के अच्छे कवि लोगो की सनद दिखलाना चाहिये अगर उन्होंने ऐसा नहीं किया हो तो हाल के कवि लोग भी ऐसा नहीं कर सके। यह नहीं हो सक्ता है कि छन्द मिलानेके लिये वह व्याकरण के चाहे जिस सूत्र का खण्डन करे या चाहे जिस शब्द का उच्चारण accent इत्यादि बिगाड़ दें, परन्तु अगर आज काल के किसी कवि को पुराने कवि की लिखावट का ढङ्ग दिखलाना मञ्जूर हो तो वह ऐसा कर सके हैं।

## FIGURES OF SPEECH अलङ्कार।

शब्दों के Spelling सजावट और अर्थ में फर्क हो जाने का नाम Figure है। यह तीन प्रकार के हैं पहिला Figures of Orthography अर्थात् spelling मे फर्क होना, जैसे begin में से be काट कर 'gin बनाना या valley को vale बनाना। इसी तरह अक्षर या syllable को काटने का नाम Elision है।

शब्द को बढ़ाने का नाम Prosthesis है, जैसे chain को enchain बनाना।

Compound word अर्थात् जो शब्द दो शब्द से बना है उस के दोनों अंश को एक शब्द बीच मे लाकर अलग करने का नाम Tmesis (मिसिज्) है, जैसे *toward* God के बदले *to* God *ward*।

दूसरा Figures of syntax शब्दो की लिखावट में फर्क, जैसे he reads and writes well यहा पर and के बाद he छूट गया है इस का छूटना वाजिब है। इस छूटने का नाम Ellipsis है और फजूल शब्द लिखने का नाम Pleonasm हैं। यह ऐसी जगह आता है कि जहा दिल की बड़ी इच्छा प्रकाश करना हो या कोई भारी बात हो या काव्य को लिखावट हो। और काव्य में एक part of speech

के बदले दूसरा part of speech लाने का नाम Ennalage, जैसे slow rises merit अर्थात् slowly rises merit । और आगे के शब्द को पीछे और पीछे के शब्द को आगे लाने का नाम Hyperbaton है, इस से काव्य में इबारत का जोर होता है, जैसे—

God moves in a mysterious way,
His wonders to perform.

*Cowper.*

यहां पर to perform his wonders के बदले his wonders to perform लाये ।

तीसरा Figures of Rhetoric शब्द का अर्थ बदलने और शब्दों के सजाने का नाम है । पस यह दो प्रकार के हुए, एक शब्दों का अर्थ बदलना जिसे Figures of words या Tropes (शब्दालङ्कार) कहते हैं, और दूसरा शब्दों का सजाना जिसे Figures of Thought कहते हैं ।

अब Figures of Rhetoric की किस्में लिखी जाती हैं ।

Simile या Comparison (उपमा) दो भिन्न जाति की चीजों में किसी गुण का मेल होना, जैसे he is like a wolf वह भेडिये के माफिक है । Like और as यह दोनो simile के चिह्न हैं, अगर यह चिह्न न हों तो उसे Metaphor कहते हैं, जैसे he is a wolf वह भेडिया है अर्थात् उस में भेड़िये के गुण हैं ॥ Simile ऐसा होना चाहिये कि सब की समझ में आवे, इसी लिये जरूर है कि वह थोडे शब्दों में हो ।

जिन शब्दों में किसी तरह का इलाका है उन में से एक शब्द के बदले दूसरे शब्द के लाने का नाम Metonymy है, जैसे I am reading Milton हम मिल्टन् पढते हैं अर्थात् मिल्टन साहिब की बनाई हुई किताब पढते हैं । यहां पर किताब के बदले किताब बनानेवाले का नाम आया है ॥

पशु और बेजान चीज को आदमी के माफक जाहिर करने का नाम Personification है, जैसे the mountains saw Thee, O Lord, and trembled हे ईश्वर ! पहाड तुझे देख कर डर गये । अब खयाल करो कि पहाड़ की आंखें नहीं होती परन्तु यहां पर उसे आदमी के माफक वस्तु बना लिया है ।

Apostrophe वह अलङ्कार है कि जिस में असल वृत्तान्त को छोड के किसी दूसरे मनुष्य या वस्तु से इस तरह बोलें कि गोया वह वस्तु सामने मौजूद है।

दृष्टान्त।

E'en now, methinks as pondering here I stand,
I see the rural virtues leave the land

* * * * *

And thou sweet Poetry, thou loveliest maid,
Still first to fly where sensual joys invade

अब भी जब कि मैं यहां खडा होकर ख्याल करता हूं तो मुझे मालूम होता है कि गांव के भले मानस देश छोडकर चले जाते हैं इत्यादि (गाव का वृत्तान्त इस भांति लिखकर कवि काव्य को सम्बोधन कर कहता है कि हे मधुरकाव्य मोहिनी-कन्या जहां ऐश काजोर होता है वहा से तू सर्वदा प्रथम भागती है।

बहुत से metaphor को किसी कहानी में इकट्ठा लाने से Allegory बनता है।

Antithesis वह अलङ्कार है कि जिस में एक चीज दूसरी चीज के विपरीत है जैसे he can *buy* but he cannot *gain* वह खरीद कर सक्ता है पर नफा नहीं उठा सक्ता। यहां पर खरीदने के विपरीत यह शब्द (नफा उठाना) आया है।

Allusion वह है कि जिस में किसी किस्से की बात हो और वह बात थोडे शब्द में लिखी हो और वह किस्सा भी मशहूर हो ताकि झट समझ में आ जाय जैसे,

The Persian, in his mighty pride
Forged fetters for the main

पार्सी ने अपने बडे भारी घमण्ड में समुद्र के कैद करने के लिये बेडियां बनवाई थीं। यहां पार्सी का शब्द ईरान के बादशाह जरक्सीज के वास्ते आया है।

Hyperbole वह है कि जिस में एक चीज जैसी है उस से अधिक दिखलाई जाय जैसे they were stronger than lions वह शेर से भी जियादा बलवान थे।

Irony वह है कि जो कहा जाय उस का उलटा समझा जाय, जैसे किसी चोर के विषय कहें he is an honest fellow indeed वह हकीकत में ईमान्दार है। अगर irony बहुत कड़ी हो तो उसे sarcasm कहते हैं जैसे यहूदियों ने हजरत

ईसा के विषय कहा He saved others Himself He cannot save उस ने औरों को बचाया पर अपनी रक्षा नहीं कर सका।

जब यहूदियों ने ईसा को सूली दी तब उन्होंने उन लोगों से ऐसा कहा जो विश्वास करते थे कि ईसा ने मुर्दों को जिलाया और अन्धों को आखें दीं।

Paralepsis या Omission ऐसी इबारत है कि जिस के दो एक शब्द से मालूम होता है कि कोई बात छूट जाय पर लिखनेवाले का अभिप्राय उसी बात को मजबूत करने का है, छूटने का नहीं है, जैसे your idleness, *not to mention your impertinence and dishonesty,* disqualifies you for the situation तुम्हारी गुस्ताखी और बेईमानी का तो कौन कहे लेकिन सुस्ती के सबब से तुम यह काम नहीं कर सक्ते हो।

Interrogation ऐसा सवाल कि जिस में जवाब की जरूरत नहीं उसी सवाल में जवाब मालूम हो जाता है। इस अलङ्कार से इकरार या इन्कार करने में इबारत का जोर होता है। जैसे Lives there who loves his pain कोई ऐसा भी है कि दुःख भोगना पसन्द करे।

Exclamation से दिल का जोश अर्थात् इच्छा, क्रोध, आनन्द शोक इत्यादि प्रकाश होता है, जैसे O for a lodge in some vast wilderness मैं चाहता हूं कि किसी बडे बन में मुझे रहने को जगह मिले।

Vision वह अलङ्कार है कि जिस में वर्त्तमान काल से भूत या भविष्यत का अर्थ निकले। इस के बोलने में जोर और सुनने में दिल पर असर होता है।

दृष्टान्त।

The fierce Pelasgi next in war renowned
March from Larissa's ever-fertile ground.

भयङ्कर ग्रीक लोग जो कि लडाई में मशहूर है सो लरीसा की पैदावार ज़मीन से लडने जाते हैं। यहां पर कविने ऐसा लिखा है कि ग्रीक लोग अभी लडाई को जाते हैं, पर उनके लडने के बाद यह बात लिखी गयी है॥ वर्त्तमान में इस वास्ते लिखा है कि जिस से मालूम हो कि गोया अभी हमारे सामने लडाई होरही है पढनेवाले उसे देख रहे है इस देखने में एक अजब कैफियत होती है और पढने वालेके दिल में असर होता है।

Climax वह अलङ्कार है कि जिस में एक एक बात के ऊपर एक एक बात दरजा दरजा ( क्रम से ) चढ़ती या उतरती जाती है।

दृष्टान्त।

After we have practised good actions awhile they become easy, and when they are easy we begin to take pleasure in them; and when they please us we do them frequently &c

थोड़े दिन अच्छा काम करने से वह काम सहज मालूम होता है और जब सहज मालूम हुआ तब आनन्द होता है और जब आनन्द होता है तब अकसर वह काम किया जाता है।

इबारत में ऐसे शब्द लाना चाहिये जो छोटे हों, जिन से वाक्य भी छोटा बने, सब की समझ में आवे, जिन का चलन हो और सुन्ने में भी अच्छे हो, जिन को बहुत से अच्छे अच्छे ग्रन्थकारक प्रयोग में लाते है। थोड़े शब्दों से बहुत मतलब का जाहिर होना भी जरूर है। दूसरी भाषा के शब्द या ऐसे शब्द जिन का दो अर्थ हो या जो गवार बोलते है उनको न लिखना चाहिये। वाक्य के अन्त में बहुत छोटा शब्द न लाना चाहिये। जो किसी विद्या के लिये विशेष शब्द आते हैं उन को उस विद्या के सिवाय और कहीं किसी गद्य या पद्य में नही लाना चाहिये। किसी ग्रन्थकारक को नया शब्द बनाने का इखतियार नहीं परन्तु अगर कोई नयी चीज बने तो उस के लिये नया शब्द लाना पड़ता है। किसी मतलब या शब्द का दोहराना अच्छा नहीं परन्तु जब शब्द के दोहराने से इबारत में जोर हो तब दोहराना उचित है।

## अंगरेजी में मुशकिल।

अंगरेजी में article, verb का tense, preposition, इन सब का प्रयोग बहुत कठिन है। Preposition का लाना और उस को समझना दोनो मुशकिल है, जो अच्छे पढे लिखे अंगरेज हैं उन से बात चीत करने से, बहुत सी किताबें पढने से और इबारत लिखने से यह मुशकिल इतना आसान हो जाता है कि अंगरेज और हिन्दुस्तानी में उन्नीस बीस का फर्क होता है। बाजे शब्दों का प्रयोग जानना इतना कठिन है कि विद्वान अंगरेजो में कोई कुछ कहता है और कोई कुछ, जैसे कोई कहता है कि try my utmost और do my best (दोनो के माने खूब चेष्टा

करेंगे ) कहना ही ठीक है, try my best कहना गलत है, कोई कहता है try my best और do my best दोनों ठीक है। ऐसी जगह जैसा बहुत से विद्वान की पुस्तकों में लिखा है वैसा ही मानना चाहिये। अकसर भाषाओं का यह कायदा है कि जो अक्षर उच्चारण या अर्थ मूल शब्द से निकलता है वही उन शब्दों में होता है जो उन से बनाये जाते हैं, परन्तु अंगरेजी में कभी यह कायदा माना जाता है और कभी नहीं माना जाता। देखो commerce और influence शब्दों से commercial और influential बने, एक में वही c कायम रहो और एक में c के बदले t लाये। खयाल करो refer में तो उसके दूसरे syllable *fer* पर accent है, पर reference जो उसी शब्द का noun है उस के पहिले syllable *ref* पर accent है। फिर देखो the vulgar माने साधारण कम पढे लोग और vulgar men माने नीच आदमी। अकसर भाषाओं में एक एक उच्चारण के लिये एक एक अक्षर है, एक अक्षर को कई तरह बोलना या एक अक्षर लिख के दूसरा अक्षर पढ़ना ऐसा नहीं होता, पर अंगरेजी में अकसर ऐसा होता है, देखो put पुट् और but बट्, एक में u का उच्चारण उ हुआ और एक में अ। गौर करो *flight* ( फ्लाइट् ) में gh का उच्चारण नहीं हुआ palm (पाम्) almond (आमण्ड) में l का उच्चारण नहीं हुआ। ऐसी अवस्था में एक कायदा यह हो सक्ता है कि अकसर जितने एक तरह के शब्द हैं वह एक ही तरह से लिखे और बोले जाते हैं जैसे but बट् hut हट् shut शट् bright ब्राइट् fight फाइट् balm बाम् palm पाम् mast मास्ट past पास्ट fast फास्ट hat हैट् fat फैट् इत्यादि। अब जानना चाहिये कि idiom मुहावरा वह है जो एक भाषा की रीति से हो दूसरी भाषा की रीति से न हो। यह रीति या तो शब्द के अनुसार है या अर्थ के। शब्द अनुसार जैसे he writes well इस के ठीक लफजी माने यह है ( वह लिखता है अच्छा ) परन्तु हिन्दी में ( वह अच्छा लिखता है ) ऐसा कहना चाहिये। यहां पर दोनों भाषा में शब्द का अन्तर नहीं है केवल यही भेद है कि अंगरेजी मे ( लिखता है ) जो क्रिया है वह वाक्य के बीच में आया है और हिन्दी में वही शब्द वाक्य के अन्त में आया है। अर्थ के अनुसार भाषा की रीति यह है how do you do? इस के शब्दों के अनुसार यह माने हुये। तुम किस तरह करते हो (पर इस का भावार्थ यह है) कैसी तबियत है, आप अच्छे है। अब इस शब्द के अनुसार अर्थ को असल माने में लेजाने का

कारण यह है कि जब आदमी की तबिअत् अच्छी होती है तब वह इस तरह काम करसक्ता है कि बीमारी की हालत में उस तरह नहीं कर सक्ता। यह भी अंगरेजी में कठिन मुहावरा है कि शब्द का अर्थ भिन्न भिन्न preposition के लाने से बदल जाता है, जैसे fall माने गिरना fall on के माने शुरू करना fall off के माने जुदा होना।

दृष्टान्त।

The apple falls सेव गिरता है।

They to their viands fell वह भोजन करने लगे।

*Milton.*

Fall on, fall on, and hear him not

*Dryden*

हमला करना शुरू कर दो उस की बातों में न आओ।

Love cools, friendship falls off, brothers divide

प्रीति जाती रहती है, दोस्त छुट जाते हैं, भाई बन्धु अलग हो जाते हैं।

*Shakspeare*

हिन्दुस्तानियों को ऐसे वाक्य प्रणाली का समझना बहुत कठिन है, ऐसी जगह इन के साथ जो और और शब्द आते हैं उन का इन मे इलाका देख कर अर्थ लगा सक्ते हैं॥ बहुतसी पुस्तकों के पढने से, बहुत इबारत लिखने से, और विद्वान अंगरेजों से सलाह लेने और उन के साथ बातचीत करने से ऐसे वाक्य रीति में बहुत दखल हो जाता है। मुहावरा ऐसी चीज है कि यह व्याकरण के सूत्र को कहीं कही खण्डन कर देता है। अच्छे मुहावरे में इबारत लिखने का सङ्केत यह है कि जो मुहावरा अच्छी पुस्तकों के पढने में पाया है उसी को प्रयोग में लावे और जिस को ऐसे ग्रन्थ में न पाया हो या जिस में सन्देह हो उस को जहां तक बन पडे न लावे जब बिना लाये काम न चले तब लाचारी मे लावे और फिर उस्ताद से सलाह ले, तब बडी तरक्की हो जायगी।

तरजुमे में शब्द और वाक्यरीति दोनों का खयाल रखना चाहिये, जहां तक बन पडे शब्द के अनुसार तरजुमा करे, जब किसी शब्द के लाने से मुहावरा बिगडे

तब उसे छोड दे और उस के बदले दूसरा ऐसा शब्द लावे जिस से मुहावरा और अर्थ न बिगडे।

बाजे शब्दों का उच्चारण दो तरह से ठीक है, जैसे, command को कमैण्ड या कमाण्ड पढ़ते है। (Eithor) को बाजे ईदर् कहते है और बाजे आइदर्; परन्तु बहुत लोग (ईदर्) बोलते है इस लिये वही मानना चाहिये। इस के भिन्न उच्चारण का कारण यह है कि विलाइत के भिन्न भिन्न जिले में बाजे शब्दों का उच्चारण भिन्न प्रकार है, जैसा कि हर देश में हुआ करता है।

बाजे शब्द दो तरह से लिखे जाते है, जैसे show (शो) shew (शो), बाजे के spelling में झगडा है, जैसे, honor को कोई or से लिखता है और कोई our से (honour) fulfil में कोई दो ll लिखता है कोई एक l, ऐसी बातों को अच्छी dictionary से ठीक करना चाहिये॥

बाजे हिन्दुस्तानी यह समझते है कि मित्राक्षर में उच्चारण बदलना चाहिये। यह बात ठीक नहीं, शब्दों का जो असल उच्चारण है वही मित्राक्षर में रहेगा, अगर मित्राक्षर में उस तरह पढने से मित्राक्षर के मेल में हानि हो तो वह भी बुरे उच्चारण से बेहतर है, नीचे जो दोहा लिखा है उस के पहिली सतर में boor को (बूर्) पढेंगे और दूसरी सतर मे door को (डोर्) पढ़ेंगे, ऐसे दोहे के rhyme को imperfect rhyme कहते हैं।

दृष्टान्त।

Or onward where the rude Corinthian boor
Against the houseless stranger shuts the door

*Goldsmith*

याद रहे कि किसी इबारत में अगर दश शब्द हों तो उन के पढ़ने में जो तीन तीन शब्द मिलाकर पढें तो कुछ अर्थ होगा और जो चार चार शब्द मिलाकर पढें तो कुछ और ही अर्थ होगा या कुछ भी न होगा। पस बनानेवाले ने जिस अर्थ से रचा है उस का समझना शब्दों को ठीक ठीक मिलाकर ठीक accent देकर ठीक उच्चारण करके coma इत्यादि पर ठहर कर पढने से आजाता है, नीचे जो इबारत लिखी है उस को बार बार पढने से (reading) पढना आजायगा।

## BRUTUS' S SPEECH IN VINDICATION OF CAESAR' S MURDER

Romans, countrymen, and lovers! Hear me, for my cause, and be silent that you may hear Believe me for mine honour, and have respect to mine honour, that you may believe Censure me in your wisdom, and awake your senses that you may the better judge

If there be any in this assembly, any dear friend of Caesar's, to him I say, that Brutus's love to Caesar was no less than his If then, that friend demand why Brutus rose against Caesar? this is my answer—Not that I loved Caesar less, but that I loved Rome more Had you rather Caesar were, and die all slaves than that Caesar were dead and live all freemen ? As Caesar loved me, I weep for him, as he was fortunate, I rejoice at it, as he was valiant, I honour him, but, as he was ambitious, I slew him There are tears for his love, joy for his fortune honour for his valour, and death for his ambition Who's here so base that would be a bondman ? If any, speak, for him have I offended. Who's here so rude, that would not be a Roman? If any, speak, for him have I offended. Who's here so vile, that will not love his country? If any, speak, for him have I offended—I pause for a reply.—None ?—Then none have I offended I have done no more to Caesar than you should do to Brutus The question of his death is inrolled in the capitol his glory not extenuated, wherein he was worthy, nor his offences inforced, for which he suffered death

Here comes his body, mourned by Mark Antony who though he had no hand in his death, shall receive the benefit of his dying, a place in the commonwealth, as which of you shall not? With this I depart—that as I slew my best lover for the good of Rome, I have the same dagger for myself, when it shall please my country to need my death

*Shakspeare*

## सीजर की मरने पर ब्रूटस साहब का वचन।

रोम के रहनेवाले खदेशी और प्यारे हमारी खातिर से हमारी बात सुनो और चुप रहो ताकि तुम को सुनाई दे। मेरे पद को जानकर मेरा विश्वास करो और मेरे पद का सन्मान करो कि जिस में तुम्हें विश्वास हो। अपनी बुद्धिके अनुसार मुझे बुरा कहो और अपनी अकल दौडाओ ताकि तुम अच्छी तरह विचारकर सको।

अगर इस सभा में कोई सीजर का मित्र हो तो उससे मैं कहता हूं कि सीजर से जैसा उनका स्नेह था वैसा ही मेरा भी स्नेह था। फिर अगर सीजर का वही दोस्त पूछे ब्रूटस् क्यों सीजर का शत्रु हुआ, तो मेरा उत्तर यह है। मैं सीजर से बहुत स्नेह नहीं रखता था यह बात नहीं, पर रोम को मैं उससे भी अधिक चाहता था। क्या तुम चाहते हो कि सीजर का जिन्दा रहना और हम सबों का गुलाम होकर मरना सीजर के मरने और हमारे खाधीन रहने से अच्छा है। सीजर मुझ से स्नेह रखता था इस लिये मै उसके वास्ते रोता हूं, वह भाग्यवान था इस में मुझे आनन्द है, वह बहादुर था इस लिये मैं उस का सन्मान करता हूं परन्तु वह उच्चाभिलाषी था इस लिये मैंने उसे कतल किया।

उसके स्नेह पर आंसू टपकते हैं, उसके सौभाग्य पर आनन्द है, उस की बहादुरी पर सन्मान है और उस की उच्चाभिलाष पर मौत है। यहां कौन ऐसा कमीना है जो गुलाम बनना चाहता है, अगर कोई हो तो बोले उसके आगे मैं अपराधी हूं। यहां कौन ऐसा गंवार है जो रूमी नहीं हुआ चाहता है, अगर कोई हो तो बोले उसके आगे मैं अपराधी हूं। यहां कौन ऐसा नीच है जो अपने देश को नहीं चाहता, अगर कोई हो, तो बोले, उसके आगे मैं अपराधी हूं।

मैं जवाब को आशा में हूं।

क्या कोई नहीं बोलता है, तो मैने किसी को नाराज नहीं किया। सीजर के हक में मैने वही किया जो तुमको ब्रूटस के हक में करना चाहिये। उसके मरने का सबब जुपिटर् के मन्दिर में लिखा हैं उस में उस की महिमा जिस के सबब से वह लायक था नहीं घटाई गयी, न उस का अपराध बढ़ाया गया जिस के कारण वह मारा गया था।

देखो उस की लाश आती है मार्क ऐन्टोनि उस पर रोता है। अगरचि उसने उसके मारडालने में मदद नहीं दी तौभी उस को उसके मरने से फायदा होगा

अर्थात् पञ्चायती राज्य में एक ओहदा मिलेगा जैसा कि तुम सबों को मिलेगा— अब मैं यह कहकर विदा होता हूं कि यही तलवार जिस से मैंने अपने बडे प्यारे दोस्त को मारा अपनी मौत के वास्ते रखता हूं जब मेरे स्वदेशी को मुझे मारडालने की जरूरत होगी।

अपनी भाषा का सीखना सहज है और बहुत जल्दी आती है इस लिये हर मनुष्य को चाहिये कि पहिले अपनी भाषा अच्छी तरह सीखे तब दूसरी भाषा भी झट आजायगी, जो कोई अपनी भाषा कम सीखेगा उसे दूसरी भाषा जल्दी नहीं आवेगी और जो कोई अपनी भाषा बिल्कुल नहीं सीखेगा उसे कोई भाषा नहीं आवेगी। पढने में असल काम याद रखना है बहुतसी किताबें पढके भूलने से विद्या नहीं आती, उस से थोडा पढना और ज्यादा याद करना अच्छा है। पढनेवालों को रोज शुरूसे पाठ करना चाहिये अगर शुरूसे फेरना असाध्य हो तो थोडा थोड़ा रोज पिछला पाठ देखाकरे, नागा करके पढने से वृथा परिश्रम होगा और कुछ हासिल नहीं होगा। बहुतसी वाहीयात किताबों के पढने से कुछ फायदा नहीं इस से थोडीसी अच्छी किताबें खूब दिल लगाके पढना कहीं बेहतर है किसी के बहकाने से अच्छी किताब को थोडा पढके छोड़ देनेसे विद्या में बडी कसर रहजाती है। Dictionary में Dr Webster साहब की बडी पुस्तक जो १६ रुपये को आती है बेहतर है और व्याकरण में Hiley's large English Grammar अच्छी है॥ Prose में Addison, Dr Johnson और Macaulay साहब की किताबें, और काव्य में Tennyson, Byron, Pope, Cowper साहब की पुस्तक, महाकाव्य में Milton और नाटक में shakspeare उम्दा है इन किताबों को जहांतक बन पडे खूब समझ के पढे तब अंगरेजी में बडी भारी लियाकत होजायगी हर काम में चिट्ठी लिखना, चिट्ठी बांचना, और हिसाब करने की जरूरत होती है इसी वास्ते सब को पढना, लिखना, हिसाब करना, यह सब बातें बहुत न बन पडे तो किसी कदर सीखना चाहिये कि जिस में अपना काम चल सके, बिना इसके कोई रोजगार नहीं चल सक्ता। इस काररवाई के लायक पढना इत्यादि सीखने को विद्या नहीं कहते। बिना काव्य पढे विद्या में किसी कदर दखल भी नहीं होता। काव्य पढने से शब्दों का उच्चारण भी बहुत मालूम होजाता है क्योंकि इस में accent और rhyme है कि जिस से उच्चारण सहज में दरयाफ्त होजाता है। अफसोस की बात है कि काम चलाने के लिये जो थोडीसी विद्या

आवश्यक है बहुत से लोगों को वह भी नहीं है। वह लोग कहते हैं कि हमें अपने काम से फुरसत् नहीं, कब पढ़ें। यह केवल बहाना है; ऐसा कोई भी नहीं होगा जिसे पढ़ने को थोडासा समय नहीं मिलता। थोडा हो थोड़ा रोज पढ़ने से बहुत कुछ हो सक्ता है। जरा खयाल तो करो कितना वक्त वाहियात् बातों में जाता है।

## फेहरिस्त NUMBER की।

Belief, brief, chief, dwarf, fief, fife, grief, gulf, handkerchief, hoof, mischief, proof, reef, roof, reproof, safe, strife, turf, wharf, canto, motto, bamboo, quarto, octavo, duodecimo, folio, इन सब के अन्त s लाने से plural बनता है।

Monsieur (मिसीयर्) माने साहब, इस का plural Messieurs (मिसीयर्स) है Messieurs को संक्षेप में Messrs लिखते हैं।

अंगरेजी शब्द man से जो शब्द बना है उसके plural में man को जगह men लाते हैं, जैसे statesman statesmen, परन्तु जब शब्दके अन्त man हो और वह man किसी और भाषा का शब्दांश हो तब plural में man को mans करदेंगे; जैसे, Musulman, Musulmans, German, Germans। पहिला शब्द अरबी है और दूसरा जरमन।

## फेहरिस्त GENDER की।

| Masculine | Feminine | Masculine | Feminine |
|---|---|---|---|
| Bachelor | Maid | Earl | Countess |
| Beau | Belle | Father | Mother |
| Boar | Sow | Friar, monk | Nun |
| Boy | Girl | Gander | Goose |
| Brother | Sister | Gentleman | Lady |
| Buck | Doe | Hart | Roe |
| Bull | Cow | Horse | Mare |
| Cock | Hen | Husband | Wife |
| Dog | Bitch | Lord | Lady |
| Drake | Duck | | |

| Masculine | Feminine | Masculine | Feminine |
|---|---|---|---|
| Man | Woman | Director | Directrix |
| Master | Mistress | Duke | Duchess |
| Nephew | Niece | Emperor | Empress |
| Papa | Mamma | Hero | Heroine |
| Ram | Ewe | Host | Hostess |
| Sir | Madam | Jew | Jewess |
| Sire | Dam | Lad | Lass |
| Son | Daughter | Landgrave | Landgravine |
| Stag | Hind | Marquis | Marchioness |
| Uncle | Aunt | Peacock | Peahen |
| Wizard | Witch | Tiger | Tigress |
| Bridegroom | Bride | Votary | Votaress |
| Actor | Actress | Widower | Widow |
| Conductor | Conductress | | |

## फेहरिस्त IRREGULAR VERBों।

| Present | Past | Perf. Part | Present | Past | Perf. Part |
|---|---|---|---|---|---|
| Abide | Abode | Abode | Bid | Bade | Bid |
| Am | Was | Been | Bind | Bound | Bound |
| Arise | Arose | Arisen | Bite | Bit | Bit |
| Bear (पैदाहोना) | Bore | Born | Blow | Blew | Blown |
| Bear (लेजाना) | Bore | Borne | Break | Broke | Broken |
| Beat | Beat | Beaten | Bleed | Bled | Bled |
| Begin | Began | Begun | Bring | Brought | Brought |
| Behold | Beheld | Beheld | Build | Built | Built |
| Bend | Bent | Bent | Burn | Burnt | Burnt |
| Bereave | Bereft | Bereft | Burst | Burst | Burst |
| Beseech | Besought | Besought | Buy | Bought | Bought |

| Present | Past | Perf. Part |
|---|---|---|
| Cast | Cast | Cast |
| Catch | Caught | Caught |
| Chide | Chid | Chid |
| Choose | Chose | Chosen |
| Cleave(चिपकना) | Cleaved | Cleaved |
| Cleave(चीरना) | Cleft | Cleft |
| Come | Came | Come |
| Cost | Cost | Cost |
| Creep | Crept | Crept |
| Cut | Cut | Cut |
| Deal | Dealt | Dealt |
| Dig | Dug | Dug |
| Do | Did | Done* |
| Draw | Drew | Drawn |
| Drink | Drank | Drunk |
| Drive | Drove | Driven |
| Dwell | Dwelt | Dwelt |
| Eat | Ate | Eaten |
| Fall | Fell | Fallen |
| Feed | Fed | Fed |
| Feel | Felt | Felt |
| Fight | Fought | Fought |
| Find | Found | Found |
| Flee | Fled | Fled |
| Fly | Flew | Flown |
| Give | Gave | Given |
| Go | Went | Gone |
| Grind | Ground | Ground |

| Present | Past | Perf. Part |
|---|---|---|
| Grow | Grew | Grown |
| Have | Had | Had |
| Hang(लटकना) | Hung | Hung |
| Hang फांसी देना | Hanged | Hanged |
| Hear | Heard | Heard |
| Hide | Hid | Hidden, Hid |
| Hit | Hit | Hit |
| Hurt | Hurt | Hurt |
| Keep | Kept | Kept |
| Know | Knew | Known |
| Lay (रखना) | Laid | Laid |
| Lie (लोटना) | Lay | Lain |
| Lie(झूठबोलना) | Lied | Lied |
| Lead | Led | Led |
| Leave | Left | Left |
| Lend | Lent | Lent |
| Let | Let | Let |
| Light | Lighted Lit | Lighted Lit |
| Lose | Lost | Lost |
| Make | Made | Made |
| Mean | Meant | Meant |
| Meet | Met | Met |
| Pay | Paid | Paid |
| Put | Put | Put |
| Read (रीड्) | Read(रेड्) | Read (रेड्) |
| Rend | Rent | Rent |

| Present | Past | Perf Part | Present | Past | Perf Part |
|---|---|---|---|---|---|
| Rid | Rid | Rid | Slay | Slew | Slain |
| Ride | Rode | Ridden, Rode | Sleep | Slept | Slept |
| Ring | Rang | Rung | Spread | Spread | Spread |
| Run | Ran | Run | Stand | Stood | Stood |
| Say | Said | Said | Stay | Staid | Staid |
| See | Saw | Seen | Steal | Stole | Stolen |
| Seek | Sought | Sought | Strike | Struck | Struck |
| Sell | Sold | Sold | Take | Took | Taken |
| Send | Sent | Sent | Teach | Taught | Taught |
| Set | Set | Set | Tare | Tore | Torn |
| Sit | Sat | Sat | Tell | Told | Told |
| Shake | Shook | Shaken | Think | Thought | Thought |
| Shed | Shed | Shed | Win | Won | Won |
| Shine | Shone | Shone | Wind | Wound | Wound |
| Shoot | Shot | Shot | Work | Worked, wrought | Worked, wrought |
| Show | Showed | Shown | | | |
| Shew | Shewed | Shewn | Write | Wrote | Written |

## A LIST OF WORDS WITH APPROPRIATE PREPOSITIONS

Abandon to
Abide in, with
Abound in, with
Accept of
Acceptable to
Accompanied with, by
Accomplished in
Accustom to
Acquaint with
Add to
Addicted to
Affix to
Afraid of
Agent for
Amazed at
Annex to

बाजे शब्द Superlative हैं और उन से मुकाबला नहीं जाहिर होता है। उन को Superlative of eminence कहते हैं।

जब एक Verb के दो Nominative हों, एक Singular एक Plural, और उन के बीच में or आवे, तब Verb को Plural बनायेंगे और Plural Noun को Verb के पास लावेंगे, जैसे neither poverty nor riches were injurious to him

मिलटन् साहब ने लिखा है Descent and fall to us is adverse (उतरना और गिरना दोनों हमारे लिये बुरा है)। यहां पर (is) Verb है और Descent (उतरना) और fall (गिरना) दोनों उसके Nominative हैं और दोनों ही Singular है इस लिये बाजे कहते हैं कि यहां is के बदले are लाना चाहिये परन्तु दोनों शब्द से प्राय एक ही बल्कि एक ही चीज समझी जाती है इसी वास्ते उन्होंने is लिखा है।

कभी a का अर्थ (हर एक) होता है, जैसे, a day हर रोज a month हर मास।

## तार की खबर।

बहुत आदमी तार की खबर लिखना सीखा चाहते हैं इस के लिखने का कोई विशेष कायदा नहीं है। वाक्य रचना का जो कायदा है वही इस का भी कायदा है क्योंकि यह भी वाक्य है। वाक्य बनाने के कायदे ऊपर व्याकरण में लिख आये हैं अब बहुत से वाक्य अर्थ समेत लिखे जाते हैं उन से शब्दों का प्रयोग और अंगरेजी की लिखावट मालूम होजायगी, और तार का बांचना समझना और लिखना भी आजायगा। वाक्य का कुछ अन्त नहीं है परन्तु बहुत से वाक्य जानने से बहुत से ऐसे वाक्य भी जो नहीं मालूम हैं, मालूम होजाते हैं। वाक्य की इबारत में से दो एक शब्द उडाकर तार में लिख भेजते हैं, अगरचे इस के उड़ाने से इबारत बिगडती है तौभी कम खरचे के लिये ऐसा करते हैं॥ पस पूरी इबारत जानना जरूर है इस के जानने से तार को इबारत आप ही मालूम होजायगी। जैसे, we must set a time for writing (हम को लिखने के वास्ते वक्त मुकर्रर करना चाहिये) इस को तार में लिखेंगे must set time for writing, परन्तु तार देने वाले को ऐसे शब्द न छोड़ देना चाहिये कि जिन के [illegible] मतलब समझ में न आवे।

अब वाक्य लिखे जाते [illegible]

## SENTENCES वाक्य।

Who is he ?
वह कौन है ?
What is your name ?
तुम्हारा नाम क्या ?
Where do you live ?
तुम कहां रहते हो ?
I live in Clive Street No 59 Calcutta.
मैं क्लाईव स्ट्रीट् नम्बर ५८ कलकत्ते में रहता हूं।
What caste do you belong to ?
तुम कौन जात हो ?
What School do you belong to ?
तुम किस विद्यालय में पढते हो ?
Why don't you learn your lesson ?
तुम अपना सबक-क्यों नहीं याद करते हो
How far have you read ?
कहांतक पढा ?
I have read six pages
मैंने छ: सफे पढ़े हैं।
What O'clock is it ?
What is the time now ?
कै बजे हैं ?
It is six O'clock.
छ: बजे है।
It is half past six
साढे छ: बजे है।
It is a quarter past six.
सवा छ: बजे हैं।
It is a quarter to six.
पौने छ: बजे हैं।
It is five minutes to six.
छ: बजने में पांच मिनिट बाकी हैं।
It is five minutes past six.
छ: बज के पांच मिनिट हुए।
Go up stairs
तुम ऊपर जाओ।
Both of you come up.
तुम दोनों ऊपर चले आओ।
He will get a lesson for that.
वह अपने किये की सजा पावेगा।
This accident has been a lesson to me
इस आफत से हम को ज्ञान होगया।
I have been basely treated.
हमारे साथ बुरा सुलूक किया।
I am under the treatment of Dr Haug.
मै डाक्तर हौग साहिब की दवा करता हूं
His medicines did no good
उन् की दवा से कुछ फायदा न हुआ।
You will be punished
तुम्हें सजा मिलेगी।
It is very hot बडी गर्मी है।

It is very cold
बड़ी सर्दी है।
It is very dear
बहुत महंगा है।
It is very cheap
बहुत सस्ता है।
How much will this cost ?
इस की क्या कीमत् है ?
It will cost you six Rupees
इस का दाम छः रुपया।
How do you do sir ?
How are you ?
आप का मिजाज कैसा है ?
Thank you sir I am quite well
शुक्र है, मेरी तबियत बहुत अच्छी है।
Very well sir.
बहुत अच्छा।
Why were you absent yesterday ?
तुम कल क्यों गैरहाजिर् थे ?
There is no boy in the class
उस दरजे में कोई लडका नहीं है।
Send him at once
उसे फौरन् भेजो।
Do you know Ramratan ?
तुम रामरतन को पहचानते हो ?
Come this way
इस रस्ते आओ।
How old are you ?
तुम्हारी क्या उमर है ?

I am six years old.
मै छः बरस का हूं।
My age is six years and a half
मेरी उमर साढे छः बरस।
I have no money
मेरे पास रुपया नहीं है।
Please take your seat
आइये बैठिये।
I am awfully tired
मैं बहुत थक गया हूं।
You seem to be awfully tired.
मालूम होता है कि तुम बहुत थक गये हो।
Call at my house at six o'clock to-morrow morning
तुम कल मेरे मकान में छः बजे आना।
Call at Ramratan's at six o'clock
रामरतन के घर मे छः बजे जाना।
Call him
उसे बुलाओ।
Don't you talk English ?
क्या आप अंगरेजी नही बोलते ?
Whatever we see around us are called objects
जो कुछ हम अपने चारो तरफ देखते हैं वह सब पदार्थ हैं।
That will do बस।
That is your chief object
तुम्हारा असल मतलब यही है।

Where are you going ?
तुम कहां जाते हो ?
I am going to the market
मैं बाजार जाता हूं।
What for ? क्यों ?
To purchase rice
चावल खरीदने।
What rate is rice at ?
चावल क्या भाव है ?
Don't sell
मत् बेचो।
Rice balam sells at six Rupees per maund
बालम चावल छः रुपया मन है।
How is your appetite ?
तुम्हारी भूख कैसी है ?
My appetite is very keen
हमें खूब भूख लगती है।
There are a good many bugs on my chair.
हमारी कुरसी पर बहुत से खट्मल हैं।
Come along with me
हमारे साथ आओ।
He is up
वह उठा है।
What have you done to him ?
तुमने उन का क्या किया ?
Have you got a match
तुम्हारे पास दीवासलाई है ?
I have not got a book
हमारे पास कोई किताब नहीं है।
What do you want ?
तुम क्या चाहते हो ?
I am in want of money
मेरे पास रुपया नहीं है।
Whom do you want
तुम किस की तलाश में हो।
I want to see Ramlal
मैं रामलाल से मुलाकात् करना चाहता हूं।
Tell him to come.
उसे आने कहो।
The man has come back
वह आदमी लौट आया है।
Where have you been so long ?
तुम अब तक कहां थे ?
Take care खबरदार।
He is oppressed with cares.
उसे बडी फिकर है।
What is the matter ?
क्या हाल है ?
The work of Pope contains less matter than that of Cowley
पोप साहब की किताब में इतनी बातें नहीं हैं जितनी कउले साहब की किताब में है।
Get him a chair
उन्हें कुरसी दो

What day of the month is to-day ?

आज कौन तारीख है ?

What day of the week is to-day ?

आज कौन दिन हैं ?

To-day is the last day of the month.

आज महीने का अखीर दिन है ।

I will start to-morrow morning

हम काल सवेरे रवाने होंगे ।

Send me a bottle of Kerosine oil per bearer and oblige

हमें एक बोतल क्रासिन तेल इस खत् के लेजानेवाले की मारफत् भेज कर इनायत् फरमाइये ।

Ram is seriously ill

राम बहुत बीमार है ।

Turn your face

इधर देखो ।

Now it is your turn

अब तुम्हारी पारी है ।

Turn to the right.

दहने घूमो ।

That is right

यह ठीक हैं ।

You have no right

तुम्हारा कुछ अधिकार नहीं है ।

What are you staring at ?

तुम क्या देखते हो ?

Wait a little

जरा सबर करो ।

A little boy not higher than the table can spell these words

छोटा लडका जो मेज से ऊंचा नहीं है वह भी ऐसे शब्दों के हिज्जे कर सक्ता है ।

It will soon rain

जल्द मेह बरसेगा ।

It rains

मेह बरस्ता है ।

It hails

ओले पडते हैं ।

The gun has fired.

तोप दग गई है ।

Light the lamp

चिराग जलाओ ।

There is no light

वहां रोशनी नहीं है ।

It is very light

यह बहुत हलका है ।

Gopal has paid the money

गोपाल ने रुपया देदिया ।

I owe Shew Churn lal Rupees five on account of the purchase of two yards of velvet.

हम शिवचरणलाल को बाबत् खरीद दो गज मखमल के पांच रुपया देंगे ।

The bricks are lying in the street
सडक में ईंटें पडी है ।
Don't tell a lie.
झूठ मत बोलो ।
Is your father alive ?
तुम्हारे पिता जिन्दा है ।
Was n't there Ram here yesterday ?
क्या कल राम यहां नहीं थे ?
I made it over to him
मैने वह चीज उसे दे दी ।
What do you mean by fires of light ?
फायर्स औव् लाइट् के क्या माने ।
The product of the means is equal to the product of the extremes
अन्तके दो अङ्क का गुण बीच के दो अङ्क के गुण के बराबर है ।
Send me Rupees one thousand immediately
हजार रुपये फौरन् भेज दो ।
He abandoned his friends
उस ने अपने दोस्तों को त्याग किया ।
They abandoned the hopeless enterprise
उन्होंने ऐसे काम करने का एरादा छोडा कि जिस मे कुछ उम्मेद नहीं ।

His friends forsook him.
उसके दोस्तोंने उसे त्याग किया ।
The rain has abated
मेह कम होगया ।
The waves subsided after the storm.
तूफान के बाद लहरें थम गयीं ।
He passed by the abbey.
वह मठ के पास होकर गया ।
Col is an abbreviation of colonel A D of Anno Domini.
कर्नेल शब्द का संक्षेप कल है और ऐनोडोमिनाइ का संक्षेप एडी है ।
They abide by contract
वह अपने कौल करार पर कायम् हैं ।
He is a contractor.
वह ठेकेदार है ।
Will he be able to do it
वह यह काम कर सकेगा ।
The office of Mr. John is abolished
जौन् साहब का दफ्तर् उठ गया ।
He writes an abominable hand
वह बदूखत् लिखता है ।
The river abounds in fish.
नदी में बहुत मछलियां हैं ।
There are mountains above the clouds.
बादलों के ऊपर पहाड है ।

This is an abridgement of Murray's English Grammar
यह मरे साहब् के व्याकरण का संक्षेप है ।
They were happy both at home and abroad
वह देश में और परदेश में खुश थे ।
He spoke abruptly
वह यकायक बोल उठा ।
He has been suffering from abscess since May last
गये महीने के मे महीने से उसे फोड़े से तकलीफ है ।
Two prisoners absconded from Alipore Jail
अलीपूर् के कैद्खाने से दो कैदी भाग गये ।
He has been absent for a fortnight
वह दो हफ्ते से गैरहाजिर है ।
His sins were absolved
उसके अपराध का क्षमा हुआ था
It is absolutely necessary.
यह बहुत ही जरूर है
The earth absorbs water
जमीन पानी सोखलेती है ।
We abstain from animal food
हम पशु नहीं खाते ।

This an abstract from Marshman's History of India
यह मार्शमैन साहब के भारतबर्ष के इतिहास का सक्षेप है ।
Your arguments are absurd
तुम्हारी दलीलें वेजा है ।
There is plenty of food on the table
मेजपर बहुत खाना रक्खा है ।
We have abundant proofs to shew that the explanation of that passage of Paradise Lost is not satisfactory
बहुत से प्रमाण है जिन् से हम सावित् करते है कि पैरेडाइज् नामक पुस्तक में उस जगह जो व्याख्या है वह अच्छी नहीं हैं ।
He abused me
उसने मुझे गाली दी ।
You abused that liberty
तुमने अपने अधिकार में खराबी की ।
There is an academy of arts in Dublin
डबलिन् शहर में एक कारीगरी का पाठशाला है
The accent is on the second syllable
उस शब्द के दूसरे अंशपर जोर देकर उच्चारण करना चाहिये ।

I accept the dedication.
मैं नजराना मञ्जूर करता हूं।

I have free access to Mukerji's Library
मुकुरजी की पुस्तकालय में मुझे स्वच्छन्द जाने का अधिकार है।

Since the accession of our Queen Empress Victoria there has been rapid improvement in science, literature &c
जब से हमारी महारानी भिक्टोरिया गद्दी पर बैठी हैं तब से दर्शन काव्य इत्यादि शास्त्रों में बहुत जल्द उन्नति हुई है।

Fire and plague were the great accidents that destroyed the city of London
दो आफतों से लन्दन नगर का नाश हुआ एक आगलगना दूसरे वबा की बीमारी।

I Will accompany you to Liverpool
मैं आपके साथ लिभरपूल् तक जाऊंगा।

He had an attack of fever accompanied by orchytes
उसे बुखार आता था और उस के साथ पोते की बीमारी भी थी।

The accompanying receipt for Rs 5 bears no signature of the payee It is therefore returned to your Office. Please have it signed and forward it to me without delay.
इस चिट्ठी के साथ जो पांच रुपये की रसीद भेजी जाती है उस में रुपया पानेवाले का दस्तखत् नहीं है इस लिये आपकी दफ्तर में लौटा दीगयी मेहरवानी करके उस में दस्तखत् करा कर हमारे यहां जल्द भेजिये।

According to your instructions I have paid the Babu Rs 385-6-4
तुम्हारी आज्ञानुसार हमने बाबू साहब् को तीन सौ पचासी रुपये छः आने चार्पाइ दिये है।

He is an accomplished scholar.
वह पूरा विद्वान है।

I am his scholar
मैं उन्का शागिर्द हूं।

A was an accomplice with B in the murder of C.
सी के मारडालने में ए के साथ बी भी शरीक् था।

I accosted the stranger and saluted my friend whom I met on my way home

मैंने उस अजनबी को नमस्कार किया और अपने दोस्त को सलाम किया जिन के साथ घर जाने के रस्ते में भेट हुई।

An annual account of the expenditure in connection with the High Court is submitted to the office of the Comptroller General of accounts punctually every year

हाइकोर्ट के मालियाना खरचे का हिसाब कम्प्ट्रोलरजनरेल् औव् ऐकाउन्टस् के दफ्तर में हरसाल मुकर्रर् वक्त पर दाखिल होता है।

The revolted provinces submitted

जिस सूबे के लोग राजा के विरुद्ध थे वह सरणागत हुए।

The office should on no account be closed to-morrow and the day after to-morrow

कल और परसों दफ्तर में किसी कारण बन्दी नहीं होगी।

Give an account of the battle of Arbela

आरबीला में जो लड़ाई हुई है उस का कुछ हाल सुनाओ।

The profits accrued by the mercantile transaction are more than what we expected

सौदागरी के कारबार से जो मुनाफा निकला वह हमारी आशा से अधिक है।

An accurate detail of particulars will be given hereafter

ठीक ठीक ब्यौरा पीछे आवेगा।

They live close to my house

वह हमारे घर के पास रहते है।

What makes you laugh

तुम् क्या देखकर हस्ते हो।

Why do you laugh ?

तुम क्यों हंसते हो ?

The accused was sentenced to five month's rigorous imprisonment

अपराधी को पांच महीना वा मिहनत् कैद रहने का हुकम हुआ।

Learn these sentences by heart

इन् बातों को कण्ठ करो।

I am not accustomed to write in this way

मुझे इस तरह लिखने का अभ्यास नहीं है

Go this way

इस रस्ते जाओ।

My old bones ache

हम बूढे है और हमारी हड्डि में दर्द है।

He is attacked with head ache
उसे सिर के दर्द की बीमारी है।
The exploits of the ancients far surpass the achievements of the moderns.
अगले समय के मनुष्य के कर्म आज काल के आदमियों के काम से बहुत बेहतर हैं।
They eat acid fruits
वह खट्टे फल खाता है।
I acknowledge the receipt of a copy of your Grammar
मैं आप की एक जिल्द व्याकरण का प्राप्तसंवाद देता हूं
This is a true copy of the original
यह असल की ठीक नकल है
I am not acquainted with the subject.
मैं इस मजमून् से वाकिफ नहीं हूं।
They are loyal subjects
प्रजा राजभक्त है।
It is subject to the approval of the Commissioner
यह कमिश्नर साहब के पसन्द के आधीन है अर्थात् उनके पसन्द करने से मजूर होगा।
He is subject to rheumatism.
उसे गठिया है।

All human things are subject to decay.
मनुष्य की सब चीजें नाशवान हैं।
These are the first and the second parts of a book.
यह किताब का पहिला और दूसरा हिस्सा है।
A man of parts will succeed in his attempts.
जिस आदमी को लियाकत् है उस का उद्योग सफल होगा अर्थात् उस का काम सिद्ध होगा।
They were compelled to acquiesce
उन को लाचार राजी होना पडा।
The work is intended to facilitate the acquirement of a foreign tongue.
इस किताब का अभिप्राय यह है कि इस से परदेशी भाषा सहज में आजायगी।
The jury acquitted the prisoner.
पञ्चायत् ने कैदी को रिहाई दी।
He crossed the river.
वह आदमी नदी पार होगया।
It would be an act of benevolence on your part
यह तुम्हारी तरफ से बडे उपकार का काम होगा।

By Act V of 1886 he is not entitled to gratuity सन् १८८६ के पांचवें आईन के अनुसार वह इनाम का अधिकारी नहीं हो सक्ता अर्थात् इनाम नहीं पासक्ता।

We judge of a man's character by his actions हम मनुष्य के काम देख कर उन की चाल चलन जान्ते हैं।

I do not want any thing like it but the very thing itself हम वही चीज् चाहते हैं उसके माफिक कोई चीज् नहीं चाहते।

Do you like your work ?
तुम अपना काम पसन्द करते हो ?

He is very active
वह बडा चालाक है।

By actual multiplication we get the product easily
गुणा की प्राकृति रीति से हम की सहज में गुणफल मिल जाता है।

Get him a chair उन्हें कुर्सी ला दो।

Addition, subtraction, multiplication, and division are the four ordinary rules of Arithmetic जोडना घटाना गुणा करना और भाग देना यह चार हिसाव के साधारण कायदे हैं।

Drink the milk दूध पीओ।

He is addicted to drinking उसे शराब पीने की लत् पड गयी है।

He is devoted to science
उसे विद्या का शौक् है।

He addressed the assembly
उसने सभाके लोगों से कहा।

Address me at No 5, College Street, Calcutta
हम को नम्बर पाच कौलिज स्ट्रीट् शहर कलकत्ता इस पते से (खत् लिखना)

The salary is not adequate
यह तखाह (हमारे) लायक नहीं है।

He adheres to the doctrines of his own religion वह अपने धर्म्म के उपदेश पर कायम है।

He is in the adjacent village
वह एक गाव में रहता है जो यहां से नजदीक है।

They are in the adjoining room
वह इस कमरेके बराबर कमरे में है।

There is a row of contiguous buildings वहां पर बराबर मकानों को कतार है।

The case is adjourned for 5 months, मुकद्दमा पाच महीने के लिये मुल्तवी रहा।

The case is serious मामला भारी है

The plural adjuncts do not affect the singular nominatives in their agreement with verbs संयुक्त शब्दो

के बहुवचन होने से कर्त्ता और क्रिया के एकवचन होने में परिवर्त्तन नहीं होता है

His accounts were adjusted
उन का हिसाब ले होगया था।

The clock is adjusted
घडी ठीक करदी गयी है।

He administered the estate of James during his minority जब जेम्स साहब नाबालिग थे तब उन्होंने उसकी जायदाद की कारगुज़ारी की थी

The admiral ordered his subordinate naval officers to oppose the enemy. जहाज के सरदार ने अपने मातहत् अफसरों को हुकम दिया कि तुम् दुश्मन् से मुकाबला करो।

Are you an admirer of Milton ?
तुम मिल्टन् साहब की तारीफ करते हो

He paid the admission fee उस ने भर्ती कराई का रुपया दे दिया है।

I do not admit it.
हम यह बात नहीं मानते।

The book was adopted in schools
वह किताब विद्यालय में जारी होगयी थी।

He is an adopted son
वह गोद लिया लडका है।

The adoration of the Deity is the best means of attaining salvation ईश्वर का भजन मुक्ति प्राप्त होने का विशेष उपाय है।

The room was adorned with pictures वह कमरा तसवीरों से सजा हुआ था।

He is an advanced student
वह विद्यार्थी हुशयार है।

The money paid in advance was deducted from the amount
जो रुपया पहिले दिया गया था इस रकम में से उस का मुजरा कर लिया।

The advantages of alliance enhanced our blessings दोस्ती के मौके से हमारी बरकत् बढ गयी।

He is taking advantage of your absence तुम्हारे न आने से उस का सुभीता हुआ है

Thine is the adventure, thine the victory यह तेरी ही मुहिम्म है यह तेरी ही फतेह है।

The adventures of his life are full of important events उस के जीवनचरित्र के अहवाल् में बडी बडी बातें हैं।

Satan is called the adversary of God शैतान को ईश्वर का शत्रु कहते हैं

They advertised the escape of the prisoner in the Calcutta Exchange Gazette
कलकत्ता एक्स्चेञ्ज गेज़िट में उन्होंने

कैदी के भागने का इश्तिहार दिया है।
Had I been aware of this I would not have advised you to write verses? अगर मैं पेशतर ऐसा जानता तो तुम्हें काव्य लिखने की सलाह नहीं देता
Aerial spirits wander in the air आकाश पर चलनेवाले अर्थात् भूत शून्य पर फिरते हैं।
The man has no spirit
उस आदमी को हिम्मत नहीं है।
He is my spiritual guide
वह हमारे गुरू हैं।
It is injurious to health
इससे तंदुरुस्ती में खलल आजाता है।
He was seen from afar
वह दूर से नजर आया।
I saw him afar off
हमने उसे दूरसे देखा।
He is an affable and courteous gentleman. वह बडे मिलनसार सुशील आदमी हैं।
He that is entangled in worldly affairs unfits himself for the service of God जो आदमी दुनिया के काम में फसा है उससे ईश्वर का भजन नहीं होता।
Our relations forsake us हमारे रिश्तेदार हमें छोडकर अलग होजाते हैं
He assumed the air of a learned man but it is merely affectation उस ने विद्वान का रूप धारण किया है परन्तु वह केवल बनावट् है।
The affection of a father towards his son is natural पिता का स्वभाव है कि वह पुत्र से स्नेह करता है।
He is a natural son of James
वह जेमस् साहब को रखडी का बेटा है
I am reading natural history
वह पुस्तक जिस में पशु का बयान है उसे हम पढते है।
The affidavit was signed in my presence हमारे सामने हलफ्नामे पर दस्तखत् हुआ था।
There is some affinity in the different languages
भिन्न भिन्न भाषा में किसी कदर मेल है।
He affirmed it to be true.
उस ने कहा कि यह सच है।
That syllable was affixed to the original word वह शब्द का अंश असल शब्द पर लगाया गया है।
Here affix the stamp of the receiving office जिस दफ्तर में दाखिल होता है उस दफ्तर को मुहर यहां पर करना चाहिये।
It was written on a stamp of Rs two यह दो रुपये के इस्टाम कागज पर लिखा गया था।

My heart was afflicted
मेरा दिल दुखी था।
The earth affords fruit.
जमीन में फल होता है।
None could afford relief
कोई शान्त नहीं कर सका था।
Dreams affright our souls
स्वप्न से हमारी आत्मा डरती है।
How many souls are there?
कितने आदमी हैं?
He walks on foot वह पैदल जाता है
It is one foot in length.
यह पांच गिरह लंबा है।
I am afraid he will soon forget his task मुझे यही डर है कहीं वह अपना काम झट् भूल जाये।
Come after six weeks.
छः हफ्ते बाद आओ।
Look after these men.
इन लोगों का काम देखो।
Look after the children.
लड़कों की खबरदारी करो।
They looked down upon me.
वह हमें नीच समझते हैं।
It looks like n.
यह अक्षर एन् मालूम होता है।
Look at me मेरी तरफ देखो।
I have n't looked at your book.
मैंने तुम्हारी किताब अभी नहीं देखी है

Come at five p. m
शाम को पांच बजे आओ।
Come at four a. m
रात को चार बजे आओ।
Repeat it over and over again.
इसे बारबार कहो।
There are clouds over our head.
हमारे सिर के ऊपर बादल है।
My service is over
हमारी नौकरी हो चुकी।
The summons was served on him.
उस को अदालत में तलबी का परवाना दिया गया था।
He was summoned in the Court
अदालत में उस को तलबी हुई।
The figures against the names of articles show how much they are worth चीजों के नाम के बराबर जो अङ्क लिखे हैं उन्हीं से उन का दाम समझा जाता है।
This is against the rules
यह नियम के विरुद्ध है।
The articles of peace are the following
सुलह की शर्तें नीचे लिखी जाती हैं।
Follow me. हम जो करें सो करो।
He will cut a pretty figure in the world वह दुनिया में मशहूर होगा।

The aged man replied
बूढे आदमी ने जवाब दिया।
He is Dr Johnson's agent
वह डाक्तर जौनसन् साहब का गुमाश्ता है।
He is a Doctor of Divinity
वह धर्म्मशास्त्र के पण्डित है।
The doctor could not cure him
वैद्य उसे आराम नहीं कर सका।
His countenance looks agitated
उस के चेहरे से मालूम होता है कि वह घबरा गया है।
The water is agitated
पानी लहरा रहा है।
Long ago बहुत दिन हुए।
The agonies of his death were very severe indeed हकीकत् में उसे अन्तकाल में बडी तकलीफ थी।
The climate of Calcutta did not agree with me कलकत्ते की आबहवा हमें माफ़कत न आई।
We do hereby agree
हम इस (दस्तावेज मे) इकरार करते है।
There is an agricultural Society in Calcutta कलकत्ते में खेती बाडी के वास्ते एक सभा है।
He is suffering from ague
उसे जूडी आती है।
Ah who can tell how hard it is to acquire fame
हाय कौन कह सक्ता है कि नाम्वरी हासिल करना कैसा कठिन है।
I will do it without your aid
हम तुम्हारी मदद बिना उस काम को कर लेंगे।
He is ailing
वह बीमार है या तकलीफ में है।
That was the point aimed at
यही बात ठानी गयी थी।
Can you point out Agra in the map?
तुम नक्शे में आगरा दिखला सक्ते हो।
Alarm and resentment spread through the camp लश्कर में सब डर गये और खफा हुए।
His feelings are dead
उस में दया नही है।
Alas! I am undone
हाय मैं मारा गया।
There is an alehouse on the Rhine राईन् नदी के किनारे एक शराब की दुकान है।
You are deficient in Algebra
तुम को बीजगणित में कम लियाकत् है
He alighted from his horse
वह घोडे से उतरा।
They are all alike concerned in it
वह सब उससे इलाका रखते है।

The defendant alleges
मुद्दाअलेह कहता है।
Allegiance to our King is incumbent on us हमारे बादशाह की ताबेदारी हम पर फर्ज है।
The Amir of Kabul is an ally of the British Government
काबुल के बादशाह अंगरेजों के दोस्त हैं।
The alligator is an amphibious reptile
घड़ियाल एक ऐसा रेंगता हुआ जानवर है जो जल और स्थल में रहता है।
Every man must be contented with what is allotted to him
हर मनुष्य को चाहिये जो कुछ उन्हें मिला है उस से खुश रहें।
Will not your circumstances allow you to continue your study?
क्या तुम्हारी अवस्था ऐसी नहीं है कि तुम पढते जाओ।
I have not got my allowance for the last month अभीतक मुझे पिछले महीने की तनखाह नहीं मिली।
It will last long
वह बहुत दिन रहेगा।
There is no coin without alloy
सब सिक्के में खाद है।
It is a new coined word
यह नया बनाया हुआ शब्द है।

This story alludes to a recent transaction इस कहानी से कोई हाल की बात जाहिर होती है।
Happiness allures me from far yet as I follow flies सुख मुझे दूर से लुभाता है और ज्यों ज्यों मैं उसे पकड़ने जाता हूं वह भागता है।
Have you got an almanac?
तुम्हारे पास पत्रा है?
The Almighty Lord protects created beings सर्वशक्तिमान् ईश्वर सकल जीव की रक्षा करता है।
Almond is found almost in every part of India. हिन्दुस्थान के बहुत स्थान में बादाम मिलता है।
He would bestow alms on the poor वह गरीब को दान देगा।
There is a pleasure in writing poetry which is known to poets alone काव्य लिखने में एक आनन्द है जिसे केवल कवि लोग जानते है।
Come along चले आओ।
Read aloud चिल्लाके पढो।
The English alphabet is not difficult अंगरेजी वर्णमाला कठिन नहीं है
It has already been done
यह पहिले ही से होगया है।
There is no altar in that church
उस गिरजे में यज्ञवेदी नहीं है।

Have you made any alterations? तुमने कुछ बदल दिया है?

They had leisure during the week alternately उन्हें इस हफ्ते में बीच बीच में फुरसत् थी।

Although there are many candidates yet I have every hope of success अगरचि बहुत उम्मेदवार हैं तौभी मुझे कार्य्यसिद्धि होने की आशा है

He has not yet corrected the verses उसने अभी तक श्लोक शोधन नहीं किये।

He has not yet mastered the phrases of the pamphlet वह अभी तक उस छोटी पुस्तक की इबारत में निपुण नहीं है।

He is both a mint master and a school master वह टकसाल का अधिपति है और पाठशाला का अध्यापक भी है।

Mr Platts is not here just now इस वक्त प्लैट् साहब यहां नहीं है।

Justice Markby is the most distinguished judge of the High Court विचारपति मार्कबी साहब हाइकोर्ट के बड़े नामी जज् हैं।

There is a high building in the town शहर में एक ऊंचा मकान है।

His Highness the Maharaja of Jaipur arrived at Calcutta on the 26th instant इस महीने की छब्बीसवीं तारीख को जयपुर के महाराजा कलकत्ते में आये थे।

He instantly came वह फौरन आया।

At the instance of the Post Master, Calcutta, I beg to remind you of the submission of the account by the 5th proximo कलकत्ते के पोस्टमास्टर की हुकम से हम तुम्हें याद दिलाते हैं कि आइन्दा महीने की पाचवी तारीख तक हिसाब दाखिल करो।

I disdain submission मुझे ताबेदारी पसन्द नहीं।

The altitude of a mountain can be discovered by means of mathematical science गणित विद्या के ज़ोर से पहाड की उंचाई मालूम होजाती है

The forces in Egypt were removed to Constantinople मिसर की फौज कुसतुनतुनया में भेजी गयी

The office of Mr George is removed to Hare Street No 5 जौर्ज साहब का दफ्तर् हेयर् ष्ट्रीट में नम्बर पाच मकान पर उठ गया है।

He was forced to retard the progress of learning उसे नाचार इल्म की तरक्की के विषय हर्ज डालना पड़ा।

Lac is a principal ingredient in sealing wax.
मुहर लगाने में लाख असल चीज है।
He is the principal of the institution
वह मदरसे का प्रधान शिक्षा देनेवाला है
He instituted a suit
उसने नालिश की।
He has a suit of clothes.
उसके पास पूरे कपडे हैं।
That won't suit you
यह तुम्हारे लायक न होगा।
Costly laces are worn by the English.
अंगरेज कीमती गोटा पहनते हैं।
He is a worn out soldier
वह थका हुआ सिपाही है।
Have you got the bill of lading ?
जिस माल को बुझाई हुई उस का पुर्जा तुम्हारे पास है।
That bird has a thick bill
उस चिडिया की चोंच मोटी है।
The forest is thick यह घना वन है
Ladders are made of wood, rope, or metal &c
लकडी रस्सी या धातु इत्यादि से जो जीना बने उसे लैडर् कहते है।
He was wandering in the woods
वह जङ्गल में घूमता था।

He was lagging behind
वह पीछे रह जाता था।
There are many lakes in America
ऐमेरिका में बहुत से झील हैं।
I met a lame man in a lane एक गली में मुझे एक लँगडा आदमी मिला
The Saviour Jesus Christ is the lamb of God.
हजरत ईसामसीह ने लोगों के उद्धार के लिये अपनी जान दी इस लिये ईश्वर के यहां उन को बलिदान स्वरूप भेड का बच्चा कहते है क्योंकि भेड के बच्चे को यहूदी बलिदान देते थे।
A man laments his errors and deplores the ruin they have brought on his family
लेमेण्ट ऐसा अफसोस है जो मनुष्य की भूल से हो और डिप्लोर ऐसा अफसोस है जो उस के कुनबे पर तबाही आने से हो।
Mothers bewail the loss of their children
माता अपने लडकों के मरने पर रोती हैं
A lancer is a soldier armed with spear नेज़ाबरदार एक सिपाही है जो बर्छी लिये रहता है।
The surgeon with a lancet opened the tumour
जर्राह ने नश्तर से फोडा चीरा।
Open the door दरवाजा खोलो।

The ship landed at Plymouth.
जहाज प्लीमथ पर पहुंचा।
It is dry land यह खुशकी है।
He is a landlord under whom there are many tenants.
वह जमींदार है और उस के आधीन बहुत प्रजा हैं।
*In the alehouse the landlord's* daughter raised her hand and said there is the eternal spring in heaven.
शराबखाने में भटियारे की लडकी ने हाथ उठाकर कहा स्वर्ग में सदा बसन्त है
It is evening now and the landscape is no more lovely.
अब शाम हुई और मैदान खूबसूरत नहीं मालूम होता है।
Five souls were destroyed
पांच जने मरगये थे।
His limbs are languid.
उसके हाथ पांव कमजोर हैं।
A languished heart is always afraid of coming misfortune.
पस्त हिम्मत को हमेशा आफत का डर रहता है।
The lantern was dimly burning
लालटेन धीमी जलती थी।
My eyes are burning
मेरी आंखों में जलन है।

Let him sit on my lap.
उसे मेरी गोद पर बैठाओ।
Every thing disappears with the lapse of time.
समय बीतने से सब चीजें लुप्त होजाती हैं
The pupils were lashed.
शागिर्दों पर मार पडी थी।
*The lad and the lass were both* dishonest.
लड़का और लड़की दोनों बेईमान थे।
He arrived late.
वह देर करके आया।
He arrived lately
उस को आये थोडा अरसा हुआ।
We have received late intelligence.
हम को हाल की खबर मिली है।
The late Bishop of Calcutta was the chairman of the Bethune Society.
कलकत्ते के मृत लाटपादरी साहब बेथुन सोसाइटी के सभापति थे।
I know all about the late administration
हम आगे का बन्दोबस्त जानते हैं।
He stood on even ground.
वह चौरस जमीन पर खड़ा हुआ।
There is no ground of complaint.
फरयाद का कोई सबब नहीं है।

Is the number of the stars even or odd ?
तारों की संख्या सम है या विषम।
Even in that case there is likelihood of a little profit. उस हालत में भी थोड़े नफे की सम्भावना है।
It is a pen case यह कलमदान है।
I want to attend your excellent lectures in the evening मैं शाम को आप से सबक लेना चाहता हूं।
Laudanum is a tincture of opium
अफीम के अरक को लौडिनम् कहते हैं।
He used to lavish money on vices and amusements. वह बुरे काम और तमाशे में रुपया बरबाद करते थे।
They launched the ship
उन्होंने जहाज बहा दिया।
The laws of tyrants grind the poor
अत्याचारी नीति से गरीब पिस जाते है।
I saw a fawn play on the lawn.
मैंने एक हिरण के बच्चे को मैदान में खेलते देखा।
Do not throw stones. पत्थर मत फेंको
It is marked thus
इस में इस तरह से चिह्न दिया गया है।
Do you wish to be stout and strong ? तुम मजबूत और बलवान हुआ चाहते हो ?

Do not spit on the floor
फर्श पर मत थूको।
The fine was remitted.
जुरमाना माफ होगया था।
The money was remitted to him
उस के पास रुपया भेजा गया था।
The rose is sweet
गुलाब खुशबूदार है।
He is a logician वह नैयायिक है।
He brought a suit in the lower court उसने छोटीअदालत में मुकद्दमा दायर किया।
It is a lucid substance
यह साफ चीज है।
He is very lucky
वह बडा भाग्यवान है।
*It is a lucrative business*
यह मुनाफे का काम है।
It is a luminous body.
यह ज्योतिमय पदार्थ है।
He plays on his lyre
वह बीणबजाता है।
It was a lunar eclipse
चन्द्रग्रहण लगा था।
He is a Magistrate. वह मेजिस्ट्रेट् हैं
He is lazy वह सुस्त है।
They are leaning to their old customs.
वह अपनी पुरानी चाल चलते हैं।

A leap year is one divisible by four. जिस सन को चार से भाग दे कर कुछ न बचे उसे लीप् ईयर् कहते है।
He is a learned man वह विद्वान है
Shoes are made of leather.
जूते चमड़े के बनते है।
Apply leeches जोंक लगाओ।
It is found in the legends
यह कहानी में है।
It is a legible manuscript
यह लिखना साफ पढ़ा जाता है।
They are legitimate heirs.
वह हकदार वारिस हैं।
I have no leisure. मुझे फुर्सत नहीं।
It is a level piece of ground.
यह जमीन बराबर है।
The tax was levied.
महसूल अदा किया गया था।
He is liable to imprisonment.
यह कैद होने के लायक है।
He is subject to disease.
वह रोगाधीन है।
He is a liar. वह झूठा है।
A liberal education is such as is extended beyond the practical necessities of life.
जीविका निर्वाह के लिये जितनी विद्या आवश्यक है उससे जो अधिक विद्या हो उसका नाम लिबरेल् एडुकेशन् है।

His liberality relieves the poor.
उसके दान से दरिद्रों को सहायता मिलती है।
There is a great library in the Village of Uttarparah.
उत्तरपाडा गांव में एक बडा पुस्तकालय है
He is licensed to sell wine.
उसे शराब बेचने की सनद मिली है।
A licentious man is always unhappy. लम्पट सदा दुखी रहते हैं।
The dog licks the wound.
कुत्ता घाव चाटता है।
The plan of extortion had been adopted in lieu of the scheme of confiscation.
कुर्की की तदबीर के बदले जबर्दस्ती लेने की तदबीर अमल में आई थी।
The Major has now become the Lieutenant Colonel.
मेजर साहब लेफ्टिनेण्ट कर्नेल् हो गये
Lift that box. वह सदूक उठाओ।
I am likely to start to-morow.
सम्भव है कि हम काल रवाने हों।
Are you going to start with your grammar? तुम व्याकरण आरम्भ करोगे
It is a limpid stream.
यह साफ धारा है।
The medicine has no lime.
इस दवा में चूना नहीं है।

The disease is lingering
यह बहुत दिन रहनेवाली बीमारी है।
He is a linguist
वह भाषा जाननेवाला है।
Letters uttered by the lips are called labials.
जिन अक्षरों का उच्चारण होंठ से होता है उन्हें ओष्ठवर्ग कहते हैं।
It is a liquid substance.
यह तरल पदार्थ है।
The debts were liquidated
कर्ज्ज बेबाक होगया था।
He lisped a few words.
उसने तुतला कर कुछ कहा।
Let me see the list of the books
मुझे किताबों की फेहरिस्त देखने दो।
Listen to me मेरी बात सुनो।
It is a literal translation.
यह लफजी तरजुमा है।
He is a literary man. वह विद्वान है
Is it printed or lithographed?
यह सीसे के हरफों में या पत्थर के छापे में छपा है?
The property under litigation does not belong to him
जिस जायदाद का मुकद्दमा होरहा है वह उन का नहीं।
The carriage is loaded.
गाडी बुझाई की गयी है।

It is a loadstone
यह चुम्बक पत्थर है।
He attended the Loan Office
वह उस दफ्तर में गता जहां कर्ज्जा मिलता है।
He loathed his food.
उसे खाना नही भाता था।
Apply to the Local Government
अपने स्थान के हाकिम को दरखास्त दो
The room is locked up.
कमरे में ताला लगा है।
The locusts destroy corn
टीडी अनाज का सत्यानाश करती हैं।
He was loitering around the garden.
वह बाग के चारों तरफ डोलता था।
I long to see you
मै तुम से मुलाकात करना चाहता हूं।
The looking-glass is broken
आईना टूटा है।
The loom is the favourite instrument of Minerva तांत मिनर्भा देवी का दिलपसन्द औजार है।
He lopped the branches of the tree
उसने पेड की डालियां काट डाली।
I am lord of the fowl and the brute
मै पक्षी और पशु का मालिक हूं।

The Lord is Omniscient.
ईश्वर सर्वज्ञ हैं।
Your Lordship may consider.
हुजूर खयाल कीजिये।
Let us try our lot.
हम अपनी किस्मत आजमायें।
He lost Rs five hundred in the lottery.
उसने शरती में पांच सौ रुपये खोये।
There are lots of men.
वहां बहुत से आदमी हैं।
He is a lounger. वह डांवा डोल घूमता है अर्थात् अपना समय नष्ट करता है।
He reads with a loud voice.
वह चिल्ला के पढ़ता है।
It is a lump sum.
यह थोक रुपया है।
He is suffering from disease of the lungs. वह फेंफड़े की बीमारी से तकलीफ पाता है।
It is the lust of wealth that makes him work.
धन की इच्छा से वह काम करता है।
Whoever looketh on a woman to lust after her has committed adultery with her already in his heart. जिसने किसी औरत की तरफ बद निगाह से ताका उसने दिल में उस के साथ जिना किया।

His eyes have the lustre of diamond.
उस की आंखों में हीरे की चमक है।
Let us check the luxuriant growth of grass. आओ हम फजूल घास काट कर फेंक दें।
He leads a luxurious life.
वह ऐश करता है।
He had a mace in his hand.
उस के हाथ में लाठी है।
The machine is going on wrong.
कल ठीक नहीं चलती।
Madam, would you lend me your book?
बीबी जरा अपनी किताब हमें देना।
They set fire to the magazine.
उन्होंने सिलहखाने में आग लगा दी।
The general is magnanimous.
फौज के अफसर बड़े हिम्मती हैं।
It has a magnetic attraction.
वह चुम्बक पत्थर के माफिक खेंचता है।
The streets are marshy.
सडक में कीचड़ है।
He is a silly man. वह बेवकूफ है।
It is a silver ring.
यह चांदी की अंगूठी है।
Similarly the angle A is equal to the angle B इसी तरह कोना ए कोना बी के बराबर है।

The statement is simple.
उस का बयान साफ है ।
The simple believeth every word
बेवकूफ हर बात का विश्वास करता है ।
I simply touched his head.
मैंने जरा उस का सिर छूआ ।
Is it a material or immaterial substance ?
यह वस्तु साकार है या निराकार ?
The matrimonial ceremony was performed ब्याह हो गया था ।
Grave from her cradle in so much that she was a matron before she was a mother वह लडकापन से ऐसी गम्भीर थी कि लड़के होने से पहिले वह घर की मालिकिन बन गयी ।
The prince is mature in years.
राजा वृद्ध हैं ।
The draft will be paid at maturity
मिती पर हुण्डी का रुपया मिलेगा ।
It is a copy of the original draft.
यह असल मसौदे की नकल है ।
One maund of silk may be required by the end of May.
मे महीने के आखिर तक एक मन रेशम की जरूरत होगी ।
Some are bewildered in the maze
वाले पेंच में फंसजाते हैं ।
Sometime ago कोई समय हुआ ।

It is the usual time of eating meals
यह खाना खाने का मामूली वक्त है ।
Measure it इसे नापो ।
In the meantime he finished his work. इस अर्से में उसने अपना काम तमाम किया ।
Meat means food in general, also flesh of animals taken as food
मीट् के माने किसी तरह की खुराक और जो मांस भोजन किया जाता है उसे भी कहते हैं ।
He got a medal उसे तगमा मिला ।
You should not meddle in the matter that does not belong to you
जो तुम्हारा नहीं है उस में दखल न दो ।
Hindustani is the medium of communication between the people of the different parts of India
हिन्दुस्थान के हर स्थान के लोग हिन्दुस्थानी भाषा के द्वारा आपस में बात चीत करते हैं ।
Moses was very meek.
हजरत मूसा बडे शान्त थे ।
The meeting will be held on the 30th instant. इस महीने की तीसवीं तारीख को सभा होगी ।
Remove melancholy thoughts.
दुःख के खयाल दूर करो ।

The child was lulled with the sound of melody.
मीठी आवाज सुन कर लड़का सोगया।
It is a melodious song.
यह गीत सुनने में मीठा है।
We like the taste of the melon.
हम तरबूज चखना चाहते हैं।
It is melted butter. यह घी है।
It is a memoir of the author.
यह ग्रन्थकारक का उपाख्यान है।
Your memorialists were not aware of this. दरखास्त करनेवाले यह बात नहीं जानते थे।
His memory is retentive.
उस की स्मरणशक्ति विशेष है।
He is a menial servant.
वह नीचे दरजे का नौकर है।
He is attacked with mental disease उसे वहम की बीमारी है।
We have no mercenaries
हमारे यहां ऐसे सिपाही नहीं हैं जो ठीके की नौकरी पर परदेश जाते हैं।
He is a silk mercer
वह रेशम बेचता है।
The boat lies at the mercy of the weather. नाव मौसम के आधीन है।
The sun sat high on his meridian tower.
सूर्य अपने दुपहरी के बुर्ज पर चढ़ा है।

Their merits are unknown to us
हमें उनकी लियाकत नहीं मालूम।
It is a merry jest.
यह मजे की दिल्लगी है।
We all live in the same mess
हम सब एक साथ रहते हैं।
It is a welcome message.
यह खुशखबरी है।
The messenger has arrived.
दूत आया है।
The expression is metaphorical.
यह वाक्य अलङ्कार युक्त है।
Do you know metaphysics?
तुम दर्शन शास्त्र जानते हो।
What is the moral of the Traveller?
ट्रेभेलर् पुस्तक का उपदेश क्या है?
Moreover we are not even acquainted with the subject सिवाय इसके हम यह बात जानते भी नहीं।
Man is mortal. सब आदमी मरेंगे।
It was mortgaged.
यह गिर्वी रक्खा गया था।
There is a large mosque in that street.
उस सड़क पर एक बड़ी मसजिद है।
In what metre are the following verses? नीचे जो श्लोक लिखे हैं वह किस छन्द में है?

Benares is midway between Calcutta and Agra. कलकत्ता और आगरे के बीच में बनारस है।
She is a midwife. वह दाई है।
This is mine यह चीज हमारी है।
There is a gold mine.
वहां पर एक सोने की खान है।
It is a mineral substance
यह खान की चीज है।
He is a guardian of the two sons of the deceased who are still minors
वह उस मरे हुए मनुष्य के दोनों नाबालिग बेटों की रखवाली करते हैं।
She is very modest
वह बहुत शरम करती है।
Mow the grass घास काटो
It is mud यह मट्टी है।
It is a mule यह खच्चड है।
The mutiny of the soldiers is not owing to the misconduct of the military officers
सिपाहियों का बलवा जंगी अफसरों के बदचलन के सबब नहीं है।
It is a large mouse यह बड़ा चूहा है
It is a mourning dress
यह गमी होने पर पहनने के कपडे हैं।
What is your motive ?
तुम्हारा अभिप्राय क्या है ?

Is your mother alive ?
तुम्हारी मा जिन्दा हैं ?
His method of teaching is good
उसकी पढाने का तरीका अच्छा है।
London is the metropolis of Great Britain
ग्रेटब्रिटिन् की राजधानी लण्डन है।
Vice is a monster of so frightful mien बदी विकटरूपी राक्षस है।
As to be hated needs but to be seen अवज्ञा करने में फकत् देखने की देरी है।
Love God with all thy heart, with all thy soul and with all thy might ईश्वर पर अपने दिल अपनी आत्मा और अपनी शक्ति से ध्यान धरो।
He might have seen
वह देख सकता।
He is of mild disposition.
वह नरम दिल है।
Wheat is ground in the mill
गेहूं चक्की में पीसा जाता है।
It is a millenary shop.
यह टोपी गोटा इत्यादि की दूकान है।
There were millions of men in the town नगर में लाखों मनुष्य थे।
The king is displeased with his ministers
राजा अपने मन्त्रियों से नाराज है।

The minister of the church will be here just now.
गिर्जाघर के पादरी साहब अभी आवेंगे।
He holds a mirror in his hand.
उस के हाथ में दर्पण है।
Can you answer miscellaneous questions? तुम सब तरह के सवालों का जवाब दे सकते हो?
The boy was mischievous.
वह लड़का दुष्ट था।
He is a great miser.
वह बड़ा कंजूस है।
He missed the train.
उसे रेल नहीं मिली।
She is a miss. वह कुमारी है।
Miss Rose is not here.
बीबी रोज् यहां नहीं है।
He is going to do his mission.
वह अपना काम करने जाता है।
He is a member of the Scotch Mission वह स्कौटलैण्ड के पादरियों की सभा के समाध्यक्ष हैं।
He is a missionary in Calcutta.
वह कलकत्ते के पादरी हैं।
The sky is covered all over with mist. आसमान में कोहार हो गया।
Rome was once the mistress of the world. एक समय रोम के आधीन सारी दुनिया थी।

There was a mistress in every garden. हर बाग में एक माशूक है।
Missis Platts is going to Agra.
बीबी प्लैट्स् आगरे जाती है।
You have misunderstood the passage.
तुम उस मुकाम को नहीं समझे।
There was some misunderstanding among them.
उन में कुछ झगड़ा था।
Gold is mixed with dust.
सोने में मट्टी मिली रहती है।
Have you got fever mixture?
तुम्हारे पास वह अरक है जो बुखार में देते हैं।
Let me see your mode of teaching.
आओ तुम्हारे पढ़ाने का तरीका देखें।
It was a mock fight.
यह झूठी लड़ाई है।
The climate is moderate.
आबहवा मातदिल है।
The price is moderate.
दाम कम है।
He modifies his severe decree.
उसने अपने हुकम की सखती में कुछ कमी की।
He modified the terms of contract. उसने ठेके की शरतें बदल दीं।

The moiety of profits is due to me आधे नफे में हमारा हक है।
The air is moist हवा तर है।
The water of the river is sotopped by moles.
बांध से नदी का पानी रुक गया।
There is a mole on his face
उसके मुंह पर तिल है।
Moles dig out the earth.
छछूंदर जमीन खोदते हैं।
I will send a monitor to teach this class मैं इस दरजे को तालीम के लिये एक विद्यार्थी भेज दूंगा।
Have you no monitor to direct you? तुम्हें सिखाने को कोई शिक्षा देनेवाला नहीं है?
They monopolized sugar.
उन्होंने शक्कर बेचने का इजारा लिया।
The sea breaks the monotony of objects in the land समुद्र की, सब जमीन में चीजों का एक ढङ्ग नहीं रहता
The monsoon will change its course
मौसमी हवा और तरफ से चलेगी।
What is your monthly expense?
तुम्हारा माहवारी खरचा कितना है?
There stands a monument in the Maidan of Calcutta
कलकत्ते के मैदान में एक मीनार है।

They moored the ship.
उन्होंने जहाज का लंगर डाला।
A morsel of your bread will be quite sufficient for me एक टुकड़ा रोटी का हमारे वास्ते बहुत होगा।
It was the motto of an eminent bishop, "Serve God and be cheerful"
एक बड़े पादरी का यह सिद्धान्त था कि ईश्वर का भजन करो और खुश रहो।
It is an arch of an ancient mould
वह पुराने ढंग की महराब है।
He got to the top of the mound
वह टीले की चोटी पर चढ गया।
He muffled the strings of a drum
उसने ढोल को उतार दिया।
There was a great multitude of people in the city
शहर में लोगों की बड़ी भीड थी।
His arms are muscular.
उसके हाथ मजबूत हैं।
We get musk from musk-deer
हमें मृग से कस्तूरी मिलती है।
He was seen with a musket in his hand
उसे बन्दूक हाथ में लिये देखा।
Musquitoes sting us specially in summer and the rainy season
मच्छड हमें काटते हैं विशेष करके गर्मी

और बरसात में।

The borders of the hat are wrought with muslin टोपी के हाशिये पर तंजेब का काम है।

Mustard is useful as a medicine in particular diseases

सरसों विशेष रोग के औषधि होने के सबब से बड़े काम की चीज है।

The troops were mustered for parade

फौज कवायिद के लिये जमा होगयी थी

Have you gone through the Grecian Mythology?

तुमने यूनानी देवमाला पढी है।

It is a magnificent building

यह बडा मकान है।

It is a magnifying glass.

वह वह शीशा है जिस से चीजें बड़ी दिखलाई देती हैं।

In affairs of magnitude disdain not to take counsel. बड़े बड़े कामों में सलाह लेना कबूल करना चाहिये।

The maiden bears a good character. उस कुवांरी की चाल अच्छी है।

She is a maidservant

वह टहलनी है।

His face shone with divine majesty बडी रौनक से उस का चेहरा दमकता था।

Her Majesty the Queen summoned the Parliament.

महारानी ने पार्लेमिंट की सभा के अधिवेषण के वास्ते हुकम दिया।

I am writing letters for the mail.

मैं विलायती डांक की चिट्ठियां लिखता हूं।

It is a male child. यह बेटा है।

It is only malice that led him to do so.

बदख्वाही के सबब उसने ऐसा किया।

His papa and mama sent him to school. उसके मा बाप ने उसे मदरसे में भेजदिया।

He is a manager of the Press

वह छापेखाने का मुखतार है।

The mango is sweet

यह आम मीठा है।

The manner of writing is not known to him.

उसे लिखने का तरीका नहीं मालूम।

Mankind are frail मनुष्य निर्बल हैं

These have their mansions in one grave.

इन सभों का मकान एक ही कबर में है

He is guilty of manslaughter.

वह नरहत्या का अपराधी है परन्तु उस ने मारडालने के इरादे से नहीं मारा।

The mantle is made of Satin.

लबादा साटिन का बना है।

It requires manual labour
इस में हाथ की मिहनत का काम है।
It is a manual of laws
यह आईन की छोटी किताब है।
Anger and envy marred his features क्रोध और ईर्षा से उस का चेहरा बिगड गया।
Quick march जल्दी चलो।
He will be here in March
वह मार्छ महीने में यहां आयेंगे।
There is a note in the margin
किनारे में टीका लिखी है।
It is lying on the margin of the river यह नदी के किनारे पडा है।
This amount is the margin between the purchasing and the selling price खरीद और बिक्री से जो कुछ अधिक होता है उसे मुनाफा कहते हैं।
It is a martial nation
यह जंगी कौम है।
Stephen was the first Christian martyr इस्टीफिन् साहब ने ईसाई धर्म के लिये पहिले ही पहल अपनी जान दी।
It is a marvellous event.
यह आश्चर्य वृत्तान्त है।
He is an expert mason.
वह होशियार मेमार है।

They heard mass
उन्होंने भजन सुना।
The people of the town were massacred
शहर के लोग कतल किये गये थे।
It is a ship of two masts.
यह दो मस्तूल का जहाज है।
Sit on this mat इस चटाई पर बैठो
They have no building materials
उनके यहां इमारत बनाने का सामान नहीं है।
The barber pared the nails
नाई ने नाखून कतर दिये।
He was enjoying a good nap
वह अच्छी नींद में था।
Where is my napkin?
मेरा अङ्गोछा कहां है।
In English there are twenty six letters namely from a to z अंगरेजी में २६ अक्षर हैं अर्थात् ए से ज़ेड् तक।
Narrate the events which led to the Russo Turkish war रूस और रूम की लडाई का वृत्तान्त कहो।
The letter has a nasal sound.
यह अक्षर अनुनासिक है।
It is a nasty thing
यह खराब चीज है।
He is a native of Aberdeen
वह ऐबरडीन का रहनेवाला है।

He is a naughty boy.
वह लड़का शरीर है।
He is a good navigator.
वह जहाज का सरदार हुशियार है।
You have set at naught all my counsels. तुम ने हमारी बातों का कुछ खेयाल नहीं किया।
He lives near Calcutta.
वह कलकत्ते के नजदीक रहता है।
It is neat and clean.
यह साफ सुथरा है।
The needle is kept on the table.
सुई मेज पर रक्खी है।
Where is your necklace?
तुम्हारा हार कहां है।
You need not come at all.
तुम आया ही न करो।
Give to the needy दरिद्र को दो।
I got a negative answer.
हमारी बात को मंजूर नहीं किया।
He was conducting negotiations with foreign powers.
वह गैर मुल्क के बादशाहों से मेल मिलाप कराने के वकील थे।
The horse neighs
घोड़ा हिनहिनाता है।
The Negroes are notoriously wicked हबशी बदजाती में मशहूर है।

Neither he nor his nephew could do it. उस काम को न वह न उनके भतीजे करसके।
He has a nervous complaint.
उसको नस के दर्द की बीमारी है।
The eagle builds its nest.
इगलपची अपना घोसला बनाती है।
My net is wet. मेरा जाल भीगा है।
He will never succeed.
वह कभी नहीं सिद्ध होंगे।
Nevertheless it is useful.
तौभी यह फायदेमन्द है।
Is there any fresh news?
कोई नयी खबर है।
It is a nice nib.
कलम की नोक उमदा है।
Is there any note on these verses? इन श्लोक की कोई टीका है।
Why did you not send me a note?
तुमने मुझे क्यों नहीं चिट्ठी भेजी।
Note this line.
इस सतर पर गौर करो।
I have three promissory notes
हमारे पास तीन कम्पनी के कागज हैं।
He is a bookseller of great note.
वह किताब बेचनेवाला बड़ा मशहूर है
I understood what he meant by nodding his head. उसके सिर हिलानेका मतलब हम समझे।

He is the head translator.
वह तर्जुमा करनेवालों के अफसर हैं।
You have got no poetic head.
तुम को काव्य बनाने की शक्ति नहीं है।
Do not make a noise
शोर मत करो।
He was a nominal king
वह नामके राजा थे।
At noon the notice was sent
दोपहर को इश्तिहार भेजा गया था।
He takes no notice of us
वह हमें नहीं पूछता।
The north wind blew
उत्तर को हवा चली।
He is good for nothing
वह आदमी किसी काम का नहीं।
He read the novel
उसने किस्सा पढ़ा।
The body is nourished by food
देह को खुराक से सहारा मिलता है।
Such correspondence would nullify the facts ऐसी चिट्ठियों से इन बातों में जान नहीं रही।
Commit no nuisance.
गलीज न करो।
They were eight in number
वह गिन्ती में आठ थे।
You must learn numeration
लिखे हुए अंकों का पढना सीखो।

The army sent to Lahore was numerous जो फौज लाहोर भेजी गयी थी वह बहुत थी।
Preparations were made for the nuptials
ब्याह की तैयारी हुई थी।
Amboyna is famous for nutmegs
ऐम्बौयने का जायफल मशहूर है।
It is a nutritious food
यह खुराक पुष्टी है।
I had a good notion of him
हम उसको अच्छा समझते थे।
Oars are made of oak
डांड बिलूत के बनते हैं।
He has taken an oath.
उस ने कसम खाई है।
I have no objection
हमें कुछ उजर नहीं।
The rays of the sun are oblique
सूर्य्य की किरण तिरछी है।
Oblivion hides the rest
बाकी भूल जाने के सबब मालूम नहीं।
Obscene pictures should not be drawn खराब तसवीर न खेंचनी चाहिये
I have an obscure view of remote objects मुझे दूरकी चीजें साफ नहीं दिखलाई देती।
The word is now obsolete
अब यह शब्द प्रयोग में नहीं आता है।

He is very obstinate.
वह बडा ज़िद्दी है।
He obtained the information he desired. उसे वह बातें मालूम होगयीं जिनको वह जानना चाहता था।
The blade of the knife is obtuse.
चाकू की बाड़ कुन्द है।
The sound is obtuse.
आवाज सुस्त है।
It is obvious. यह ज़ाहिर है।
He was informed on two occasions. उसे दो दफे खबर दी थी।
What is his oucupation?
उस का क्या पेशा है?
How long did he occupy the house? वह उस मकाम में कितने दिन रहे।
The size of the book is octavo.
यह आठ वरक़ी जुज की किताब है।
The oculist said your eyes require an operation.
आंख के इलाज करनेवाले ने कहा कि तुम्हारी आंखों में नश्तर देना पड़ेगा।
He is an odd fellow.
वह अजब आदमी है।
That is an odd number.
यह बेजोड़ संख्या है।
It is an ode written by Macaulay.
यह गीत मैकोले साहब ने लिखा है।

You have offended me.
तुमने मुझे नाराज़ किया।
He is far off. वह बहुत दूर है।
Let us be off.
चलो हम जायें।
He is an Officiating Judge.
वह जज् की एवजी पर है।
It is good ointment.
यह उमदा मलम है।
Supply omissions in the following sentences नीचे लिखे हुए वाक्य में जो कुछ छूटा है सो बतलाओ।
I offer myself as a candidate for the vacant post. जो काम खाली है उसके वास्ते मैं उमेदवार हूं।
Naval operations were made.
जहाजी कामको तैयारी हुई थी।
The surgeon made an operation.
जर्राह ने नश्तर दिया।
He is oppressed with cares.
वह फिकर में पड़गया है।
There is an opening in the wall.
दीवार में सूराख है।
Either he or I must do it. यह काम या तो उसे करना चाहिये या मुझे।
The oracle or the answer of a god was consulted by the ancients.
देववाणी अर्थात् देवता का उत्तर अगले लोग युक्ति किया करते थे।

It was an oral testimony
यह जवानबन्दी है।
The orator spoke well.
बोलनेवाला खूब बोला।
Trial by hot water or fire is called ordeal. आग और पानी में डालकर किसी आदमी की परीक्षा करें तो उसे ओर्‌डिएल कहते हैं।
Such was the ordinance of America
ऐमेरिका यही का कायदा था।
I can hear the sound of ordnance
मैं तोप की आवाज सुनता हूं।
The tongue is the organ of taste
जीभ चखने की इन्द्री है।
He plays on the organ
वह अर्गन्‌ बजाता है।
An ornament of dress was given to the orphans अनाथों को पोशाक का जेवर दिया गया था।
It is only an ostentation.
यह केवल दिखलावट है।
We do not touch onion.
हम प्याज नहीं छूते।
He was his only son
वह इकलौता लड़का था।
I was the only man that assisted him उनकी सहायता को केवल मैं था
God is Omnipresent, Omnipotent and Omniscient ईश्वर सर्वव्यापी सर्वशक्तिमान् और सर्वज्ञ हैं।
Send money immediately otherwise legal measures will be adopted रुपया फौरन् भेजो नहीं तो नालिश हो जायगी।
It is otherwise written thus
इसे दूसरी तरह से यों लिखते है।
I have overcome the enemies
मैंने दुश्मनों को जीत लिया।
The overflow of the river destroyed many houses नदी के पानी के बढ आनेसे बहुत से मकान गिर गये।
I overheard them.
मैंने छिपके उनकी बातें सुनी।
They overlooked his faults.
उन्होंने उस का दोष छिपाया।
There is no fire in the oven
चूल्हे में आग नहीं है।
The overseer will overtake him as he is not far off
काम देखनेवाला उसे जाकर पकड़ लेगा क्योंकि वह बहुत दूर नहीं है।
Draw the outlines नक्शा खेंचो।
He outlived his father. वह अपने बाप के मरने के बाद जिन्दा था।
Give him an ounce of water
उसे आधी छटांक पानी दो।
It would be an act of outrage on

your part
यह तुम्हारी तरफ से जुल्म होगा।
He has gone out. वह बाहर गया है
The owner of the house owing to the bad state of his health retired to the seashore-
मकान का मालिक अपनी बीमारी के सबब से समुद्र के किनारे चला गया।
It is an ox. यह बैल है।
The sentence of outlaury was passed on him. हुकम हुआ था कि कानून के माफिक जैसे औरों की फरयाद की सुनाई होती है उसकी फरयाद की सुनाई नहीं होगी।
The pious will go to paradise after their death धार्मिक लोग अपने मरने के बाद स्वर्ग में जायेंगे।
It is in a pit यह गढ़े में है।
The parcel was lost.
पुलिन्दा खोगया था।
Do you recollect any parallel passage? तुम्हें इसी मतलब का दूसरा वाक्य याद है।
I beg your pardon
मुझे माफ कीजिये।
It was written on a parchment
वह चमड़े के कागज पर लिखा गया था
Do not learn like a parrot.
तोते की तरह मत पढो।

Both parties rejected it.
दोनों दलने उसे नामंजूर किया।
Go and pacify his wrath.
जाओ और उसका क्रोध शान्त करो।
Take pains मिहनत करो।
He is a painter
वह तसवीर खेंचनेवाला है।
I have got a pair of spectacles.
हमारे पास एक ऐनक है।
The king went out of the palace.
राजा अपने मकान से बाहिर गये।
He was struck with panic.
उसे डरलगा।
The Negro was painting.
हवशी हांपता था।
Get my pantaloons.
हमारा पाजामा लाओ।
It was a pontifical palace यह पादरियों के सरदार पोप का मकान था
Papa give me some paper.
पिताजी मुझे थोड़ा कागज दीजिये।
A partition of the joint property was made.
साझे की जायदाद का हिस्सा हुआ था
He passed the way.
वह उस रस्ते से गया।
He went to pass for a wise man.
उसने बड़े आदमियों की गिनती होना चाहा।

He passed the examination.
वह परीक्षा में उतर गया।
He is a passenger वह मुसाफिर है।
He has no control over his passions वह अपनी इच्छा को नहीं रोक सकता है।
I want some paste
हमें थोड़ी लेई चाहिये।
It is a reliable party
यह मोतबर असामी है।
We have letters patent
हमारे पास सनद है।
It is a patent medicine
यह हमारी रिजस्टरी कीहुई दवा है।
The sentence is pathetic
इस वाक्य का दिल में असर होता है।
He is a patriot and my patron too वह अपने देश का चाहनेवाला है और मेरा सहायक भी है।
I will try to go as soon as possible
जहातक जलदी बन पडेगा मैं जाउंगा।
I will pay annas four an account of postage हम डाक महसूल की बाबत चार आना देंगे।
The examination is postponed for two months
इमतिहान दो महीना मुलतवी रहेगा।
It is a portion of the chapter
यह अध्याय का अंश है।

The ship reached the port
जहाज बन्दर में आलगा
It is a popular poem
इस काव्य को सब पसन्द करते हैं।
The town is very populous
यह शहर बहुत आबाद है।
Our body is porous
हमारे बदन में लोमकूप हैं।
He poisoned himself
उसने अपने हाथ से जहर खालिया।
It is a golden plate
यह सोने की रकाबी है।
Pick up the grains दाने बीनो
The pillar was pulled down
खम्बा गिरा दिया था।
Shake the phial शीशी हिलाओ।
The physician gave me physic
वैद्य ने मुझे जुलाब दिया।
The period has now expired
समय बीत गया।
He perished in the way
वह रास्ते में मर गया।
He is charged of perjury
वह झूठी कसम खाने का अपराधी है।
Permit me to apply for a permanent employment
मुझे एक कायमी नौकरी के लिये दरखास्त करने की आज्ञा दीजिये।
Take a pin एक आलपीन लो।

Do not pinch him उसे मत नोचो।
That is my policy.
यह हमारी हिकमत् है।
It is polished
यह चिकना और साफ किया गया है।
He is a polite and political man.
वह सुशील है और राज्य काज की बातें समझता है।
It is a very small pony
यह बहुत ही छोटा टट्टू है।
We ponder on important subjects
हम जरूरी बातों पर खियाल करते हैं।
He is a man of high position.
वह बड़े रुतबे का आदमी है।
Keep the paper in its right position, and then your handwriting will be improved
कागज को सूध में रक्खो तब तुम्हारा लिखना अच्छा होगा।
This is a portrait of my friend
यह हमारे दोस्त की तसवीर है।
He will come positively at six
वह छः बजे जरूर आवेगा।
I have got six plums
मेरे पास छः बेर हैं।
They plough the ground for wheat
वह गेहूं के वास्ते जमीन जोतते हैं।
He was plucked in the examination उस को परीक्षा में सनद नहीं मिली अर्थात् इमतिहान बिगड़ा।
Do not pluck the fruits.
फल मत तोड़ो।
The village was plundered.
गांव लुट गया था।
He plunged in water
उसने पानी में गोता मारा।
The plaintiff is not here
मुद्दयी हाजिर नहीं है।
The earth is one of the planets.
पृथिवी भी एक ग्रह है।
It is a railway platform.
यह स्टेशन का चबूतरा है।
Do not play. मत खेलो।
Perfection is not given to man
मनुष्य को सम्पूर्णता नहीं दीगई।
Do you perceive the difference?
तुम फरक देखते हो।
Perhaps you know him
शायद तुम उन्हें जानते हो।
Persevere in your determination.
अपनी प्रतिज्ञा पर डटे रहो।
The plan is good तदबीर अच्छी है।
The meaning is plain अर्थ स्पष्ट है।
The plants would die
पौदे सूख जावेंगे।
The wall is plastered
दीवार लीपी गई है।

It is a pleasant garden
यह अच्छा बाग है।
He is a pleader वह वकील है।
I submit it for your perusal मै इसे आपके देखने के लिये पेश करता हूं।
Henry became a cruel persecutor हेनरी बड़ा दुखदाई होगया था।
Potato is a native of South America
आलू दक्षिण ऐमेरिका की चीज है।
It is an inkpot यह दवात है।
Poverty makes us miserable
गरीबी के सबब से हम दुखी होते है।
One pound of Goa powder would be the best remedy for the disease आधा सेर गोआपऊडर् इस बीमारी की बड़ी दवा है।
It will cost you one pound
इस का दाम दस रुपया।
Praise the Lord ईश्वर को धन्यबाद दो
Water was poured into the cup
उस प्याले में पानी डाल दिया गया था
It was written in the preceding month
यह अगले महीने में लिखा गया था।
It was the order from my predecessor यह उनका हुकम है जो हमारे पहिले आये थे।
I have read the preface of the book मैने इस पुस्तक की भूमिका पढी है।
He came precisely at ten
वह ठीक दस बजे आया।
You cannot prefer one to the other तुम एक को दूसरे से बेहतर नहीं कह सकते हो।
She is pregnant उस के गर्भ है।
This advertisement is prefixed to the book
किताब के ऊपर यह इश्तिहार है।
He is led by prejudice
वह पक्षपाती है।
Some preliminary observations are necessary to introduce the reader to the subject of the work थोडीसी बातें पहिले लिखना चाहिये कि जिस से पढनेवाला किताब का मतलब अच्छी तरह समझ जाय।
This is a prescription from Dr Smith
यह डाक्तर स्मिथ् साहब का नुसखा है।
He is a president of the Asiatic Society
वह एशिआटिक् सोसाइटि के सभापति है
He is the Governor of the Bombay Presidency
वह बम्बई एहाते के लाट साहब है।
Cholera prevailed in the city the

month before last
गये महीने से पहिले महीने शहर में हैजे का बडा जोर था।
It is nothing but presumption.
सिवाय घमण्ड के और कुछ नहीं है।
Be not proud. घमण्ड मत करो।
This is a private room.
यह हमारे एकान्त बैठने का घर है।
Let the bearer of this have the privilege of taking books out of our library
इस चिट्ठीके देनेवाले को हमारे पुस्तकालय से पुस्तक लेने का अधिकारी करदो
There is every probability of your getting the prize
खूब सम्भव है कि तुम को इनाम मिले।
Thus he pronounced these words profane and blasphemous.
इस तरह से उसने अपवित्र और ईश्वर निन्दा के वाक्य कहे।
It was prohibited to be done.
इस के करने में मनाई थी।
I promise to pay the amount by the 5 th October 1887.
मैं इकरार करता हूं कि यह रुपया पांचवीं अक्टोबर सन सतासी तक देदूंगा
He was promoted to the rank of a colonel
उन्हें करनैल का ओहदा मिला।
He was prompt in his duty.
वह अपने काम पर मुस्तयिद था।
Muhammad was a prophet.
महम्मद भविष्यत् वक्ता थे।
The proprietor proposed it
मालिक ने यह प्रस्ताव किया।
Write prose गद्य लिखो।
You will be prosecuted
तुम्हारे ऊपर नालिश होगी।
Do you know prosody?
तुम छन्दमाला जानते हो?
I have no future prospect.
हमें भविष्यत् में तरक्की की उम्मेद नहीं है।
Prosperity gains friends adversity tries them
सम्पद में बहुतेरे दोस्त होजाते है और बिपद में उन की परीक्षा होती है।
It is a prop for vines
यह अंगूर के वेल की थूनी है।
It is a prop to support the roof.
यह छतके सहारे के वास्ते टेक है।
He tries to propagate Christianity वह किरिस्टानी धर्म का प्रचार किया चाहते है।
He professed that what he learnt amounts to nothing.
उसने कबूल किया कि जो मैंने सीखा है वह कुछ भी नही है।
The learned professions are

theology law and medicine इसमें पेशे तीन है धर्म्मशास्त्र स्मृति और वैद्यक

He is a professor of mathematics
वह गणित के अध्यापक हैं।

He protests against your votes
वह तुम्हारे मत के विरुद्ध कहता है।

They are the puisne judges of the High Court
वह हाईकोर्ट के छोटे जज् है।

The proverb runs
यह कहावत चली आती है।

The minister stood on the pulpit
पादरी साहब वेदी पर खडे हुए।

He is proficient in mathematics
वह गणित विद्या में होशियार है।

He is a profound mathematician
वह गणित में निपुण है।

Providence provides us with what we stand in need of हम को जो कुछ दरकार है सब परमेश्वर देते हैं

What is the purport of the poem?
इस काव्य का अभिप्राय क्या है?

The agreement provides that the party shall incur no loss
इस इकरारनामे के रूसे वह असामी नुकसान का जिम्मेदार नही होगा।

I cannot make out the purpose
हम उस का अभिप्राय नहीं समझे।

He purposely did it
उसने जानबूझ के यह काम किया।

My purse is filled with gold mohurs
हमारी बसनी में अशरफियां भरी है।

Have you seen the pyramids of Egypt?
तुमने मिशरदेश की मीनार देखी है?

His income is profusely expended
उस की कमाई फजूल खरच में जाती है

This is a pattern यह नमूना है।

The ground is paved with stones.
जमीन को फर्शबन्दी होगयी है।

I pause for reply हम जवाब के मुन्तजिर है अर्थात् राह देखते हैं।

A peacock seized a snake
मोरने साप को पकडा।

He is peevish and pedantic
वह चिडचिडा है और उसे विद्या का घमण्ड है।

Put it on the peg
उसे खूटी पर टाग दो।

Your pen and pencil are not good तुम्हारा कलम और पेनसिल अच्छा नही है।

That is the penalty inflicted for such a crime
ऐसे जुर्म (अपराध) की यही सजा है।

We get pearls from Ceylon
लङ्का से मोती आते है।

Are you in want of pecuniary aid?
तुम को रुपये की जरूरत है ?
He is a peculiar man.
वह अजब आदमी है।
The peasant was not satisfied.
किसान राजी नहीं हुआ था।
The spectacles are made of pebbles ऐनक बिल्लौर का बनता है।
His pulse is weak
उसकी नब्ज कमजोर है।
He is puffed up with pride
वह घमण्ड में भरा है।
Is it pure water?
क्या यह पानी साफ़ है ?
Is it purgative? क्या यह जुलाब है ?
The parson was in pursuit of fortune
पादरी साहब धनप्राप्ति में लगे थे।
Avoid provincialism.
गंवारी बोली मत बोलो।
He is prudent and knows the psalms of David by heart
वह बुद्धिमान् है और उसे दाऊद के भजन कण्ठ हैं।
Paraphrase the above paragraph
ऊपर जो परिच्छेद लिखा है उस की व्याख्या करो।
It is parched corn
यह भुना हुआ अनाज है।

The sun is partially eclipsed
सूर्य्य का कुछ भाग ढका है।
The judge must be impartial
हाकिम को तरफदारी न करना चाहिये
We all partake the joys of our sovereign. हम सब अपने राजा के आनन्द से मगन हैं।
The particles of sand are innumerable रेती के परमाणु अगणित हैं।
Do not provoke his wrath.
उस को गुस्सा न दिलाओ।
He writes in elegant style.
वह अच्छी इबारत लिखता है।
Take no medicine from a quack
अताई की दवा न करो।
The horse is the noblest animal among the quadrupeds
चौपायों में घोड़ा उमदा जानवर है।
Noblemen seldom encourage learning अमीर आदमी विद्या के उत्साही नहीं होते हैं।
They quaffed the nut brown ale.
उन्होंने काली शराब पी।
She is a quarrelsome woman
वह झगड़ालू औरत है।
The quarries yield the marbles
पत्थर की खान में संगमरमर निकलता है।
He saw the fainting Grecians

yield उसने हिम्मत् हारे यूनानियों को शरणागत होते देखा।
I yielded to his request
हमने उन का कहना मंजूर किया।
Quench the thirst प्यास बुझाओ।
Be quick जल्दी करो।
Make haste जल्दी करो।
There is a sign of query at the end of the phrase
उस पदके अन्त में प्रश्न का चिह्न है।
It is questionable whether Galen ever saw the dissection of a human body इस बात में सन्देह है कि जालीनूस ने कभी आदमी के बदन को चीर फाड देखी थी।
The questions were easy
प्रश्न सहज थे।
Quicksilver or mercury is a metallic substance पारा एक धातु है।
Mend my quill
हमारा कलम बनाओ।
These are the quotations from Milton यह मिल्टन् साहब की पुस्तक में से नकल किये हुए वचन है।
Twenty four sheets of paper make one quire चौबीस तख्ते कागज का एक दिस्ता होता है।
Let me have iron sheets
हमें लोहे के चद्दर दो।
There must be a substantial bar at the gate
फाटक पर मजबूत आड चाहिये।
Do you eat radish ?
तुम मूली खाते हो ?
The roof is supported by the rafters छत बडंगे के सहारे से है।
Do not come within the railing
कटहरे के भीतर न आओ।
I will give you some raisins
हम तुम्हें थोडे से किशमिश देंगे।
Have you ever seen a rainbow ?
तुमने कभी रामधनुष देखा है ?
They paid ransom for his release
उन्होंने उस की खलासी के लिये खरचा दिया।
It is cast at random
यह बेठौर ठिकाने डाला गया।
Rank weeds must be cut down.
फजूल घास को काटडालना चाहिये।
He is a soldier of rank
यह बड़े दरजे का सिपाही है।
The soldier stood in ranks
सिपाही कतार लगाकर खड़े हुए।
He made rapid progress.
इसने जल्दी तरक्की की।
Music filled his heart with rapture
गीतमें उस का दिल खुश होगया।

He acted rashly.
उसने बेसमझे बूझे काम किया।
Man is a rational being
मनुष्य बुद्धिमान् जीव है।
It is a raw metal
यह कच्चो धात है।
Two reams of paper are requird
चालीस दिस्ता कागज़ चाहिये।
Reap the harvest फसल काटो।
The rear guards are proceeding
पीछे के सिपाही आगे बढते हैं।
He suppressed rebellion
उसने बलवा शान्त किया।
He was met with a cold reception
उसको अच्छी तरह खातिर नहीं हुई।
The troops were recalled.
फौज को बुला लिया।
The decree was recalled.
हुकम रद्द होगया था।
We recall what had been forgotten.
हम जो भूल गये हैं उसे याद करते है।
He was recommended by Mr Hope
होप साहब ने उस की सिफारिश् की थी
He reconciled quarrels
उसने झगडा मिटाया।
Records of old nor later date are clear. न आगेके न आज कलके कोई

इतिहास ठीक नहीं हैं।
He recovered the money
उसने रुपया वसूल किया।
He got recovery from the disease
उसका रोग आराम हुआ।
They were obliged to have recourse to coin new words
उन को लाचार नये शब्द बनाने पडे।
The hour of recreation is spent in vain आराम का समय वृथा खोया।
Christ is the redeemer of sinners
ईसा पापियों को मुक्त करनेवाले हैं।
He took refuge उसने शरण लिया।
The money was refunded.
रुपया वापस कर दिया गया था।
He refused to take it
उसने इसके लेने में इनकार किया।
The cook roasts food
रसोइया खाना बनाता है।
He ravaged the country
उसने मुल्क लूटा।
The barber lost his razor.
नाईने अपना उसतुरा खोया।
Past events were recited.
अगला वृत्तान्त सुनाया गया था।
The poem is full of moral reflections.
यह काव्य शिक्षा की बातों से भरी है।
The eyes see not themselves but

by reflection आंखें खुद नहीं देखती हैं परछाहीं के सबब से देखती हैं।
He could not refrain himself from doing evil
वह बदी करने से बाज न आया।
The body is refreshed by sleep
सोनेसे बदन ताजा होजाता है।
Their arguments were refuted
उनकी दलीलें काट दोगयी थीं।
Thy sons will conquer regions which Caesar never knew
तुम्हारे लडके वह देश जोत लेंगे जिन का नाम भी कैसर बादशाहने नहीं सुना
Is it entered in the register ?
क्या यह बही में लिखा गया है।
Reptiles are numerous in America
ऐमेरिका में रेंगते हुए कीडे बहुत है।
The goverment of France is a republic
फरासीस में पञ्चायत् का राज्य है।
Resign your appointment
अपनी नौकरी में इस्तीफा दो।
No body resisted him
उसे किसी ने नही रोका।
That is the last resource
यह शेष उपाय है।
It is a rough copy यह मसौदा है।
The daily turning of the earth on its axis is rotation
जमीन का अपनी धुरी पर रोज घूमने का नाम रुटेशन् है।
It is a round ball यह गेंद गोल है
The earth moves round the sun
पृथिवी सूर्य के चारों तरफ घुमती है।
They were totally routed
उनको बिलकुल हार हुई।
They will pass distant routes वह बहुत दूर दराज के रास्ते पार होजायेंगे।
There is a row of foreign plants,
वहां बिदेशो पौदों की कतार लगी है।
They made a row
उन्होंने हौरा किया।
I regret to say my circumstances would not allow me to do so
अफसोस मेरी इतनी हैसियत नहीं कि मैं यह काम करूं।
He lived in the reign of Queen Anne वह मलका ऐन् के समय में था।
They regarded him with kindness
वह उनके साथ महरबानो से पेश आये
He was reinstated
वह फिर बहाल हुआ।
I do not remember मुझे याद नहीं
Lightning rends an oak
बिजली बलूत को फाडडालती है।
He renounced the world
उसने दुनया को छोड दिया।

He was a renowned person
वह मशहूर आदमी था ।
I have paid the house rent
मैंने मकान का किराया देदिया है ।
We must avoid the repetition of words हम को चाहिये कि वही शब्द बारबार न लावें ।
What is the use of repenting now?
अब पछताने से क्या फायदा ?
The lost document has been replaced जो दस्तावेज खोगयी है उसके बदले दूसरी दीगई है ।
I reposed within a thicket
मै एक जंगल में पडा था ।
The troops were repulsed
फौज को शिकस्त दी थी ।
He was reproached
वह झिडका गया था ।
His reputation is very high
उस को बडी नामवरी है ।
The requisites of a good rhyme are three. अच्छे मित्राक्षर श्लोक में तीन बातों की जरूरत है ।
I will requite his kindness
हम उन की कृपा का एवज् देंगे ।
They bear a great resemblance to each other
वह सब एक दूसरे से बहुत मिलते हैं ।
The carriage is reserved for you गाडी तुम्हारे वास्ते रख छोडी है ।
He is a resident of Lahore
वह लाहोर का रहनेवाला है ।
Respect your superiors
अपने बडों का अदब करो ।
Tender my respects to him.
उनसे हमारा सलाम कह देना ।
In what respect is it defective ?
यह किस विषय में दोषित है ।
Let each man respectively perform his duty हर आदमी को क्रम से अपना काम करने दो ।
I am not responsible
हमारे सिर जवाबदिही नहीं है ।
Take rest आराम करो ।
Rest assured खातिर जमा रक्खो ।
I will make it over to the rest.
बाकी सभों को हम देंगे ।
His health was restored.
उस को तबियत् बहाल होगयी ।
Restore the dead thou sea
ऐ समुद्र तू मुरदे को फेर दे ।
The result of the examination is not yet known
अभी परीक्षा का फल नहीं मालूम हुआ
The restriction of age in giving employment is a death blow to the poor नौकरी में उमर की कैद गरीबों को मौत है ।

The day of resurrection will come प्रलय का दिन आवेगा ।
He resumed his business
उसने अपना काम फिर शुरू किया ।
Retain thy invisible shape
अपना अदृश्य रूप धारण किये रहो ।
The prince with his retinue has just passed the road.
राजपुत्र अपनी अरदली के साथ अभी इस रास्ते से गये ।
The mystery is revealed
भेद खुल गया ।
There was a sound of revelry by night रात को आनन्दध्वनि होती थी
Do not take revenge बदला न लो
How much do you pay on account of revenue ?
तुम कितनी मालगुजारी देते हो ।
Revise the book किताब फिर देखो
His courage revived
उसे फिर हिम्मत हुई ।
The planets revolve round the sun सूर्य्य के गिर्द सकल ग्रह घूमते हैं ।
The French Revolution occurred in 1789 सन १७८९ में फरासीस की अमलदारी पलट गयी ।
He is a rich man वह अमीर है ।
I like rich food
मुझे मजेदार खुराक पसन्द है ।

His deeds are righteous
उस के कर्म्म अच्छे हैं ।
Ring the bell घण्टा बजाओ ।
This is the best medicine for ringworm
दाद के लिये यह सब से अच्छी दवा है ।
It will be sold at your risk.
यह तुम्हारी जोखों में बेची जायगी ।
This is my right hand
यह मेरा दहना हाथ है ।
That is all right सब ठीक है ।
What right have you to publish my book ? हमारी किताब छापने का तुम्हें क्या अधिकार है ?
That is rigid criticism
दोष गुण का यह सख्त विचार है ।
I must get rid of the Babu
हम उस बाबू को छुडाना चाहते है ।
I have a finger ring
हमारे पास एक अंगूठी है ।
He is the ringleader
वह बदमाशों का सरदार है ।
He performed the funeral rites
उसने गाडने की विधि की ।
Wherever we roam
जहां कही हम जाते है ।
The lion roars सिंह नाद करता है ।
The ship dashed against the rock
जहाज में चटान का टक्कर लगा ।

I will whip thee with a rod.
हम तुम्हे छडी से मारेंगे।
He is a rogue वह बदमाश है।
He is your rival.
वह तुम से मुकाबला करनेवाला है।
The wheel rolls on the earth
पहिया जमीन पर घूमता है।
Many roots of plants are medicines बहुतसी जडी बूटी दवा है।
It is a rumour यह अफ्वा उड़ी है।
Give me a rupee हमें एक रुपया दो
It is a rough draft यह मसौदा है।
He was roving वह घूमता था।
Rub it out. इसे मिटाओ।
It is a fine ruby. यह लाल उमदा है
That is rubbish यह कूडा है।
The rude forefathers of the hamlet sleep गांव के गंवार पुर्खे सोते है।
He knows the rudiments of grammar वह व्याकरण के शुरू के कायदे जानता है।
The nations have not come to an open rupture
उन कौमों में खुला खुली फूट नहीं हुई।
There was a rupture in the internal piles
बवासीर के भीतर का मस्सा फूटगया था
It is a rusty knife.
इस चाकू में मुरचा पड़गया।

They rushed to the field of battle
वह रणक्षेत्र को तरफ दौड़े।
The ryots paid the toll.
रयोयत् ने महसूल दिया।
The building will be repaired
मकान की मरम्मत होगी।
The enemy made no resistance.
दुश्मन ने कुछ मुकाबला नहीं किया।
Do not irritate the good.
अच्छे आदमी को नाराज न करो।
Australia is the largest island in the world.
पृथिवी में ऑस्ट्रेलिया सब से बडा द्वीप है
Light issues from the sun.
सूर्य्य से ज्योति निकलती है।
The orders were issued on the 25th ultimo गये महीने की २५ तारीख को हुकम हुआ था।
They were placed in order.
वह सजा कर रक्खी गयी थीं।
There is no place. जगह नहीं है।
Benares is held sacred by the Hindus
हिन्दू लोग काशी को पवित्र मानते हैं।
There they are not allowed to sacrifice any living animal in the temples. वहां पर किसी मन्दिर में कोई बलिदान नहीं देने पाता।
It is a sad news यह दुःख का सम्वाद है

We have arrived safe and sound
हम खैराफिअत से पहुंच गये।
Observe the sagacity of animals
पशु की बुद्धि लक्ष करो।
The sages and the saints are at variance with each other मुनि ऋषि आपस में एक दूसरे के विरुद्ध है।
He is an experienced sailor
वह होशियार मल्लाह है।
Salt and saltpetre are dug out of the earth निमक और शोरा जमीन से खोदकर निकाला जाता है।
Wash the sand बालू धोओ।
Sandal is the best remedy
चन्दन बहुत अच्छी दवा है।
We have sanguine hopes
हमें बडी उम्मेद है।
Our desires are satisfied
हमारी आशा पूरी होगयी।
Save him उसे बचाओ।
It was cut with the saw
इसे आरेसे काटा था।
I saw him मैंने उसे देखा।
It is an odd saying
यह अजब कहावत है।
When led to the scaffold he was not at all terrified जब उसे मचान पर लेगये वह जरा भी नहीं डरा।
Scan the above line
ऊपर लिखे हुए पद का छन्द बताओ।
The food was scanty
खुराक कम थी।
He had scarcely spoken when they were seen to enter the gate उस के बोलते ही वह फाटक पर आते दिखलाई दिये।
It is a fine scenery
यह अच्छी जगह है।
I have got a pair of scissors
मेरे पास एक कैंची है।
He was scolded उसे धमकाया था।
A period of three score and a half has elapsed
सत्तर बरस का अर्सा हुआ।
The scorpions sting
बिच्छू डंक मारते हैं।
He was scourged
उसे चाबुक मारा था।
The letter was scratched
वह अक्षर छीला गया था।
The screen is blue
यह परदा नीला है।
Subdue your passions
अपने रिपु को बस में लाओ।
His thoughts are sublime
उसके खयाल भारी है।
The subpoena is served on him
उस को सफीना दिया गया है।

It was subsequently discovered.
पीछे यह दरयाफ्त हुआ था।
He is my substitute
वह हमारी एवजी पर है।
He is my successor.
वह मेरे उत्तराधिकारी हैं या मेरे बाद मेरे काम पर आये हैं।
They subsist on other men's charity
वह औरों की खैरात से गुजरान करते हैं
He is the same man that used to come in our former house.
यह वही आदमी है जो उस मकान में आता था जिस में हम पहिले रहते थे।
I send you this as a sample.
मैं तुम्हारे पास यह नमूना भेजता हूं।
The use of this word is not sanctioned by eminent authors
बड़े पण्डितों ने इस शब्द का प्रयोग मंजूर नहीं किया।
Be not like savages
जङ्गली आदमियों के माफिक न हो।
They are weighed in scales
वह सब तराजू में तौले गये हैं।
There are no scales to go up to the second floor of the house
मकान के दूसरे मंजिल मे चढ़ने को कोई सीढी नहीं है।
The schedule of the articles is hereto annexed.
चीजों की फेहरिस्त इस के साथ है।
They scorn the food.
उन्हें उस खुराक से नफरत् है।
He was scribbling. वह घसीटकर ऐसा लिखता है कि गलती और बदखत् का खयाल नहीं करता।
We scruple the truth of the story. हम को इस कहानी के सच होने में शक है।
It is difficult to scrutinize the private conduct of an individual
किसी आदमी का चाल चलन दरयाफ्त करना मुश्किल है।
She is a sculptress वह मूर्त्ति बनाती है
He is a sculptor वह मूर्त्ति बनाता है
Sculpture is an art
मूर्त्ति बनाना एक विद्या है।
He is searching for the paper.
वह कागज ढूंढता है।
Words may have two meanings original and secondary शब्दों के दो अर्थ होते है प्रथम और द्वितीय।
All our secrets are unknown to him उन्हें हमारा भेद नहीं मालूम है।
How many sections have you read ? तुमने कितने अध्याय पढे।
I am secure from fortune's blows
मैं भाग्य की मार से बचा हूं।

I am secure of welcome
हमें निश्चय है कि हमारी खातिर होगी
Those who lent him money, lent him on no security but his bare word. जिन्होंने उसे रुपया उधार दिया था जमानत् पर नहीं दिया था फकत् उस की बात पर दिया था।
He could not seduce her
वह उसे नहीं फुसला सका।
Seeds are sown बीया बोया जाता है
The man asked what seekest thou उस आदमी ने पूछा तू क्या तलाश करता है।
The sepoy mutiny is dated 1857
सन १८५७ में सिपाहियों का बलवा हुआ था।
These were selected as text books
यह मदरसे के पढने की किताबों में दाखिल थीं
What is one word for self murder?
सेल्फ मर्डर् (आत्मघात) इसे एक शब्द में कैसे कहोगे।
He is selfish वह खुदगरज है।
He arrived the selfsame day
वह उसी दिन आया।
He went to the bookseller's
वह किताब फरोश की दूकान पर गया
The student was admitted into the seminary वह विद्यार्थी पाठशाला में भरती होगया था।
He is senior to me in age
वह हम से उमर में बडा है।
He had no sensation of heat
उसे गर्मी नहीं मालूम हुई।
He has not even common sense
उन को कुछ भी अकल नहीं।
He is ignorant of the true sense of the word
वह उस शब्दकी असल मानै नहीं जानते
He fell senseless on the ground
वह जमीन पर बेहोश गिर पडा।
They were a senseless stupid race
वह बेवकूफ कौम थी।
Air is sensible to the touch by its motion
हवा जब चलती है तब वदन में लगती है
He is a sensible man वह ज्ञानी है।
He was too sensitive to calumny
उसे जरासी बात में तोहमत का खयाल होता है।
Sensual pleasures deprive us of true happiness
इन्द्री के वस होकर जो आनन्द होता है उस से असल सुख नहीं होता।
The work contains noble sentiments इस किताब में उमदा बातें है।
A sentinel is a soldier to guard an army, it is not used in the

sense of guard in modern English जो सिपाही पल्टन में पहरा देता है उसे सेण्टिनेल् कहते हैं अब अंगरेजी में इसे पहरेवाले के माने में नहीं लाते।

The sky looks serene.
आसमान साफ दिखलाई देता है अर्थात् बदली नहीं है।

He was arrested by the serjeant
उसे सार्जन् ने गिरफ्तार किया था।

Have you got Hamilton's school series? हेमिल्टन् साहब की बनाई हुई जो किताबें मदरसे में जारी हैं वह सब तुम्हारे पास हैं।

His sermons had a great effect on the audience
सुननेवालों के दिल में उन की धर्मशिक्षा का बडा असर हुआ।

A session of parliament is opened
पार्लमेण्ट सभा का अधिवेषण हुआ है।

He set the book on the shelf
उसने आलमारी में किताब रखदी।

We must set a time for meeting
हमें मुलाकात का वक्त मुकर्रर करना चाहिये।

The sun is set
सूर्य्य अस्त होगया है।

Set not thy heart on temporary objects जो चीजें थोडे दिन के लिये है उन पर दिल न लगाओ।

He set out for Hoogly
वह हुगली गया।

He has set up in trade
उस ने सौदागरी शुरू की।

He has settled with his creditors
जिन का उस से पावना है उन से उसने फैसला कर लिया।

The house is settled on its foundation मकान बैठ गया।

Settle your mind when it is agitated जब तुम घबरा जाओ तब दिल को तसल्ली दो।

They settled in London.
वह लन्दन में बसे।

He severed his arm at one blow
उसने एक चोट में उस की बांह उडा दी,

Several men did not like it
कई आदमियोंने इसे पसन्द नहीं किया

They were jointly and severally bound to pay the contents of the handnote
हाथ चिट्ठे में जो है उसे देने में वह लोग सब मिलके या अलग अलग जिम्मेदार थे

He sewed up the mouth of a bag
उसने थैले का मुंह सी दिया।

Your coat is shabby.
तुम्हारा कुरता फटा है।

He is a shabby fellow.
वह कमीना है।

The moment the slaves land in our country their shackles fall जोंहीं गुलाम हमारे मुल्क में आये वोंहीं उन की बेडी कट गयीं अर्थात् वह छूट गये।

Let us resort to the shade of a tree चलो हम पेड की छाया में जावें।

Let us measure the steeple by its shadow चलो हम मीनार का साया देखकर मीनार को नाप लें।

The shade of the earth constitutes the darkness of night जमीन के साये से रात को अन्धियारी होती है।

The shafts pierced his body तीर से उस का बदन छिद गया।

He held the shaft of the spear उसने बर्छी का दस्ता पकड लिया।

Shake hands with him उन्हें सलाम करो।

The river is shallow नदी गहरी नहीं है।

He was put to shame. उस को शर्मिन्दा किया था।

I will share my fortune between my children and my cousin हम अपनी दौलत अपने लडकों और चचेरे भाइयों में बांट देंगे।

She will come वह आवेगी।

He sheathed his sword उसने अपनी तलवार मियान में डाली।

He shed tears. उसने आंसू बहाये।

The trees shed their leaves in autumn पतझड की मौसम में पेड की पत्तियां गिरजाती हैं।

It was in the shed यह झोपडी में था।

The sheep is a timid animal भेड डरपोकना जानवर है।

He went to his shop वह अपनी दूकान में गया।

I will shoot you मैं तुम्हे गोली मारूंगा।

A sheet was spread on the bed बिछोने पर एक चादर बिछाई गयी थी

There are shelves on the banks of the river नदी के किनारे चटान हैं

Put the book on the shelf किताब आलमारी में रक्खो।

Take heart, spread your shield, and fight हिम्मत् बांधो ढाल हाथ में लो और लडो

Clothes shield us from cold कपडे हमें सर्दी से बचाते है।

Let him have time to shift himself उसे कपडे बदलने को मोहलत् दो

He gave me a shilling उसने मुझे आठ आने दिये।

The sun shines. सूर्य्य चमकता है।
He was shivering with cold.
वह सर्दी से कांपता है।
He has no shirt
उस के पास कोई कुर्त्ता नहीं है।
A shock of earthquake destroyed the city भौंचाल की धमक से नगर का नाश होगया।
I have got a pair of shoes
मेरे पास एक जोडा जूता है।
He is shortsighted
उसे दूर को चीजें नहीं दिखलाई देतीं।
They were shouting
वह खुशी से चिल्लाते थे।
A ball struck his shoulder
उस के कन्धे में गोली लगी।
Shut the door दरवाजा बन्द करो।
The showers dissolved it.
मेह के पानी ने इसे तबाह किया।
He shrinks his body through fear
वह दहशत् से अपना बदन सकोडता है
We must shun bad company.
हम को बद सुहबत् से अलग रहना चाहिये।
He is sick वह बीमार है।
The greeks checked the siege
यूनानियों ने हमले पर मुकाबला किया।
Sift out the powder. बुकनी छान डालो।

He breathed with a sigh.
उसने ठण्डी सांस भरी।
The signal was given by the guard पहरेवाले ने निशान दिखलाया
It signifies nothing
यह किसी काम को नहीं।
You have spoiled it.
तुमने इसे बिगाडा।
Do not spill the ink.
सियाही न गिराओ।
Get a spoon. एक चम्चा लाओ।
He is a man of spotless character
उस का चरित्र निष्कलङ्क है।
Spread it on the table.
इसे मेज पर फैला दो।
He was stabbed.
वह छुरी से मारा गया था।
He fell speechless on the ground
वह जमीन पर बेहोश गिरा।
The grass was singed.
घास जल गयी थी।
I have not got a single pice
मेरे पास एक भी पैसा नहीं।
He led a single life
उसने शादी नहीं की।
He is a man of singular attainments उसे बडी लियाकत है।
Oil will not sink in the water.
तेल पानी में नहीं डूबेगा।

The bee sips nectar from the flowers मधुमक्खी फूलों से मिठास निकाल लेती है ।

Surname originally designated occupation, place of residence &c It is properly spelt surname The former spelling sirname shews the origin i e sirename

जाति की उपाधि से पूर्वकाल में पेशा वासस्थान इत्यादि समझते थे इसी sur name यों लिखना ठीक है अगले समय sirname लिखते थे इस की उत्पत्ति अर्थात् sirename से पुरखों का नाम प्रकाश होता था ।

Is your sister at home ?

क्या तुम्हारी बहन घर में है ।

Calcutta is situated on the River Hoogly कलकत्ता हुगली अर्थात् गङ्गा के किनारे है ।

What is the size of the tree. ?

पेड कितना ऊंचा है ।

He takes snuff वह हुलास सूंघता है

It is so यह ऐसा है ।

So you must take care

इस लिये तुम्हें हुशियार होना चाहिये ।

His leg is but so so

उस का पाव कुछ अच्छा है ।

He is so much ashamed that he cannot appear in the assembly

वह शरम के मारे सभा मे नही आसकता

Do you smoke ? तुम तमाकू पीते हो ।

The soil is fruitful.

जमीन पैदावार है ।

It is soft यह नरम है ।

He has gone somewhere.

वह कहीं गया है

He snatched away my cap

उसने मेरी टोपी छीन ली ।

There is a sore on my hand.

हमारे हाथ में घाव है ।

All were sorry for the sorrows of their sovereign.

राजा के दुख में सब दुखी थे ।

There are nine sorts of words.

नौ प्रकार के शब्द हैं ।

That sort of language is not good

इस तरह की बातचीत अच्छी नहीं ।

The wall is solid

दीवार मजबूत है ।

Is it solid or liquid ?

यह ठोस है या तरल ।

He is my solicitor.

वह हमारा वकील है ।

I solicit your favour

मै आप की महरबानी चाहता हूं ।

The sages led a solitary life.

ऋषि लोग एकान्त में रहते थे ।

He is the sole proprietor

फकत वही मालिक है ।

A sly fox entered the gate.
एक धूर्त्त लोमडी फाटक के अन्दर आई
Small pox is now the prevailing disease.
आज कल चेचक (सीतला) का जोर है।
The way was slippery and sloping रस्ता ढालू है और उस में (पांच) फिसलता है।
He was slaughtered
वह कतल किया गया था।
He was slain वह मारा गया था।
He has got slight fever
उस को थोडा बुखार है।
His skin is hot
उस का बदन गरम है।
The sky is blue आसमान नीला है।
There are no slaves in England
इगलिस्तान मे खरीदे गुलाम नहीं हैं।
He is a skilful artist वह हुशियार कारीगर है।
It is made of steel
यह फौलाद का बना है।
Do not steal चोरी मत करो।
You must learn step by step
तुम को धीरे धीरे सीखना चाहिये।
He is a man of stern character
वह कड़ा आदमी है।
He is suffering from starvation.
वह भूखो मरता हैं।

The fever is accompanied with spleen. बुखार के साथ पिल्ही भी है।
The southern breeze is rather hot दक्षणी हवा कुछ गरम है।
I am sure, मुझे यकीन है।
Do not swear. कसम मत खाओ।
There was a swarm of bees
वहां मधुमक्खी का झुण्ड था।
There is a swelling on his arm.
उस को बांह में सूजन है।
The system of training is not good शिक्षा प्रणाली अच्छी नहीं है।
Have you read syntax ?
तुम ने वाक्यविन्यास पढ़ा है ?
It is a Dictionary of synonymns.
यह एकार्थकोष है।
I suspect मुझ को शुबा है।
To-day is Sunday आज इतवार है।
The library is open from sunrise to sunset पुस्तकालय उदय से अस्त तक खुला रहता है।
This is a sketch of the building
यह मकान का नक्शा है।
This is a sketch of an essay.
यह किताब का मसौदा है।
He is reduced to a skeleton.
उस की हड्डियां निकल आईं।
He walks with a slack pace
वह धीमे चलता है।

He is a slanderer
वह निन्दा करनेवाला है।
I will give you a slap
मैं तुम्हें एक थप्पड मारूंगा।
Give me a slice of bread
मुझे रोटी का टुकडा दो।
He has a pair of slippers
उसके पास एक जोडा जूता है।
He is very smart
वह बडा चालाक है।
He is suffering from smart pain
वह दर्द से बहुत दुखी है।
The stars shine smarter
तारे और भी तेजी से चमकते है।
The rose smells sweet
गुलाब में खुशबू है।
The mountain is covered with snow पहाड पर बिलकुल बरफ है।
Let the cloth lie and soak
कपडे को पडा भीगने दो।
Soap is used in medicine
साबुन दवाई के काम में आता है।
He slept on the sofa
वह मसनद्दार पलगडी पर सोया।
I heard the sound. मैंने आवाज सुनी
This letter is not sounded.
इस अक्षर का उच्चारण नही है।
He arrived safe and sound
वह खैराफियत से पहुचा।

He is a spendthrift वह उडाऊ है।
I will spend no time in vain
हम बेफायदा वक्त नहीं खोयेगे।
We get spice from the Spice Islands
स्पाइस आईलैण्ड से मसाला आता है।
He spins वह चरखा कातता है।
He could not taste soup
वह जूस नहीं चखसका।
Vinegar is sour सिरका खट्टा है।
Leave a short space at the beginning of a paragraph
जब कोई बात तमाम हो तो थोडी जगह छोड कर दूसरी बात शुरू करो।
Can you spare the man ?
तुम इस आदमी को छोड सकते हो ?
Spare me मुझे माफ कीजिये।
I have no time to spare
मुझे फुरसत नही।
It is a spacious hall
यह चौडा दालान है।
Life is but a span
जिंदगी थोडे दिन के लिये है।
We do not know the specific quality of the plant
हम उस वृक्ष का असल गुण नहीं जानते
This is the specific medicine
यह खास दवा है।
This is the specific statement
यह ठीक वृत्तान्त है।

This is given to you as a special favour and not as reward.
यह तुम को विशेष कृपा के स्वरूप देते हैं यह इनाम नहीं है।
Peculiar conveys the idea of ones own interest Special and especial merely have the idea of more than ordinary property.
पिक्यूलिअर् शब्द से ऐसा विशेष समझा जाता है कि जिस किसी को कुछ गरज हो; स्पेशेल् या एसपेशेल् शब्द से केवल साधारण में जो विशेष है वह समझा जाता है।
This is a specimen of my hand-writing
यह हमारे लिखने का नमूना है।
He is a spectator of the scene
वह उस स्थान का देखनेवाला है।
They are speculating on political events.
वह मुलकी विषय का खियाल करते हैं
The merchants speculate सौदागर नफे की आशा से सौदागरी करते हैं।
I have heard his speech
मैंने उन की वक्तृता सुनी है।
He had a speedy recovery
वह जल्दी आराम हुआ।
God's law is spiritual
परमेश्वर के वाक्य में असर है।

It is the splendid palace.
वह रौनकदार महल है।
These plants grow spontaneously
यह पौदे आप से आप उगते हैं।
He acts spontaneously.
वह अपनी खुशी से काम करता है।
He is a French spy.
यह फरासीसों का भेदिया है।
He holds a staff वह छड़ी लिये हैं।
The general's staff is transferred.
जर्नेल साहब के नौकरों की बदली होगयी।
The instructive staff of the school consists of four professors and two subprofessors. विद्यालय के काम चलानेवाले ६ आदमी हैं चार बड़े अध्यापक और दो छोटे अध्यापक।
When we are born we cry that we are come to the great stage of fools. जब हम पैदा होते हैं तब हम इस लिये रोते हैं कि हम बेवकूफों के स्थान में आवे।
He entered the stage.
वह तमाशे के स्थान में गया।
He performs his journey by easy stages. वह मंजिल मंजिल आराम करता हुआ सफर करता है।
There are seven stages of life.
जीवन की सात अवस्था हैं।

The enemy staggers दुश्मन भागता है
He is hesitating to believe it
उनको इसके विश्वास करने में सन्देह है।
He is staggering from the place
वह उस जगह से हटता है।
He is reeling from the spot
वह उस जगह से हटता है।
Let us stain the cloth
आओ हम कपडे रंगें।
There is no stain on the garment
कपडे में दाग नहीं है।
I will stake the lamb
मैं भेड के बच्चे को दांव पर लगाता हूं।
Stake the plant
पौदे पर लकडी लगा दो।
Let us stake out the new road
आओ हम नयी सडक की सरहद मुकर्रर करें।
My life is at stake
मेरी जान की जोखों है।
He bears the standard
वह भण्डाबरदार है।
Read standard authors
वह किताबें पढो जिनकी सनद चलती है
Read the first stanza
पहला श्लोक पढो।
The supposition that angels assume bodies need not startle us
यह कल्पना की देवलोक मूर्त्तिधारण करते हैं कुछ आश्चर्य नहीं है।
I startled at the sound
मैं इस आवाज से चौंक उठा।
There are stately buildings in the city शहर में रौनकदार मकान हैं
He is employed in the Stationery Office वह उस दफतर में नौकर है जहां कागज कलम इत्यादि का खजाना है।
Here is a statue of a lion
देखो यह शेर की मूरत है।
He was a young man of middle stature वह जवान मामूली कद का है
We steadfastly believe it
हम इस का खूब विश्वास करते हैं।
We steadfastly gazed on the foe
हम दुश्मनों को खूब ताकते हैं।
There is no steam boat
वहां एक भी धूआंकश नहीं है।
He is steady in his purpose
वह अपने इरादे पर कायम है।
The course of the sun is steady
सूर्य्य की गति सर्वदा एक है।
The hill is steep पहाड ढलवां है।
They brought sumptuous dinner
वह कीमती खाना लाये हैं।
It was a sumptuous building
यह बडा आलीशान मकान है।
The magistrate is superannuated
मजिस्ट्रेट साहब को पिन्शन् मिलगयी।

He has a superficial knowledge of astronomy
वह थोड़ा ज्योतिष शास्त्र जानता है।
It is superfluous यह फजूल है।
He is the superintendent of Chowringhi Section, Calcutta
वह कलकत्ते में चौरंगी के थानों का अफसर है।
He is far superior to you
वह तुम से बहुत बेहतर है।
He is a supernumerary clerk
वह ऐसा मुहर्रिर है जो नियम संख्या से अधिक है।
He dislikes supernumerary expenses
उन्हें ज्यादा खरच नापसन्द है।
Take care lest passions sway thy judgment खबरदार कहीं तुम्हारा ज्ञान रिपु के वश न हो।
The rebellion was suppressed
बलवा रोक दिया गया था।
The letter was suppressed
चिट्ठी दबा रक्खी थी।
He will sue in the Supreme Court
वह बड़ीअदालत में नालिश करेगा।
I am surprised मुझे तअज्जुब हुआ।
Thus we have a surplus of Rs five. इस हिसाब से हमारे पास पांच रुपये ज्यादा हैं।
A wall surrounds the city
शहर दीवार से घिरा है।
Stand on a hill and survey the surrounding country. पहाड़ पर खड़े होकर चौतरफा मुल्क देखो।
He survived his father by twelve years वह अपने बाप के मरने के बाद बारह बरस जीआ।
The officer is superseded by the appointment of another person.
उस अफसर की जगह दूसरा आदमी नौकरी पाकर भरती होगया।
You cannot supersede the old law तुम पुराना आईन नहीं खण्डन कर सकते हो।
He is very superstitious
उसे धर्म्म का वहम है।
They were bound by the terms of the treaty
वह सन्धिपत्र के नियम अनुसार बंध गये
Every truant knew him well.
सब भगौड़े लड़के उस (उस्ताद) को खूब जानते थे।
No body will trust you
तुम्हारा कोई एतबार नहीं करेगा।
He is a troublesome guest.
वह दुखदाई महमान है।
Guava and pomegranates were

despatched by yesterday's mail कल की डांक में अमरूद और अंगूर रवाने किये गये थे।

Thy brothers are all subservient to thy will तुम्हारे सब भाई तुम्हारी आज्ञा के आधीन हैं।

In India there is plenty of sugar, sugarcane, and sugarcandy हिन्दुस्थान में चीनी गन्ना और मिसरी बहुत हैं।

I suggest that the best way would be to procure subscribers before commencing the work मेरी राय में किताब छापने के पहिले खरीदारों को पक्का करना चाहिये।

He committed suicide वह आत्मघातक हुआ।

It was committed to his care यह उस के सिपुर्द हुआ था।

It was a sultry day उस दिन उमस था।

The whole sum or the total amount is enormous सब रुपया अर्थात् कुल रकम बहुत है।

The following are the summary of events नीचे वृत्तान्त का संक्षेप है।

Stop the carriage गाडी ठैराओ।

He suffused his eyes with tears उस को आंखों में आंसू भर आये थे।

It was torn to pieces उसके टुकडे टुकड़े होगये थे।

Do not tease him उसे मत छेडो।

Telegraph sharp जल्दी तार में खबर दो।

We received no telegram हमें तार में कोई खबर नहीं मिली।

The goods are still lying in the godown माल अभीतक गोदाम में पडा है।

Goldsmiths make golden ornaments सुनार सोने के जेवर बनाते है।

Leave for six months was granted to him उसे छ महीने की छुट्टी दीगयी थी।

I could not grasp the idea मै तात्पर्य्य नहीं ग्रहण कर सका।

The grass is wet घास गीली है।

He leaves Calcutta (to-morrow morning वह कल सवेरे कलकत्ते से रवाना होगा

The dogs gnaw bones कुत्ते हड्डिया चबाते है।

When this intelligence of his death was known every one sympathized with the lady of the deceased. जब यह समाचार जाना गया तब सब कोई उस मरे हुए आदमी की स्त्री के दुःख में दुखी हुए।

Your horse is swift.
तुम्हारा घोड़ा तेज है।
He was put to the sword.
वह तलवार से मारा गया।
The dove is the symbol of love
कबूतर प्रेम का स्वरूप है।
It is a symptom of a troublesome disease
यह भयानक बीमारी के लक्षण हैं।
It is a text book यह मूल ग्रन्थ है।
The sheets of the book were tacked together.
किताब के पन्ने टांक दिये गये थे।
Sit still चुपचाप बैठो।
He is sick still he works hard वह बीमार है तौभी वह खूब मिहनत करता है
The money is still unpaid
अभीतक रुपया नहीं मिला।
Wasps will not sting us if we do not hurt them बैरैयां हमें डंक न मारेंगी अगर हम उन्हें दुःख न दें।
He should be stirred up
उसे उभाडना चाहिये।
The book is not stitched
यह किताब नहीं सीगयी।
It is a stigma on humanity
यह मनुष्य की बद नामी है।
What is the colour of the stool ?
पाखाने का रंग कैसा है।

Get him a stool to sit upon.
उसे बैठने को एक मोंढा ला दो।
But Iblis would not stoop to man पर शैतान आदमी के आगे सिर नहीं झुकायेगा।
I have got a store of rhymes.
हमारे पास छन्द का खजाना है।
This is not straight
यह सीधा नहीं है।
Strange was the strain with which he began to play the harp.
अजब सुर से वह बीण बजाता था।
He is in a strange country
वह परदेश में है।
The victory was obtained by stratagem. दगा से जीत हुई।
Are you fighting with the men of straw ?
तुम फूंस के आदमी से लड़ते हो।
Stretch out your letters
हरफो को दूर दूर लिखो।
Strive to learn सीखने की चेष्टा करो
He was stripped of all he had
जो कुछ उस के पास था सब छिन गया
He was struggling to save his life वह अपनी जान बचाने की चेष्टा करता था।
That lad is stubborn.
वह लडका जिद्दी है।

There is a stupendous building.
वहा एक बडा भारी मकान है।
Such a man won't do
ऐसे आदमी से काम नहीं चलेगा।
He was suddenly attacked.
उस पर यकायक हमला हुआ।
He sued for peace
उसने सन्धि की प्रार्थना की।
He will sue for the recovery of his money वह अपने रुपये वसूल करने के लिये नालिश करेगा।
He was suffocated.
उस का दम घुटा था।
The summary of the news is as follows
वृत्तान्त का संक्षेप नीचे लिखा है।
He reached the summit of the mountain
वह पहाड की चोटी पर चढा।
He is a tailor. वह दर्जी है।
We can not tame a wild beast.
हम जङ्गली पशु को नहीं पाल सकते।
The critic has no authority to tamper with the text जो लोग ग्रन्थ का दोष गुण विचारते हैं उन को मूल लिपी में दखल देने का अधिकार नहीं है।
He stood by the side of the tank
वह तलाव के किनारे खडा हुआ।

Curtains are tied with tape.
पर्दे फीते से बाधे जाते हैं।
Get me a taper हमें एक बत्ती लादो
The beauty was tarnished.
खूबसूरती घट गयी थी।
His fame was tarnished.
उस को नामवरी में बट्टा लगा था।
Taste the fruit फल खाओ।
He has no taste for maritime affairs उसे जहाजी काम पसन्द नहीं।
I had at my pleasure taunted him
मैंने अपनी खुशी से उसे बुरा भला कहा
The expression is tautological
यह शब्द कई बार लाये गये है।
It is made of teak wood.
यह सागौन लकडी का बना है।
It is a tedious task
इस काम से जी उकता जाता है।
His mind was teeming with schemes of future deceit दगाबाजी की तदबीरें उस के दिल में भरी थीं।
Our teeth fall down
हमारे दांत गिर जाते हैं।
He is a person of calm temper
वह ठंडे सुभाव का आदमी है।
A tempest occurred while we were by the seashore
जब हम समुद्र के किनारे के पास थे तब तूफान आया था।

The city was taken by storm
हमला करके शहर फतेह किया गया था
Every man is tempted
हर आदमी बुराई में फस जाता है।
In every man there is a tendency to ambition.
हर मनुष्य को उच्चाभिलाष की इच्छा है
The trees have soft tender leaves
पेड में कोमल नरम पत्तियां है।
Tender my compliments to Baboo Ramlal
बाबू रामलाल से राम राम कह देना।
The tenets of Plato were unknown to him.
वह अफ्लातून का मत नहीं जानता था
A terminated straight line may be produced to any length
मुकर्रर लकीर को चाहे जितना बढाओ
The quarrel was terminated
झगडा तमाम हुआ।
The soldiers were standing in line
सिपाही लोग सफ बांध कर खडे थे।
He was of a noble line
वह बडे घराने का था।
The buildings of Oriental nations are covered with terraces
पूर्व देश के रहनेवालों के मकान के ऊपर छत होती है।

There are two worlds terrestrial and celestial.
दो जहान है जमीन और आसमान।
It is a cloth of finest texture
यह अच्छी बुनावट का कपड़ा है।
The stable was thatched.
अस्तबल छाया गया था।
H has been in the theatre room.
वह तमाशे की जगह था।
I have already told thee
हमने तुम्हें पहिले ही कहा था।
He committed theft.
उसने चोरी की थी।
They learn their lessons.
वह अपना सबक याद करते हैं।
Give it to them. वह उन को दो।
It was then given to him
तब यह उसे देदिया गया था।
Then I am not going with the train तब हम इस गाडी में नहीं जायेंगे
The theme of the poem is lofty
काव्य का वृत्तान्त भारी है।
He has a practical and not theoretical knowledge उसे काररवाई का इल्म है किताबी इल्म नहीं है।
I received your letter and shall send you the articles mentioned therein
मैंने तुम्हारी चिट्ठी पाई और उस में जिन

चीजों की फरमाइश है भेजेंगे।

A ram was caught in a thicket
जंगल में एक मेंढा पकड़ा गया था।

He is a thief वह चोर है।

He struck him on the thigh
उसने उस को जांघ पर मारा।

The cloth is thin कपड़ा महीन है।

I think he is the third man in the assembly मैं अनुमान करता हूं वह सभा में तीसरे आदमी हैं।

The branch of the tree is full of thorns पेड़ की डाली कांटे से भरी है।

Have you understood it thoroughly? तुम इसे बखूबी समझे।

There is no thorough fare
वहां आमदरफ्त का रस्ता नहीं है।

Thou must reward those that deserve it जो इनाम के लायक हैं उन्हीं को इनाम देना चाहिये।

A sentence conveys one complete thought वाक्य में पूरी बात होती है।

There are three bundles of silk thread सूत की तीन गड्डियां हैं।

A farmer thrives by good husbandry अच्छी खेती बाड़ी से किसान की तरक्की होती है।

It was thrust by the hand of Jove
इसे जोभ् ने अपने हाथ से डाल दिया था

I was thunder struck
मुझे तअज्जुब हुआ।

Where is your ticket?
तुम्हारा टिकट कहां।

Is the tide in or out?
ज्वार है या भाठा।

He will take his tiffin at six O'clock वह छ' बजे कलेवा करेगा।

The tiger is possessed of great strength शेर में बड़ा जोर है।

Is the garment tight or loose?
पोशाक चुस्त है या ढीली।

The roof of the cottage is made of tiles झोंपड़ी पर खपरे की छत है।

He was sent to till the ground
उसे खेतीबाड़ी करने के लिये भेजा था।

Wait till six o'clock
छः बजे तक ठैरो।

He is very timid
वह बड़ा डरनेवाला है।

These are titular titles
यह नाममात्र पदवी है।

Bread was toasted रोटी सेकी गयी थी

It is a tobacco pipe यह हुक्का है।

We want rest after toil and fatigue परिश्रम करने और थकने के बाद हम आराम चाहते हैं।

It is a toilet
यह कपड़ा पहिन्ने की मेज है।

He has a tolerable knowledge of Hindi.

उसे हिन्दी का किसी कदर अच्छा इलम है

The dead are deposited in the tomb. मुर्दे कबर में गाड़े जाते हैं ।

He spoke in a commanding tone.

वह हुकूमत की आवाज से बोला ।

He went to the town

वह शहर में गया ।

He is too young. वह बहुत छोटा है

He will be prosecuted and you too उसके ऊपर नालिश होगी और तुम्हारे ऊपर भी ।

We have n't got carpenter's tools

मेरे पास बढ़ई के हथियार नहीं हैं ।

Get my top मेरा लट्टू लाओ ।

He is at the top of the hill.

वह पहाड़ की चोटी पर है ।

Cover the torch मशाल बुझाओ ।

His limbs are torpid.

उस का अङ्ग ठिठर गया ।

The topic is not good

यह प्रसङ्ग अच्छा नहीं है ।

The tortoise floats on the river.

कछुआ नदी में तैरता है ।

He tossed the ball

उसने गेंद उछाली ।

The old man totters with age.

जईफी से बूढे का बदन हिलता है ।

It is my towel. यह मेरा अङ्गोछा है ।

It is a narrow tract of earth.

यह जमीन का थोड़ासा टुकड़ा है ।

The trees were transplanted.

पेड़ों को उठा कर दूसरी जगह लगा दिया था ।

He was sentenced to transportation for life.

वह जन्म भर को देश से निकला गया था

Transpose the words.

शब्दों का स्थान बदल दो ।

Wherever you tread every thing goes on. तुम जहां जाते हो वहां सब काम चलता है ।

I heard a tremendous noise

मैने भयानक आवाज सुनी ।

There is a charge of trespass against him उस के ऊपर विना अधिकार प्रवेश की नालिश है ।

Her tresses are fair.

उस की जुलफें खूबसूरत हैं ।

He was tried in the court.

अदालत में उस का इजहार लिया गया

This is a triangle यह त्रिकोन है ।

These flags are trophies of the war यह झण्डिया लडाई की निशानी हैं

The trumpets excite us to arms

तुरई की आवाज से हमें लड़ने की इच्छा होती है ।

Here is a tub of flowers
यहां पर फूल का कूंडा है।
He was tumbled down on the rock वह चटान पर गिर पडा था।
The tumult is over हङ्गामा होचुका
Tune the harp बीण बजाओ।
Take off your turban पगडी उतारो
It is a turbulent race
यह बलवा करनेवाली कौम है।
The tutor loved his pupils उस्ताद अपने शागिर्दों को बहुत चाहते थे।
He was twice defeated
उसने दो दफे शिकस्त खाई।
The Britons had boats made of twigs अगले समय अगरेजों के यहां नाव पेड की डालो को बनती थी।
We have twilights both in the morning and in the evening
गोधूली दोदफे होती है सवेरे और शाम को।
They are twin brothers
वह यमक भाई हैं।
Have you got twine ?
तुम्हारे पास सुतली है।
The stars twinkle तारे चमकते हैं।
He disappeared in the twinkling of an eye वह झट गायब होगया।
Twist the two threads together
इन दोनों सुतली को वटो।

The work is printed in large type
यह किताब मोटे हरफों में छपी है।
It is a type of honour
यह इज्जत की निशानी है।
The climate is temperate
आबहवा मातदिल है।
I tried to test his ability
मैंने उस की लियाकत के आजमाने में कोशिश की।
He was struck with terror
उसे डर हुआ।
The country was far beyond the British territory
वह देश अगरेजों के राज्य से दूर था।
Apply with testimonials to the undersigned within 25th April 1888 नीचे जिन के दस्तखत है उन के पास मय सनद २५ वीं अप्रेल सन १८८८ के अंदर दरखास्त भेजो।
The testimony of the witnesses strengthened the case
गवाहोंके इजहार से मुकद्दमे को जोर हुआ
The tamarind tree is the tallest one we have in our garden
हमारे बाग के दरखतों में इमली का दरखत सब से बडा है।
Tea comes from China
चाह चीन से आती है।

The scholarship is tenable for two years विद्यार्थियों को दो बरस मुशाहरा मिलेगा ।
He is a man of brilliant talents वह बडी लियाकत का आदमी है ।
The talebearers always disturb with tiresome tales
कहानी सुनानेवाले सदा ऐसी कहानी सुनाते हैं जिस से जी उकताय जाय ।
His father was a tallow chandler उस का बाप चर्बी की बत्तियां बेचता था ।
He reached the temple of the goddess. वह देवी के मन्दिर में पहुंचा
He is an expert theologian.
वह धर्मशास्त्र में निपुण है ।
The tax imposed on him was very heavy उस के जियादा टिकस (खिराज) लगा था ।
Flattery was his trade.
खुशामद उस का पेशा था ।
He is a tradesman from London वह सौदागर लन्दन से आया है ।
He is guilty of high treason वह सरकार की बदख्वाही का अपराधी है ।
He is a treacherous fellow.
वह दगाबाज है ।
The Treasury Officer is not here खजाने के अफसर यहां नही हैं ।
He was accused of having ill treated the pilgrims
वह यात्रियों से बुरी तरह पेश आनेके सबब अपराधी हुआ था ।
I had a treatise on English idioms हमारे पास अंगरेजी मुहावरे की एक किताब थी ।
Tradition is the source of history बराबर से जो कहावत जबानी चली आती है वह इतिहास की जड है ।
Have you read tragedies by Milton ? मिल्टन् साहबने जो विलाप की कहानी लिखी है वह तुमने पढ़ी है ।
He was accompanied by a train of attendants
उस के साथ बहुत से नौकर थे ।
The traitors were chastised.
दगाबाजों ने सजा पाई थी ।
He was transferred from Agra to Lahore उन को आगरे से लाहौर में बदली होगयी थी ।
Do not transgress the prescribed limits मुकर्रिर हद के बाहिर न जाओ
Such joys are transient not lasting. यह सुख थोड़े दिन के लिये है हमेशे के लिये नहीं ।
The packet was lost in transit.
पुलिन्दा रस्ते में खोगया था ।
The voucher is not traceable in my Office यह पुर्जा हमारे दफतर में नहीं मिलता ।

Tell me the truth सच बोलो।

I have not received my tuition fee हम को पढाई का रुपया नहीं मिला।

The Rajputs were made tributary to the British Empire राजपूतों को अंगरेजों के यहां कर देना पड़ा।

Do not play tricks with me हम से छल न करो।

It is a trifling matter यह छोटी बात है।

They are paid according to their trips दौरे के माफिक उन को मिहनताना मिलता है।

In spite of trivial faults applause is due अगरचे ऐसी गलतियां हैं जिन का कुछ खयाल न करना चाहिये तौभी तारीफ करना वाजिब है।

The garrison surrendered किले की फौजने अपना दखल छोड़ा।

They set fire to the castle. उन्होंने किले में आग लगा दी।

His example was followed by all सब उन के रस्ते पर चलने लगे।

Give me an example of a noun in the nominative case कर्त्ता कारक में संज्ञा का दृष्टान्त दो।

Seymour was a haughty man but still she gave him her hand सीमर साहब बडे घमण्डी थे तौ भी उस ने उन से शादी कर ली।

They came to terms with me उन्होंने हमारी शर्तें कबूल कीं।

They reached the tavern वह शराब खाने में पहुंचा।

I won't take any leaky bottle मैं फूटी बोतल नहीं लूंगा।

It is an ugly toad. यह मेंडक बदसूरत है।

Afflictions ultimately prove blessings दुख से आखिर को सुख होता है।

I have examined the proof sheets हमने छापे का नमूना दुरुस्त किया है।

Can you prove that it is written by Ram Prasad? तुम प्रमाण कर सकते हो कि यह रामप्रसाद ने लिखा है?

Is this your umbrella? यह तुम्हारा छाता है।

All the physicians unanimously admit this. सकल वैद्य मिलकर यह बात मंजूर करते हैं।

His uncle was frightened unawares उस का चचा यकायक डर गया।

We undergo pain anxiety and grief हम दर्द चिन्ता और दुख सहते हैं

It has undergone alterations

इस में बहुत परिवर्त्तन हुआ।
The citadel is undermined.
किले में सुरंग लगाया गया है।
It is indicated by a point above the line or a dot underneath
इस को एक बिन्दी ऊपर और एक बिन्दी नीचे देकर प्रकाश किया है।
The temperature is uniform.
सर्दी और गर्मी की हालत एकसी है।
He did many things while he put on plain clothes which he could not in his uniform dress
उसने साधारण कपड़े पहन कर बहुत से ऐसे काम किये जो वर्दी पहन कर नहीं कर सकता था।
There is no union between the nations, no glimpse of unity.
लोगों में एका नहीं है, वह ज़रा दिखलाई भी नहीं देता।
He is a man of letters वह विद्वान् है
The Indians use reed pens.
हिन्दुस्थानी नेजे के कलम से लिखते है
There is a refreshment room in every railway station.
रेल के हरएक मुकाम में विश्राम स्थान है
It effected universal good
इस से सब का भला हुआ।
Music had no effect on his heart.
उस के दिल में गाने का कुछ असर नहीं हुआ।

The Lord of the universe preserves all from evil and danger.
सारे जहान का मालिक सब को आफत और बला से बचाता है।
He is a Government pensioner
उस को सरकार से वजीफा मिलता है।
You cannot improve unless you are industrious
बिना मिहनत तरक्की नहीं होगी।
That is an urgent letter.
यह जरूरी चिट्ठी है।
There are many urinaries outside the edifice
मकान के बाहिर बहुतसी मोरियां हैं।
It is useful. यह फायदे मन्द है।
I used to go there every day.
हम वहां रोज जाया करते थे।
That was formerly a thing very usual. पहिले यही चाल थी।
It is usually the case with us
हमारा अकसर यही हाल है।
A usurer is the person who lends money and takes interest for it.
सूदखोर वह आदमी है जो रुपया उधार देता है और सूद लेता है।
He takes no interest in my work.
वह हमारे काम में दिल नहीं लगाता।
The prince usurped the throne
राजपुत्र जबरदस्ती से गद्दी पर बैठ गया

They could not make out the utility of the work
वह इस किताब का फायदा नहीं समझे
A in woman is uttered like u
वोमन् शब्द में ए का उच्चारण यू है।
It is utterly vain.
यह बिल्कुल बेफायदा है।
There is no vacancy in my Office
हमारे दफ्तर में कोई काम खाली नहीं है
We will go home during the vacation
हम छुट्टी के दिनों में घर जायेंगे।
No vagabonds or vagrants are allowed to wander about in the streets किसी आवारे शख्स को सडक पर डोलने का हुकम नहीं।
It is a vague report यह खबर मोतबर (विश्वासयोग्य) नहीं है।
There are fertile valleys in that country उस देश मे पैदावार घाटिया है
He was a valiant captain in the regiment
पल्टन में वह बहादुर कप्तान है।
His arguments are not valid
उस की दलीलें मजबूत नहीं हैं।
It was the valour of the Duke that made the van proceed onward ड्यूक की हिम्मत से फौज का मोहरा आगे बढा।

Go into the van गाडी पर जाओ।
If you want to take up the business proceed at once
अगर तुम्हे ये काम करना मजूर है तो फोरन् चले आओ।
It is invaluable यह अमूल्य है।
All these delights vanish
सब आनन्द जाता रहेगा।
They vanquished the rebels
उन्होंने बागियो को शिकस्त दी।
Vapours rise up and are turned into clouds
भाफ उठ कर बादल होजाती हैं।
Customs vary with the times
समय के साथ रवैया भी बदलता है।
He is a Collector of Customs
वह माल की परमट के महसूल के सिरिश्ते के हाकिम है।
The two authors are at variance with each other
दोनों ग्रन्थकारक एक दूसरे के विरुद्ध है
We are fond of variety हम लोग तरह तरह की चीजे पसन्द करते हैं अर्थात् एक चीज मे तृप्ति नही होती।
Varnish the sideboard खाने के बर्त्तन रखने की मेज पर रोगन चढाओ।
The Greeks were long held in vassalage by the Turks यूनानी बहुत दिन रूमियो के आधीन रहे

There is a vast difference between the phrases a man and the man.
एमैन् और दोमैन् इन दो पदों में बड़ा भेद है।

The torrent flowed vehemently.
नाला जोर से बहा।

Vehicles carry a good many articles गाडी में बहुतसी चीजें जाती हैं

To take the veil is to be covered with a veil as a nun, in token of retirement from the world, or in other words it means to become a nun टेक् दी भेल् के लफजी माने घूंघट डालना अवधूतनी के माफिक, यह संसार के त्यागने का चिह्न है इस के माने हैं अवधूतनी होना।

The blood goes into the veins
खून नसों में जाता है।

The vulture comes down with velocity. गिद्ध झट उतर आता है।

He is a stamp vender
वह इस्टाम का कागज बेचता है।

He is a venerable magician.
वह आदर योग्य जादूगर है।

The grass is wet with dew
घास ओस से तर होगयी।

The bite of a serpent may be venomous
सांप के काटने से विष चढ जाता है।

It is a ventilated room.
यह हवादार कमरा है।

I could not venture to undertake the task मुझे इस काम के करने की हिम्मत नहीं हुई।

It is a verbal translation.
यह लफजी तर्जुमा है।

It is translated verbatim.
यह लफजी तरजुमा है।

I only got a verbal order.
हम को फकत जबानी हुकम मिला।

There are many verdant fields in Italy इटेली में बहुत से सब्ज खेत हैं।

He entered the battle field.
वह लडाई के मैदान में गया।

The jury passed the verdict.
पञ्चायत् ने फैसला करदिया।

His age is verging to forty.
उस की अवस्था चालीस के लगभग है।

This is verified by a number of examples. इस का बहुत से दृष्टान्त से प्रमाण दिया।

Vermillions are used in making red ink.
सिन्दूर से लाल सियाही बनती है।

Where is your inkstand?
तुम्हारी दवात कहां?

What is your vernacular?
तुम्हारी देशी भाषा क्या है?

He is well versed in mathematics
वह गणित विद्या में निपुण है।
The versification is correct
छन्द ठीक है।
The rays of the sun are now vertical
सूर्य्य के किरण अब सिर के ऊपर है।
It is an earthen vessel
यह मट्टी का बर्त्तन है।
The vessel set sail on the 6th
छठी तारीख को नाव खुल गयी।
The morning comes clothed in radiant vest सुबह चटकीली पोशाक पहन कर आती है।
He is the Vice President of the Calcutta University वह कलकत्ते के विश्वविद्यालय के द्वितीय सभापति हैं।
The Viceroy is on tour and will come down towards the vicinity of the capital shortly
बड़े लाट साहब दौरे पर हैं और राजधानी के पास जल्दी आवेंगे।
The vicious are always miserable
बुरे मनुष्य सदा दुखी हैं।
The vicissitude of fortune had no effect on his mind भाग्य के पलटने से उस के दिल में कुछ असर नहीं हुआ
He has made a fortune
उसने रुपया पैदा किया।
Mind your business अपना काम करो
The word victuals is always used in the plural, and means the prepared food of men not of beasts
विचल्स् शब्द हमेशा बहुवचन होता है और इस का अर्थ राधा भोजन मनुष्य का पशु का नहीं।
Vie with him उस का मुकाबला करो
He reached the top of the mountain with a view to get an idea of nature below वह पहाड की चोटी पर चढ़ गया जिस में उसे नीचे को चीजों का हाल मालूम हो।
Be vigilant होशियार रहो।
It is a vile conceit expressed in pompous wards यह खराब बातें हैं जिन को अच्छी इबारत में लिखा है।
He is a villain वह बदमाश है।
Ink is made of vinegar mixed with other things सिरके में और और चीजें मिला कर सियाही बनाते हैं।
The Inspector visited the school
इन्स्पेक्टर साहब (परीक्षकने) विद्यालय में आकर परीक्षा ली।
The body is losing vital blood
बदन का वह खून घटता जाता है जो जिन्दगी के लिये जरूर है।
It will vitiate your habits
इस से तुम्हारी आदत बिगड़ जायगी।

Our habits are now the same we wore sometime ago
हम अब वही पोशाक पहनते हैं जो थोड़े दिन पहिले पहनते थे।
He is a man of vivid imagination.
उस आदमी के खयाल अच्छे हैं।
His vocabulary is very useful
उन के कोष से बहुत फायदा है।
He who is void of wisdom despises his neighbour.
जिस को कुछ अकल नहीं वह अपने पड़ोसी की अवज्ञा करता है।
It is a volcanic mountain
यह आग निकलने का पहाड़ है।
There are two volumes of the Dictionary. कोष की दो जिल्दें हैं।
What is the volume of the steeple
मीनार की चौड़ाई कितनी है।
He requires our voluntary service. वह ऐसी सेवा चाहता है जो हम खुशी से करें।
Who volunteers to undertake it.
इस काम को कौन अपनी खुशी से किया चाहता है।
He is a volunteer in the native infantry. वह देशी पल्टन में बेतनख्वाह काम करता है।
The doctor will give you a vomit.
डाक्टर उसे कै होने की दवा देगें।

The votaries of the goddess devoted all their time to her service.
भक्त देवी की सेवा में हरवक्त लगा रहा।
There were 50 votes in favour of the Commissioner.
कमिश्नर की तरफ ५० आदमी हैं।
He is a favourite scholar of the schoolmaster
वह उस्ताद का प्यारा शागिर्द है।
That depends upon your favour.
यह तुम्हारी महरबानी पर है।
He made a vow to God to carry on the war to the last moment of his life उसने ईश्वर के नाम से प्रतिज्ञा की कि जब तक मेरी जान है तबतक मैं लड़ता रहूंगा।
The vowels are a, e, i, o, u, and sometimes w and y.
ए, ई, आई, ओ, यू, यह सब स्वर हैं और कभी डबिल्यू और वाइ भी।
He made a voyage to London.
उसने लन्दन का सफर किया।
Avoid the company of the vulgar people नीच लोगों का सङ्ग न करो।
His body was invulnerable.
उस की देह अक्षय था।
There are some toys placed on the tower.
बुर्ज पर कुछ खिलौने रक्खे हैं।

Do you believe in the doctrine of the transmigration of souls ?
तुम पुनर्जन्म के मत को विश्वास करते हो
It was trampled under foot
यह पाव तले कुचले गया था।
His worship fined him Rs four
हाकिम ने उस पर चार रुपया जुर्माना किया।
It is a fine dress यह उमदा पोशाक है
The money transmitted to me was received in due course
जो रुपया हमें भेजा था वह हम को ठीक वक्त पर मिला।
Glass is transparent कांच साफ है।
Let me have a glass of water
हमें एक गिलास पानी दो।
We seal letters by wafers
हम टिकिया से चिट्ठी बद करते है।
A balloon was wafted over the channel एक गुब्बारा नहर के ऊपर से उड गया था।
The dog wags its tail
कुत्ता अपनी दुम हिलाता है।
The two nations were waging war दोनों कौम लडती थीं।
One of them was triumphant.
उन मे से एक जीत गया था।
The waggon was loaded with goods गाडी पर माल लदा था।

The wagtail is a kind of bird ; it is so named because it constantly wags its tail खञ्जन एक प्रकार का परिन्दा है, अंगरेजी मे इसे वैग्टेल् (दुमहिलानेवाला) कहते है क्योंकि वह अक्सर दुम हिलाया करता है।
The waistcoat is a garment without sleeves coming down to the waist वेस्टकोट् वह कपडा है जिस को आस्तीन नहीं और कमर तक लटके।
He waked me उसने मुझे जगाया।
Why art thou so pale and wan ?
तुम बहुत पीले क्यों पड गये।
A lewd person is called a wanton
तमाशबीन आदमी को रण्डीबाज कहते हैं।
The warbling birds show their pinions on the air
गानेवाले परिन्दे हवा में उडते हैं।
The patient is admitted into the Fever Ward of the Hospital
रोगी हस्पताल के उस मिरिश्ते में जहा बुखार का इलाज होता है दाखिल होगया।
When she slept he kept both watch and ward
जब वह सोती थी तो वह पहरा देता था
Your watch is going wrong
तुम्हारी घडी ठीक नहीं चलती।

Have you been to the warehouse ?
तुम माल गोदाम में गये थे।
The weather is getting warm.
गरमी का मौसम आता है।
My warmest thanks are due to him
हमें उन को बहुत धन्यवाद देना चाहिये
The warning was already given.
पहिले ही इत्तिला दोगयी थी।
Do not waste your time.
अपना वक्त खराब न करो।
The watermelon is delicious
तरबूज मीठा है।
It is a wateproof cloth.
इस कपड़े में पानी का असर नहीं होता है।
The waves of the ocean were shocking to me
समुद्र की लहरों से हमें दहशत होती है
He wavers in his opinion.
उस की राय अभी कायम नहीं हुई।
It is a waxcloth
यह मोमजामा है।
She is a wayward woman.
वह हटीली औरत है।
Their weapons were taken away.
उन के हथियार ले लिये गये थे।
My legs are weary
हमारे पैर थक गये।

He is a weaver.
वह जुलाहा है।
It is made of seaweeds
यह दरयाई घास पात का बनता है।
Weep no more अब न रोओ।
We received welcome news
हमने अच्छी खबर सुनी है।
We entered the house and found a ready welcome हम मकान में गये और हमारी बड़ी खातिर हुई।
I received the news of your welfare
मैंने तुम्हारा कुशल समाचार पाया।
I am your well-wisher.
मैं तुम्हारा खैरख्वाह हूं।
They were weltering in blood.
वह खून में लोटते थे।
The sun sets in the west.
सूर्य्य पश्चिम को अस्त होता है।
A wet nurse is a nurse who suckles a child opposed to a dry nurse who feeds it with the hand.
वेट्नर्स वह दाई है जो दूध पिलाती है ड्राइनर्स वह जो हाथ से खिलाती है।
Have you paid your wharfage ?
तुमने घाट पर माल उतराई का खरचा दिया।
Wheat is ground and turned into what we call flour.
गेहूं पीस कर आटा बनाते हैं।

When will you come ?
तुम कब आओगे ?
I was not present when he came.
जब वह आया था तब हम नहीं थे।
whence are you ?
तुम कहां से आये हो।
Whenever he comes he gets his wages जब वह आता है तभी अपनी तनखाह पाता है।
Can you tell me the whereabouts of Rama ? तुम्हें राम का पता मालूम है
Whereabouts did you meet him ?
उस से तुम्हारी कहां मुलाकात हुई।
The question is whether he reads the book बात यह है कि वह किताब पढ़ते है या नहीं।
I have nothing to do with his book. हमें उन की किताब से कुछ काम नहीं।
While I write you sleep
जब हम लिखते हैं तुम सोते हो।
He is miserable while his brother is fortunate वह कम्बख़्त है और उस का भाई भाग्यवान है।
Every man has his whims
हर आदमी में वहम होता है।
He was whipped
उस के चाबुक लगे थे।
He whips out his pocket book every moment वह हर वक्त अपनी जेब से किताब निकालता है।
The wooden engine whirls about
लकड़ी की कल घूमती है।
He whirls his sword around
वह अपनी तलवार चारों तरफ घुमाता है
Whirlpools and whirlwinds destroy those that approach them भंवर और बगूले के पास जो जाते हैं उन का नाश होता है।
Do you hear the whistle ?
तुम सीटी सुनते हो।
It is a white horse.
यह सफेद घोड़ा है।
The wall is whitewashed
दीवार को सफेदी हो गयी।
Whoever reads will be rewarded
जो कोई पढ़ेगा वह इनाम पावेगा।
I spent the whole day therein
हम वहां दिन भर रहे।
He is a wholesale merchant
वह थोक बेचता है।
He does not sell in retail.
वह फुटकर नहीं बेचता।
It is a wholesome food
इस खुराक से फायदा होता है।
Whom do you want ?
किस की तलाश में हो।
The man to whom I

book is now absent जिस आदमी को हमने किताब दी थी वह अब गैर-हाजिर है।

Whose book is it ?
यह किस की किताब है।

He whose circumstances are good can do what he likes
जिस का हाल अच्छा है वह जो चाहे सो कर सकता है।

Why don't you take your supper?
तुम ब्यालू क्यों नहीं करते।

When the oil is spent the light goes out and the wick is thrown away जब तेल नहीं रहता तो दिया गुल होजाता है और बत्ती गिर जाती है

The wicked must be tortured
दुष्ट को मारना चाहिये।

It is not wide but too narrow.
यह चौडा नहीं है बहुत तंग है।

Is he a widower ?
क्या वह रण्डुआ है ?

He wields the sceptre
वह असा घुमाता है।

His wife is dead.
उस की जोरू मर गयी है।

It is a wild animal.
यह जङ्गली जानवर है।

Stand against the wiles of the devil. शैतान के फरेब से बचे रहो।

That is my will. मेरी मर्जी यही है

Will you rely upon his remarks on the remedy of such diseases ?
ऐसी बीमारियों के इलाज में जो उन की राय है उस को तुम मानते हो ?

The gamester won the prize in a game जुआरीने खेल में बाजी जीती

It was wound with a piece of cloth. यह कपडे में लपेटा था।

The wind blew hard.
हवा जोर से चली।

The window was barred with iron sheets
खिडकी में जालियां लगी थीं।

This morning is very windy.
आज बडी हवा है।

Wine made him mad.
वह शराब पीकर पागल हो गया।

A cock has wings.
मुर्गी के पर होते हैं।

They winnow grain.
वह अनाज फटकते हैं।

He wiped his tears. उसने आंसू पोंछे

There are three wires in the guitar इस सितार में तीन तार हैं।

He is a prince of an excellent wit. वह राजपुत्र बडा बुद्धिमान है।

He is a man of wit and humour.
वह मसखरा है।

He is practising witchcraft.
वह जादूगरी करता है।
The leaves wither
पत्तियां मुर्झा जाती हैं।
He lost a leaf of his book
उस की किताब का एक पन्ना खोगया।
He withheld his design
उसने अपना इरादा छोड दिया।
These tidings will make him glad and anxious to start within two days इस समाचार से वह खुश होकर दोदिन में रवाना होना चाहेगा।
There is sufficient room both within and without
भीतर और बाहिर बहुत जगह है।
The wily wizard must be caught
फरेबी जादूगर जरूर पकडा जायगा।
O heavenly muse! sing of Achilles wrath to Greece which is the direful spring of woes
हे स्वर्गीय देवी! यूनानियों के ऊपर एकिलीज का क्रोध जो सकल दुख का भयानक कारण है उस का वृत्तान्त कहो
It is wonderful यह अजब है।
I won't go मैं नहीं जाऊंगा।
He would woo the maiden
वह उस कुमारी की खुशामद करेगा।
It is a woolen cloth
यह ऊनी कपडा है।

It is a harmless worm
यह गरीब कीडा है।
He is getting worse
वह और भी खराब होता जाता है।
He is a worthless man
वह नालायिक है।
The cow wraps her tongue round the grass
गऊ घास के चारों तरफ अपनी जबान घुमाती है।
How much will that wrapper cost?
इस रफल की क्या कीमत है।
The elephant wreathes its tusk
हाथी अपनी सूंड लपेटता है।
He has a wreath of flowers
उस के पास फूलों का माला है।
The wrestlers saw the ship wreck
पहलवानों ने जहाज को डूबते देखा।
The wretches are always wretched
पाजी हमेशा दुखी होते हैं।
My wrist is paining
हमारी कलाई में दर्द है।
Can you write letters?
तुम चिट्ठी लिखसकते हो।
It is wrong on your part
यह आप ने बेजा किया।
The explanation is quite wrong
यह व्याख्या बिलकुल अशुद्ध है।
A Dockyard is a place where

ships are laid up. डौक्यार्ड वह जगह है जहां जहाज ठेराये जाते हैं।

Give me two yards of silk.

हमें दो गज रेशम दो।

What is your yearly income ?

तुम्हारी साल में क्या आमदनी है।

Will you come to morrow ? yes I will

तुम कल आओगे ? हां हम आयेंगे।

Is there any yoke for oxen ?

बैलों का कोई जूआ है।

He shook off the yoke.

उसने ताबेदारी से सिर फेरा।

Both the young and the old had a zeal to acquire fame

छोटे और बड़े दोनों को यश प्राप्ति की इच्छा थी।

All the people of the torrid zone are black.

गरम देश के सब लोग काले होते हैं।

Zoology is a part of natural history जीवविद्या पदार्थविद्या का एक अंश है।

Rectify your mistakes

अपनी गलती दुरुस्त करो।

It is made of zinc. यह जस्ते का है।

The money due to me is realized by the efforts of my worthy cousin. जो रुपया हमारा पावना है वह हमारे बड़े लायक चचेरे भाई की चेष्टा से अदा हुआ है।

His pay is reduced.

उस की तलब घट गयी।

In the English alphabet there are some redundant letters such as x &c अंगरेजी वर्णमाला में कुछ फजूल हरफ है जैसे एक्स् इत्यादि।

—oo—

## अंगरेजों के यहां सलाम का दस्तूर।

सवेरे से दोपहर तक सलाम करने में Good morning कहना चाहिये परन्तु अंगरेज लोग तीसरे पहर तक भी good morning कहते हैं। दो पहर को good noon कहना चाहिये, तीसरे पहर को good after noon और शाम को good evening कहते है।

ऊपर जो जो सलाम लिखा है सब दिन को मुलाकात और रुखसत के वक्त कहते हैं। रात को मुलाकात के वक्त good evening कहते हैं। रुखसत के

सलाम तीन है good day दिन भर में चाहे जिस वक्त good night रात को चाहे जिस वक्त, और good by रात दिन में चाहे जिस वक्त।

## लिफाफा और चिट्ठी लिखने की रीति।

अंगरेजी में गांव जिला इत्यादि का नाम लिफाफे में क्रम से यों लिखते है। अगर महसूल दिया गया है तो चिट्ठी पर Stamped लिखेंगे, जिस का महसूल न दिया जाय उस पर Bearing लिखेंगे। अगर कोई चिट्ठी रिजस्टरी करना हो तो उस पर Registered लिखेंगे।

*Bearing*

To

BABOO RAM MOHAN GHOSE

CHOTASARSA

From Raja Ram Calcutta

Via Thanah Pandooah (Zillah Hooghly)

अगरेजों को खत भेजना हो तो, लिफाफे में पहिले उन का असल नाम लिखते है जिसे Christian name कहते हैं बाद इस के उन की जात की पदवी लिखते हैं, जिसे surname कहते हैं। अगर कोई अशराफ या Civil Officer (जैसे Commissioner इत्यादि) हो, तो उन के surname के बाद Esquire का शब्द लाते है, यह शब्द ऐसा है जैसे हिन्दुस्थानी में बाबू लाला इत्यादि॥ जंगी अफसर जहाजी अफसर पादरी लोग या बहुत बड़े घराने के लोगों को Esquire नहीं लिखते, उस के बदले उन के Christian name के पहिले अगर जंगी या जहाजी अफसर हो तो Colonel या Captain इत्यादि जो उन का ओहदा हो लिखना चाहिये और बादशाहों के लिये Colonel इत्यादि के बदले His Majesty या His Highness उन के मर्तबे के माफिक लाते हैं। अमीरों को लिखना हो तो His Majesty के बदले His Excellency the Right Honorable, His Grace इत्यादि जो जिस के वास्ते मुकर्रर हो लाते हैं और पादरी के लिये उनके Christian name के पहिले The Reverend लाते हैं, अगर लाटपादरी हो तो The Right Reverend लाते है॥ नीचे जो दृष्टान्त दिये गये है उन से यह बातें साफ मालूम हो जायेंगी।

To
H. Thomson Esquire
Magistrate and Collector,
*Agra.*

To
Major C. H. Jonhson
5 TH. Bengal Infantry.
*Burdwan*

To
His Highness The Maharaja of
Jaipur
*Jaipur*

To
His Excellency, The Right
Honorable, The Viceroy and
Governor General of India.
*Simla Hills.*

To
The Reverend John Anderson M.A.
*Allahabad*

To
The Right Reverend
The Lord Bishop of Calcutta,
*Simla Hills.*

याद रहे कि किस किस सतर में कौनसा शब्द लिखना चाहिये और कौनसा Capital होना चाहिये इस का खयाल रहे और ऊपर के दृष्टान्त से दरयाफ्त किया जाय।

चिट्ठी में भी पहिले यही लिखते हैं जो लिफाफे में है। फिर बाएं कोने पर अशराफ, Civil Officer और बादशाह के लिये Sir लिखते हैं॥ Sir के बदले पादरियों को Reverend Sir और अमीरों को My Lord लिखते हैं और रिश्तेदारों को My dear या Dear लिखके उनका रिश्ता लिखा जाता है, जैसे पिता को My dear Father, चचा को Dear Uncle लिखते हैं, और चिट्ठी के अन्त में दहने कोने पर बादशाह, हाकिम, पादरी और रिश्तेदारों को क्रम से भिन्न भिन्न सतर में यों लिखते हैं।

I have the honor to be,
Sir,
Your Majesty's most loyal and
obedient Subject,
Ram Lal

I have the honor to be,
Sir,
Your most obedient Servant,
Punna Lal.

I am,
Reverend sir,
yours obediently
Jawahir Lall

I am,
Dear Father,
Your most obedient son,
JASWANT RAI.

